तथा। पौरिही पे ठाढ़ेरहौ बाढ़े घरहीकेलाल चौकीहै हमारी यहां बूझो ना सहलहै। अरज़करैंगी घरी द्वैकमें तिहारी अबै मोजराई सखिनकी चहलपहल है॥ गोकुल के नाथ आये ग्वालनके साथदीजै सिगरी बिसारि जौन गुरुता गहलहै। अदबसोंरहौ बेअदबकी न कहौकान्ह वृन्दाबन महारानी राधाको महलहै २९२॥

तथा। पैन्हे श्वेतसारी जरीमोतिनकिनारी द्युति दामिनि कहारी प्रति जातरूप कन्दहै। हारहिये भूषण जराऊ भाल बेंदीलाल अधर प्रबालल्लाल औरै ज्योति वृन्दहै॥ दमकसमाकी हठी रमा उमा इन्दुमाकी रतिरूप उपमाकी करै गतिमन्दहै। नखतपतीसों मुखलखत गोबिन्द ठाढ़ो तखतपै बैठीराधे बखतबलन्दहै २९३॥

तथा। कोठरी अँधेरी प्यारी बशतिमशाल कैसी दीपक शिखाके द्युतिदुरिदबिजाते हैं। भनत दिवाकर कुन्दन गोलगोरीजोरी श्याम के निहारे दृगझपकि झपाते हैं॥ शीशके महलमें अनेकप्रतिबिम्ब जाके जादूसे प्रत्यक्ष होत जात करमाते हैं। भौनसे निकसिकै अजिर जब आई राधे चांदनी करत मन्द चन्द भागिजाते हैं २९४॥

तथा। कंचनके बेलीसी नबेलीके शरीरलागे ज्वालामुखी देबीसी मुखार ब्रजसमकी। भनतदिवाकर न रतिके न रम्भाके न उर्वशी न किन्नरी बिलायोशीबनमकी॥ आरसी उदास घनसारसी सुबास सुरसम्पाकी प्रकास की जवासतातसमकी। भूषण वो अंजन वो अंगराग जावक के पावकके रंगन दुकूल देहचमकी २९५॥

तथा। बैठीचढ़ी चांदनीमें चंद्रमा बिलोकनको उन्नत उरोजनते उछरे हरापरें। दसाक्षमा केतक तिलोत्तमाहें घनश्याम रमा रति रूपदेखि धसकेधरापरें॥ जेवरजड़ाऊमोरजगमगें अंगनते नेवर जड़ाऊ तेज तरुन तरापरें। राधेमुखमण्डल मयूखनते महाराज छूटिके क्षपाकरके ऊपर छरापरें २१६॥

तथा। असल अनंगके अनंदकी उदित भूमि जीति पियावाजी दगाबाजीसी पसारीहै। कनक के पानसे उदरमें उदितद्युति त्रिवली तिहारी मैं निहारी मैनहारीहै॥ रूपगुनचातुरी सो सुरनर नागनको जीते सनिकंठविधि सोहैरेख सारीहै। सौतिसुख उतरेको पियप्रेम चढ़िबेको कुन्दन की प्यारी पै रकारी शीशवारी है २१७॥

तथा। कंकन करन कलकिंकिनी कलित कटि कंचन कँगूर कुच केशकरी यामिनी। कानन करनफूल कोमल कपोल कंठ कंबुक कपोतग्रीव कोकिल कलासिनी॥ केसरि कुसुम कलधौतकी कछू न कांति कोबिद प्रवीन बेनी करिवरगामिनी। कोककारिकासी कींनरीक कन्यकासी कैधौं कामकी कलासी कमलासी खासी कामिनी २१८॥

स०। अलबेली अलीपै धरैभुजको अँगराई जम्हाई चितै त्रिवली। सरको शिरचीर गिरयो कटिह्वै पजनेश प्रभाकी जगी अवली॥ परवैजड़ी बालकी बेनीबँधी झलकैं मुक्काली कपांकथली। त्रिधुकेरथ चक्रुत चक्र मनो कलकेंचुली नागिनि छांड़िचली २१९॥

क०। चलत मरालनकी महिमा घटावै बैन बोलत अचैनकरै प्रभुता पिकनकी। मुसुक्यात सुधाकोसोहाग सोसकेलिलेति बरनसो जीतै सुन्दराई सुबरनकी॥ भनत कबीन्द्र वाकी निरखि सुघरताई पाई है दृगनने बड़ाई डीठिपनकी। मनते न भूलति भुलावै मनहीको वह चह चहे चखनकी लहलहे तनकी ३००॥

तथा। राधिकाके चरण बिराजेचारु मानिकसे मूंगकी फलीसी भली आंगुरी सुभाषैं हैं। गदाधर कहै करीकरसे युगलजानु छीन कटि केशरीसी बेषअभिलाषैं हैं॥ पान सोउदर हेमकुम्भसेउरोजवर बाहुलतिकासी खासी काम तरु शाखैं हैं। इन्दुसो बदन कुरबिन्द से अधरलाल कुन्दसे रदन अरबिन्द सम आंखैं हैं ३०१॥

तथा। राधाठकुरानी पास बानीलिये पानीखरी आस पासचेरी चौंरढारैं देवदारसी। अंगरागअंगनि लगायबे कोल्याई रति अम्बरअमललिये फूलनको हारसी॥ युगलकिशोर कहै नन्दकेकिशोर जहां जोरे करजो हैं ज्योति जिनकी बिचारसी। मोदक बढ़ायबे को तुरकी हराहै लिये एकहाथ फूलगेंद एक हाथ आरसी ३०२॥

तथा। कुंतीपांचाली दमयन्ती तारा शकुन्तलाकी अहल्याहू मन्दोदरी पहिलेसुधारेहैं। मैनका घृताची रम्भा मंजुघोषा उर्वशी तिलोत्तमाको तिनहूते हलुकी निहारे हैं॥ बिदुषसुकबिभनै गिरारमाजमासिया मोहनीहूं रचि फिरि मन में बिचारे हैं। राधेको बनाय बिधि धोये हाथ जामो रंग ताको भयो चन्द्रकर झरि भये तारे हैं ३०३॥

तथा। ऐसी रूपवारी प्यारी हौं न देखी काम नारी जैसी वृषभानुकी दुलारी जो निहारिये। कंज कैसीराशि जाके अंगनिसुवास वश आसपास भृंगनकी भीर हाथ डारिये॥ छाईज्योतिभूषणकी दूषणकोचन्द्रशोभा मंदगति धारै पाये देखिबेस धारिये। खंजमृगमीनकी निकाई व्रजहोसनजू नैननकी द्युतिपर वारवार वारिये ३०४॥

तथा। वह चितवन वहसुन्दरकपोल द्युति वह दशननि छवि विज्जुकी धरतिहै। वह ओठ लाली वह नासिका सकोरनि में वह हावभावकै यों कौतुक करतिहै॥ कहै मनीराम छबि बरनि सकै को वह रतिते सरस मन मुनिको हरतिहै। वह मुसकानि युग भौंहनि कमान द्युति वह बतरानि ना बिसारी बिसरतिहै ३०५॥

तथा। वाटिक बिहारीअभिसारकोंसिधारीभारीसांकर अँधेरीमें उजेरी कैसोकन्दहै। भादौंको विषममेहदीपसी दुरै न देह नागरके नेहको सनेह हष्टिवृन्दहै॥ शिवाजान्योनागरि पिशाचनिकमख्या जान्यो मृगनि कलानिधि औछलीजान्योछन्दहै। बिज्जुजान्यो घनघोर घटापट मारजान्यो भोरजान्यो चोरन चकोर जान्यो चन्दहै ३०६॥

स०। करतापतिके उरआनँदकी सुषमायोंप्रकाशन की सरता। रतिरंगसमै निज अंगन सों निशि में द्युति दामिनिकी हरता॥ रघुनाथ भनै बिरची बिधनै तिहिकी धनिधन्यहै चातुरता। रति रम्भा शचीयुत मेनकाहू लखि लाजती बालकी सुन्दरता ३०७॥

क०। भानुसेअधरबिम्ब कृष्णसेचिकुर प्यारी शीत-

करश्रानन छटान बगरायोहै । हरिसोहे एकअंक भृकुटी कमानसैन नयन खरसान दन्तदामिनि दुरायोहै ॥ वदत दिवाकर उरोजशम्भु गंगाहार नखन सरस्वती विमल धारछायो है । देखि ना परत है चलाकी कमलासन की जिन वनितामें सारेदेवता बनायोहै ३०८ ॥

तथा । भालमें विशेष वास अधर बुझावै प्यास लोयनके कोये शालग्रामको प्रकासहै । भृकुटी पिनाक नाक मघवानिवासपुर पांचजन्य ग्रीवा पारिजातके सुवासहै ॥ दिवाकर कहै कान करन प्रयागतीर्थ बेनी शीश शेष दांत हीराके उजासहै । एते द्रव्यदेव मिले वनिता मिलत अंक ताके परिरम्भनमें कौन परिहास है ३०९ ॥

तथा । फटिकशिलानिसों सुधार्यो सुधामंदिर उदधि दधिकोसो अधिकाय उमँगे अमंदु । बाहिरते भीतरलौं भीति ना दिखैये देव दूधकोसो फेन फैल्यो आंगन फरशबंदु ॥ तारासीतरुनि तामें ठाढ़ी झिलमिल होति मोतिनकी ज्योति मिल्यो मल्लिका को मकरंदु । आरसी से अम्बर में आभासी उज्यारी लगै प्यारी राधिकाको प्रतिबिम्बसो लगत चंदु ३१० ॥

तथा । मांग सिंदुरारी तन अरुण तरुण ज्योति बेंदी रविबन्यो छविपुंज उघरतुहै । सघन जघन कुच सकुच कुबीच दब्यो उचकि उचकि लङ्क लचक्यो परतु है ॥ यौवन वनक बनै तनमें तनक देव भूषण कनकमणि आभाउभरतुहै । बेसरिको मोतीसुधाबिंदुसो चुवत मुख इंदुसो चुवत बूड़ि बूड़ि उछरतुहै ३११ ॥

तथा। बालको विलोकि मनमोहन ह्वैगयो बिहाल येरी मेरी वासों लगन लागी अति है। वादिनते वाहि सुपने में निहारी सन्ना तलफत नींद कहूँ नेक जो परति है॥ भोजन न भावै कछु बात ना सुहावै मोहिं कौन पीर पावै परी मदन विपति है। वाकी छवि चित्तते बिसारी बिसरति नाहिं निशिदिन नैननके नीरैंही रहति है ३१२॥

तथा। चोवासों चुपरि केश केसरी सुरङ्ग अङ्ग केसर उबटि अन्हवाई है गुलाबसों। अंतर तिलौंछि आछे अम्बर लै पोंछि आंछि छतियां अँगोछि हँसिहँसि रसभाव सों॥ कटि मृगराजकैसी मुखहै मयङ्कमानो तीखे दृगदेव गति सीखी मृगशावसों। पैन्हे पीरो चीर चारु चौकीपर ठाढ़ी भई चांदनी सों प्यारी पै उज्यारी महताबसों ३१३॥

तथा। केसर कलित पंचतोरिया ललितलाल लहँगा लसत लंङ्कलोने पर घेरदार। जगमगे जड़ित जड़ाऊ पगपायजेब पङ्कज प्रभानि प्रभा पांवड़े गड़ेरदार॥ सदा नन्दसुन्दर सघन घुँघुवारे कच कंचुकी पै डारे अहिकारे मनो फेरदार। ऐंड़दार ऐननि मरोरदार तोरदार करल कजाकी कजरारे नैन कोरदार ३१४॥

तथा। योवन उज्यारी प्यारी बैठी रंगरावटी में मुख की मरीचें वो दरीचें बीच झलकें। भूधर सुकबि बांकी भौंहें मन मोहें खरी खंजनसी आंखें मनरंजन वे पलकें॥ शीशफूल बेंदी बंदी बीरी और बन्दनकी चन्दनकी छबि हिये बीच बीच झलकें। कोरवारी चूनरी चकोरवारी चितवनि मोरवारी बेसर मरोरवारी अलकें ३१५॥

तथा । गरब गुरजपै चढ़ाई तोप कोप करि सौतिन जखीरा कियो योबन जमाको है । भनत कवीन्द्र अभरन भार भारीभट नूपुरनगारे नौबतीनको झमाको है ॥ मैन गढ़पति आगे लड़े नैनसैन दैकै छूटत कटाक्ष वाम लागैं उरजाको है । हांको चहुँघाको करि प्यारो लेन चाहै प्यारी तेरो रूप गढ़ ग्वारियहूते भी बांको है ३१६ ॥

तथा । रातहरी चांदनी बिलोकिवेको रनिवास सगरी बुलाई मोदमंदिर में भरिगो । रघुनाथ तासमै की शोभा की समाज देखि रीझिरहीं मोपै न बखान कछु करिगो ॥ घूंघुटके खुलत दुलहिनी के आननते दशहु निशान में प्रकाश ऐसो अरिगो । ढरिगो गुमानतम सौतिनके जी को भटू तारन समेत तारापति फीको परिगो ३१७ ॥

तथा । रङ्गभरी रसभरी सुन्दर सुगन्धभरी सुखभरी पैनऐन नैनमैनकासीहै । दर्प्पणसी देह तैसी नेहकी न-बेली नई ब्रजबनितान ऐसी सुरपुरबासी है ॥ आलमसु-कबिलोने सोनेके सरोजही ते फूलही के भारभरे पानकी लतासी है । चन्दन चढ़ाय चारु चांदनीसी छायरही च-न्द्रमासी मोतीसी चमक चन्द्रमासी है ३१८ ॥

तथा । रगमगी सेजपर जगमगी शोभाचारु मणि-मय मन्दिर मयूखन अथाहकी । उदयनाथ तामें प्राण प्यारी अरु प्यारेलाल कोककी कठिन केलि करत सराह की ॥ किंकिणीकिधुनि तैसी नूपुरन नादसुनि सौतिनके बाढ़त बिषाद बाड़गाहकी । त्रिभुवन जीतिके उछाहकी बजत मानो नौबत रसीली मनमथ बादशाहकी ३१९ ॥

तथा। राधा वनमाली सङ्ग करत अनङ्ग ऐश घिरत चहुंघा वास फूलनके ढेरकी। उदयनाथ सुकबि सोहाई सखी श्रवणन किंकिणीझनक काम नौबतको जेरकी॥ मोतिन को हार चारु लटको कुचनपर अटको यों डोलो करै शोभा घनघेरकी। पांत पांत होकर नखत सब देत मनो पुण्यहेतु पूरण प्रदक्षिणा सुमेरकी ३२०॥

तथा। कीनी जान आसनमें दुनई शरासन सी गरे भुज पासनसों पकरि छबीलीको। कालिदास ललकि लपेटिलेत दामिनि ज्यों श्यामघन द्युतितन गर गरबीली को॥ गहत कठोर कुच कुंकुम कनकरंग चुम्बन करत अंग अंग चटकीलीको। मैनमद दूम दूम तूल सम तूम तूम लेत मुख चूमचूम राधिका रसीलीको ३२१॥

तथा। राधिका रसीली कामसीली में जसीली गुण गरब गसीली गरो गहत गुपालको। कालिदास मृगमद पान पायकर रंग फूली फूल कलित ललित बनमालको॥ पियत पियारी दोऊ अधरन धरि धरि अधर मधुर मधुसूदन सुभालको। रङ्ग रसहू में सबहूके रङ्गहूमेंकर दैकर कपोल मुख चूमै नंदलालको ३२२॥

तथा। कंचन से गात जलजात से लजीले नयन भृकुटी कमान मानो मैनकी मरोरी है। रंचक उरोजकी उँचाई त्यों ललाई अधरानकी मिठाई चारु चौगुनी चभोरी है॥ कहैं नन्दराम लरिकाई भरे भोरे बैन प्यारी बैसगोरी बृषभानुकी किशोरी है। श्वेतरंगसारी अंगओपते दुरंग होति जानिपरै केसर कुसुमरंग बोरीहै ३२३॥

तथा। याहीते न जैयत तुम्हारे कहे कुंजबन भौंरनके मारे कल पैयत न भौनमें। दूजे आजु दासी हित हासी हरबारन में घालेहैं घनेरे फूल तूल तौन गौनमें॥ कहैं नन्दराम केते कीर यमुनाके तीर दौरिपरै देखत ललाई ओट दौनमें। मारि हैं चकोर आली मुख मेरो चन्द्र जानि सांचीह्वैहै कविनकी झूंठीजाय हौनमें ३२४॥

तथा। शशि सों बदन जाको कनकको ऐसो रूप कुन्दकीसी कली मानोडारहू से तोरी है। चन्द्रमाकी ऐसी उजियारी केसरी कुसुम भारी धारे प्रेमसारी दिन हूंकी थोरी है। कहिबेको नारी वृषभानुकी दुलारी श्री नन्दकी सँवारी रुचिरुचि रंग बोरी है। अयिहो यशोदा रानी कैसेको सनेह होत तेरो कृष्ण कारो मेरी राधिका जी गोरीहै ३२५॥

तथा। रोहिणीरमणकी मरीचीसी सुखदशीरीं सोहिनी सरस महामोहिनी की थलसी। श्रीपति सुकबि बाल रबिके किरण ऐसी मदन मुकुरसी अमल गङ्गाजल सी॥ ग्वालि गरबीली तेरे गातकी गुराई चपलनिकी निकाई ऐसी लागत सहलसी। माखन महलसी पराग के चहलसी गुलाबके पहलसी नरम मखमलसी ३२६॥

स०। मदमैनसों यों अलसानी लसै जनु जागीमले भरि यामिनी है। मृदुबैन सुने हनुमानकहैं कहा कोकिल मंजु कलामिनी है॥ चकचौंध का लागै लखे अँखियां तब कैसे कहौं रति कामिनी है। परयंक पै सोहै सोहागभरी यों मनो थिर ह्वैरही दामिनी है ३२७॥

तथा। ललना मुख इन्दुते दूनौ लसै अरविन्द बसै चख बारसीलै। मुसक्यानि मनोहर ज्यों न महा कहि मिश्र ज़ुबान सुधारसीलै॥ ततश्रोपकरै द्युति चम्पक लोप शची सकुचै प्रति पारसीलै। कहि आवै न रूप सिपारसी यातै दिखावै लला कर आरसीलै ३२८॥

तथा। जासुकी दीपति दीपते सौगुनी दामिनि कुन्दन केसर आइका। कामकी खानि सदा मृदुबानि सनेह छकी छिति में छबि छाइका॥ अङ्ग अनूपम को बरणै सब अङ्गन प्रीतम को दुखदाइका। मानो रची छबि मूरति मोहनी श्रीधर ऐसी बखानत नाइका ३२९॥

तथा। को रति है अरु कौन रमा उमा छूटी लटैं निचुरैं गुँधी मोती। हाय अनूठे उरोज उठे भये मैन तुठे भये और हैं कोती॥ त्यों कबि ग्वाल नदी तट न्हाय खड़ी लड़ी रूपकी सुन्दर ज्योती। सोरति नार मरोरति भौंहन चोरति चित्त निचोरति धोती ३३०

क०। जोपै मुख प्यारीको बताऊं चारुचन्द्रसों मैं तोपै रहै रातही मैं ज्योतिनके जोहनी। याको तो दिवाकर के तेजहूते तेज तेज जोपै कहूं भानतो न रैन होय सोहनी॥ ग्वालकवि याते मुख मुखमाहिं मुख है जू सो मुखसो सोई अति आनन्दकी बोहिनी। आंखते न देखी सुनी कानते न ऐसी ज्योति जैसी वृषभानुकी दुलारी मनमोहिनी ३३१॥

तथा। गोरी महाभोरी तेरे गातकी गुराई देखि दिन दिन दामिनी की छाती होति सुधासी। श्रीपति कमल

की कसानी मखमलकी बदखसानी लालकी ललाई लागे मुदासी ॥ मोमनिदरत को प्रकाश को हरत जोस रोमरोम छुरतछपायनकीक्षुधासी । सुषमाकोऐनमई हीतलको चैनमई पीवनको मैनमई नयनकोसुधासी ३३२

तथा। चौंतनी चकोर चहुँओर जानि चन्द्रमुखी रही बचि डरनि दशन द्युति दम्पाके । लीलि जाते बारही बिलोकि बेनी बनिताकी गुही जौन होती तौ कुसुमसर कम्पाके ॥ रामजी सुकबि ढिग भौंहैं ना धनुष होतीं कीर कैसे छांड़ते अधर बिम्ब झम्पाके । दाखकेसे झौरा झलकत ज्योति योबनकी भौंर चाटिजाते जो न होती रंगचम्पाके ३३३ ॥

तथा। कुन्दन से अङ्ग नव योबन तरङ्ग राजै उरजउतङ्ग लङ्क छान छबि देतहै। बादलेकी सारी दर दामिनि किनारीदार बदनकी ज्योति मानो हसन समेतहै ॥ शोभनाथ निरखि सुजान अंगिरान प्यारी दोऊ करजोरि मुख मोरिहित चेतहै। सदन मलाहके सलाह सों उछाहभरी मानो रूपसागरकी ठाढ़ी थाह लेतहै ३३४॥

तथा। आननकी उपमा जो आनन को चाहैं तऊ आनन मिलैगो चतुरानन बिचारेको। कुसुम कमान के कमान को गुमान गयो करि अनुमान भौंहरूप अति प्यारेको ॥ गिरिधरदास दोऊ देखि नयन वारिजात वारि जातवारिजात मानसरवारेको। राधिकाकोरूपदेखि रति को लजातरूप जातरूप जातरूप जातरूपवारेको ३३५॥

तथा । उज्ज्वल अखण्ड खण्ड सातयें महलमहा

मण्डलचवारों चन्द्रमण्डलकी चोटहीं। भीतरहूलालन कीजालन विशालज्योति बाहर जुन्हाईलगी ज्योतिन की जोटहीं॥ बरणतिबानी चौंरढारतिभवानी करजोरेरमा रानी ठाढ़ीरमनकी ओटहीं। देवदिकपालिनिकी देवी सुखदाइनिते राधाठकुराइनिके पांयनपै लोटहीं ३३६॥

तथा। आई बरसाने ते बुलाई बृषभानुसुता निरखि प्रभानि प्रभा भानुकी अथैगई। चक चकवानिके चुकाय चक छोटिनसों चौंकत चकोर चकचौंधी शोचकैगई॥ नन्दजूके नन्दजूके नयनानि अनन्दमयी नन्दजूके मन्दिर निचन्दमयी ह्वैगई। कञ्जनिकलिनमयी कुञ्जनअलिनमयी गोकुलकीगलिन नगिनमयीकैगई ३३७॥

चालवर्णन॥

क०। साजीपीतसारीलालअञ्चलकिनारी मांग मोतिनसँवारी बृषभानुकी दुलारी है। चलति मराल गति बेंदीभालछाईअति मानो इंदुमध्यसुर सुषमासँवारी है॥ कहैंकविश्रीगोविन्द गोपिनके बृन्दनमें राजैमनु तारकन बीचहिमिकारी है। नैननचकोरतें निहारतयमुनतट गोप संग आजु कहूँ आवै गिरिधारी है ३३८॥

तथा। चलतगली में लली सहज सुभायनसों लखत गरूरता बिलात मारकामाकी॥ रम्भाशचीद्रौपदी बिलोकि जिहिं मोहैं तबकौनकहै मेनकादि और सुरभामाकी॥ भनै रघुनाथ शील शोभाकी निधान बाल मैनमदमाती कञ्जपद सुखधामाकी। लजतसुडारयों कपोतमदत्याजे देखि सरस मरालले सुचाल बर श्यामाकी ३३९॥

तथा। छबिनकी छायासब सुखनकी सुखदाया मोहनी कीमाया कीधौं कायाहै अनंगकी। बलभद्रभागकी सोहागकी सहायककी प्रीतिकी वकीलसखी योबनके संगकी॥ चित्तहीकी चातुरी कि आतुरे चरणकी की कातुरी कपट प्रीतिबदी सबअंगकी। पीयसुखदैनी इन्दुबरनैन तेरी गति सारससराल गजराज गतिभंगकी ३४० ॥

तथा। कञ्चनके खम्भ कैधौं ईंगुरसों बोरिराखे गोरे गदगदे चोरेचितहि अमोलये॥ केलिके निधान कैधौं मदन बिमानरूरे सरस सँवारे प्यारे करनकलोलये॥ जंघनयुगल देखि कदली लजाय बन गहन दुरी रहे बिराजी छबिनौलये। करिहि बिलोकिकै पटकि डारै बार बार ऐसे सुखदायक अमोल मृदुगोलये ३४१ ॥

स०। जाहि बिलोकि मरालहुलै कुलजाइरमै सरमै सरमाई। त्यों सरिको करिकै करिहू भरिलाज उरै रहै शैल सकाई॥ श्रीरघुराज सुनो चितदै सति रुक्मिणि गौनहै मंजुमहाई। उर्बशी मेनके रम्भै तिलोत्तमै कीधौं इहै गति मन्द सिखाई ३४२ ॥

क०। घाँघरेकी घूमनि घनेरीछबि घूँघटकी छाईसरसाई धुनिमंजुल मँजीरकी। लङ्ककी लचनि कुचभारकी खिचनि अंगरागकी रचनि नैनचोरै गतितीरकी॥ कहै नन्दराम तैसे मुरली मुकुटकाटि तट पीतपट जो हरत मति धीरकी। गोरे गोरे गातके निहारे नँदनन्दन ज्यों साँवरी सजीली देखी नन्दनी अहीरकी ३४३ ॥

चतुराई वर्णन ॥

क०। मंजनमें अंजनमें पुनिदृगकंजनमें हेरनमें टेरन में सैनमें सोहाई है। सैनन में वैननमें कंचुकी उतारन में अम्बरके धारनमें मंजुतासवाई है॥ भनैरघुनाथ देतपानें खानहूं में बहु हँसवतरान और मानमें मिठाई है। चाल में जँभाई अंगराई मनमोहन में देखो जहां छाई तहां चारु चतुराई है ३४४॥

तथा। आननकी ओप कहिवेकेकाज बलभद्र कवि कोरि उपमान मनमें कसतुहै। जोई भाव देखत अघाने नाहीं नयन नेक सोई भाव प्रीतम के मनमें बसतु है॥ गोरो बड़रारो प्रिय सुन्दरवदनतेरो बोलत जँभात मुसुकात हुलसतु है। मित्रकी किरनि परसत कोकनदमानो छिनकु मुदित होत छिन विकसतु है ३४५॥

वस्त्र व आभूषण आदि के कबित्त व सवैया ११॥

सोरह शृङ्गार वर्णन॥

क०। मंजन सुनेह शील बोलन चितौन चाल मृदु मुसुक्यान चारु गूथन सुबैनीकी। सेंदुर सुमांगभाल तिलक दृगंजनहूं बीरीमुख चिबुक मसीकनके तैनीकी॥ भनै रघुनाथ अंगराग अरकेसर को करमेहँदीकी दैन सब सुखदैनीकी। जावक समेत सोला लसैं कंज पद कैसे देखत बनेहै कान्ति वहि मृगनैनी की १॥

बारह आभूषण वर्णन॥

क०। बेंदीभाल नासावेसर बेसर तरौनाकान कण्ठ सिरी कण्ठहार हीरामणिसंग में। बाजूबन्द कंकन औ मुंदी

छलाछापयुक्त नीबीबन्द किंकिणी सोहाई रसरंग में ॥ भनै रघुनाथ पांयनूपुरमंजीरमंजु राजत रँगीलीभरी योबन तरंगमें । लीन्हें प्रतिबिम्ब चन्द्रबिम्बकी निकाई लखे बारहूअभूषण बिराजै बालअंग में २ ॥

सारीबर्णन ॥

क० । कंचनकी बेलीपै तमाल तरु छाया किधौं कैधौं घटाकारी आनि छायरही छनपै । कैधौं यमुनाजल में झलक दिखात दिव्य तारागण चन्द्रभानु पुंजबिज्जु घन पै ॥ भनै रघुनाथ कहौं कह उपमादै याहि हास्यो हेरि चढ़त न एको और मनपै । कैधौं जरतारी मणि मोतिन किनारीदार सोहत है प्यारी श्याम सारी गोरतनपै ३ ॥

तथा । श्वेतसारी सोहत किनारीदार जगमगी सारी सरीकोरनसों मोतिनको साजरी । चन्दथिर शरदकोमेघ ज्योंउमड़िआयो तड़ित समेत कैधौं शोभा मरयादरी ॥ चांदनीतरैयानैन मृगनकीपालकी पै चढ़िचली शिवनाथ सहित समाजरी । राकाकीसी मूरति बिराजमान बाल बर पाहुनी परमआई शरदके आजरी ४ ॥

लहँगाबर्णन ॥

क० । बरकमखाबलाल ललितजरीसोंजगौ बूटाबेल बेसभरो रतन अथोरी को । बनत बिशाल जालदार मणिमोतिनकी नहिं उपमान है त्रिलोक तिहिजोरीको ॥ भनै रघुनाथ ताहि देखत शचीहू लची मोही रति मान गयो धनपति गोरीको । राजत रसीलो चटकीलो कटि केहरि में शोभापुंज घूमदार घांघरो किशोरी को ५ ॥

स०। घेरिरह्यो कटिघांघरोघूमि मनोघनघोर उठो करि शोरन। चौंकि चितै वहि कुंजनते चहुँओरन कूक करी बनमोरन। बूटन लूटन प्राणलगे जरतारी किनारी लगी सब छोरन। प्रातचली वृषभानुलली लहकै लचि लंक परी झकझोरन ६ ॥

नीवी वर्णन ॥

स०। बातकहै अवला जवहीं तबहीं उचकै लखि मान भरीसी। जोहत देत बधूमुख तैसइ नाचत लाजहिं छांड़ि छरीसी ॥ यों चुनिकै कसि राखत है पियकै ललचावन काज धरीसी। नीवी विराजत नाभि मनोहर कै शिवनाथ सनाथ करीसी ७ ॥

कंचुकी वर्णन ॥

क०। नीलरंगवारी जरतारी जरी हीरालाल लोहित किनारी हरी मनिन गसीहै कै। कैधौं चक्रवाकन पै छाई है क्षपाकी छवि तापै नखतावलि की ज्योतिही लसी है कै ॥ भन रघुनाथ किधौं सघन घटापट मैं दरशत दीप्तवान युगल शशीहै कै। सम्पुट सरोजनपै आभाहै मनोज किधौं उन्नत उरोजनपै कंचुकी कसीहै,कै ८ ॥

तथा। राजै सुरमन्दिर में सुन्दरि अनन्दमान मानौ हेमशैल खोह शशिछवि छाज्यो है। बिम्बकुच कुम्भन पै श्यामता अमन्दलसै तापै श्यामकंचुकी निहारि तम लाज्यो है। भनरघुनाथहिये लालनकी मालमध्य कुलिश विशाल एकअतिद्युति साज्यो है। कैधौं चन्द्रशेखरपै राहु ह्वै छटापैघटा तापैतड़ितामें आनि चन्द्रमा विराज्यो है९॥

रोरीबिन्दु वर्णन ॥

क०। कैधौं चन्द्रमण्डलमें मंगलप्रकाश कियो कैधौं सुधासिन्धु मध्य फूल्यो अरविन्दु है। पीय सुखदान है गुमान गज रम्भा रमा हत रतिशान मान सौतिनको नि-न्दुहै॥ भन रघुनाथ नेमसागर उजागरहै आगर सो प्रेम नेम शोभा सुख सिन्धुहै। नन्दलला निरखि निहालहोत जाल बाल देखे तुव भाल लाल रोरीको ये बिन्दुहै १० ॥

तथा। बपुचक्षसो लगायो भायो गुरुबन्धुजानि भूमि सुत भेंटतकैठउप नरिन्दहै। कीधौं रवि रथसारथी कुरंग रथसारथीभो कीधौं निज नारि लिये उधर इन्दहै॥ सौतिनके गर्व दहिबे को है दहनकन बलभद्र सब सुख देन दुख निन्दहै। राग पिय मन को पराग सुख पंकज को भामिनी के भाल कीधौं बन्दनको बिन्द है ११ ॥

ताम्बूल वर्णन ॥

क०। सागर सुधामें किधौं सुरगुरु शोभावान कंजतें किधौं या अरुणाई फलकत है। लालन को जाल के दिखात रतनाकर में कैधौंरूप अम्बुधिते छबि छलकतहै॥ भन रघुनाथ गोरताई को मिलाईपुन सरस निकाई की रतौंहू ललकत है। पानपीक लीकको लखाई परै कण्ठ बीच प्यारी मुखचन्द्र में ललाई झलकत है १२ ॥

तथा। ओठसुठपुरटबनाये बिधिकारीगर जड़तचुनीन मनमोहन सुघरके। सुन्दर सुठारुचारु सुन्दरिके कानन में राजे पान चारुरूप मानो दिनकरके॥ भन रघुनाथ है न मोलको कुबेरकोश डोलत न मीनपत्र कैधौं देवतर

के। रतिमद नाखा किधौं पति अभिलाखा दैन शाखा प्रेम पातकै पताका पंचशरके १३॥

मेहँदीबुन्दवर्णन॥

क०। कैधौं कंजपातनमें ब्रज मकरन्दबुन्द सौतिन को मानभयो देखदेख ऊनरी। कैधौंप्रतिबिम्बनमैं झलकत पद्मराग लाल यों प्रवालकी भई है द्युतिन्यूनरी॥ भन रघुनाथ कंजलोचनी खली के कर मेहँदी के बुन्द लाल शोभाकुंज दूनरी। प्रीतमकी प्रीत किंकरी कै दैन काज किधौं दासी रंगरेजनी बनाई बर चूनरी १४॥

महाउर वर्णन॥

क०। वारौं मुखचन्द्र चन्द्रिका पै चन्द्रमाकी छटा वारौं शची रम्भा काम सुन्दरी निकाई पै। वारौं कंज कोमल गुलाब गुलखैरा फूल प्यारी मृदुमूल कंज पद अरुणाई पै॥ भन रघुनाथ जपा दाड़िम कुसुम्भ गुंज रम्भा जाय सोनके प्रसून रंग छाई पै। वारौं पद्मरागलाल माणिकप्रवालरंग तेरेपदपंकजकी जावकललाई पै १५॥

तथा। कीधौंबन्धुजीव सेवै चरणसुगन्धकाज सोहत सकल शुभ रजोगुण सीवहै। फूलफूले सुखके कलासी हारे कोकनद बलभद्र करकस नाल छिद्रग्रीव है॥ कनककी भूमि पूरि पूरिरह्यो भारती को ईंगुरके आखर बसत पीयजीव है। राते रसरंध्र रस तिय तेरे पायें सो है जावकको रंग कै शृंगारन की सीवहै १६॥

शीशफूल वर्णन॥

क०। शीशफूल शीशपै रतीशके निशान कैधौं लाल

लै भुजंग दाबे मुखमें सोहातहै। भनत दिवाकर की य-
मुनाके तटपर तोयपरफूले जलजात सरसात है॥ हारो है
लड़ाई कैधौं राहुने क्षपाकरते लागे चोटग्रीव मानो लोहू
उगिलात है। कैधौं काले मेघ में बिभासमान मंगल है
मारतंड ज्योति पेखिपेखि तरसातहै १७॥

भालसहटीकी बर्णन॥

क०। पाटी तरे बन्दनी जटित पोखराजराजें झा-
लरहू मोतिनकी झूलत रसालहै। भनत दिवाकर सुटि-
कुलीजड़ाउदार भानके नखत कैधौं चारासुत आलहै॥
देवनके गुरू शीश सोहैं बिन्द केसरको ये सब एकत्र ह्वै
बढ़ायो छबि जालहै। हीरामणि माणिकते बन्दनी चम-
कदेत ओपके उजास कैधौं मैनकी मशालहै १८॥

तथा। अमित प्रभा सो जासु परम प्रकाश पुंज
प्रियमन आसदास गुनियन साज्यो है। जिहि लखि
सौतको गुमान ध्वांत भाज्यो हेम बेंदी बेश बालके सु-
देश भाल राज्यो है॥ भन रघुनाथ जड़ी हीरनकी कनी
मनो ताके बीच माणिक अनूपछबि छाज्यो है। तारागण
आसन बनाय पाय मान महा कैधौं भानमण्डल में
मंगल बिराज्यो है १९॥

नथबर्णन॥

क०। कुन्दन कमायो बिध सुघर सुनार मनो रतन
जराय देखि मुनिमन नथको। पीय युगनैन ऐन फांदन
फँदाहै किधौं सुखदसदाहै निजनायकअरथको॥ भनरघु-
नाथ प्रेम कुंडहै अखंड मारतंडकी कलाकैसे तमानध्वांत

मथकौ। अकथ अमन्द नाक नथ नवमंजु किधौं प्रीति कुंज पुंज चक्र कैधौं मैन रथकौ २० ॥

तथा। नैननटबानके निकसिबेकी कुंडली की पारस अदसकै चरण बन्दरथको। किधौं बलभद्रकीन्हों सूक्षम सुहाग जानि जातरूप कुंडपिय मणिकेशपथको॥ किधौं जगजीति धाम दीन्हों है कि तोहिं बाम कामदेव चकवे की चक्र आप रथको। नीकी नासापुटनीकी नथ नई किधौं नाह चित्तकन्दिबेको फंदा रोप्यो मनमथको २१॥

लटकन बर्णन ॥

तथा। जड़ेजवाहिरहीरा मोतीलगेआसपास तारा गण मध्य मानो बैठोबड़ोचन्दाहै। कीधौं सरसरसगुलाब बीचसांधिराखो कीधौं अतिप्यारोलागै ओसकैसोबुन्दा है॥ कीधौं यशवन्तसिंहशोभाको अंकूरबनो मेरोमनमोहिबेकोकीन्होंकामकन्दाहै। झूमिझूमि झुकिझुकि झूमैं अधरनपर लटकन न होय प्राणफांसिबेको फन्दाहै २२॥

बुलाकबर्णन ॥

क०। कुन्दनकीतारकी संभारी बरबारीबेध बंशीसम वीचलगी मणिद्युति भारीकी। नासा मध्य लसत बिनोदरसपागी सदा सौतमदमथन मनोज मतवारीकी॥ मन रघुनाथ चाख अधरसुधारस को डोलतहै हंस बतरानि में दुलारीकी। पतिअभिलाख लाख पूरणकरन हार सुबरण मुद्राकी बुलाक वह प्यारीकी २३॥

कर्णफूल बर्णन ॥

क०। परमप्रकाशवानशोभाके निवासहुवौ कैधौं ये

प्रभाकरके मंडलअतूलहैं। जगमगहोतिज्योति जाहिर जवाहिरकी यदिछुरे यह दिव्य हरितदुकूल हैं ॥ भन रघुनाथ पैनिजटित मनीकनसों रविद्युति छीनें कीधौं तारातरु सूलहैं। पियहिय कर्णफूल कल्पफूलसे हैं यह तेरे कर्ण स्वर्ण के सुवर्ण कर्णफूलहैं २४॥

तथा। जरितजरायजगमगत सहसकर वलभद्र सुखकी कुमारिकाके भानहै। धरतत्रिधार है अपारतील नैननको कैरव अनंग आय रोपे खरसानहै॥ उपमा न आन मनरंजन बिहारीरति ताडवकेतार जिन्हें जानत जहान है। चन्द्रथचरनकी कामचक्रवेकी चक्र कीधौं तिय तरल तरौना तेरे कानहै २५॥

लोलक वर्णन ॥

क०। कंचनमणीहै अर्ध अर्ध दोई नीलमणि गोल गोल अमल रहीते छविछायकै। सोहै श्रुतिसुन्दरी सुमान हत सौतिनको प्रीतमके हीतल मनोभव जगायकै॥ भन रघुनाथ किधौं बीरमें शृंगारबसो कैधौं ग्रस्यो भान राहु गीकी संधिपायकै। धनअलकेश कौन मोल यों अमोल रहे डोल लोल लोलक कपोलन पै आयकै २६॥

बाली वर्णन ॥

क०। बिरचिबिचित्र विश्वकर्माकै अनन्त बुद्धशुद्ध शुचिसोनेकी सम्हारीसुखसालाकी। हीराकनीजड़ीमणि मोतिन लड़ीसोंमंजु उमड़ मरीचीगही फैल द्युतिजाला की। भनरघुनाथ रतिराजती छबीलीश्रुति युतअतिशोभा रूप रुचिर बिशालाकी। होतहै निहाल देखि लाल बालि-

हारी करैं जाल द्युतिवारी वरवाली बरवालाकी २७॥

कण्ठसिरी वर्णन॥

क०। सोहतहै प्यारीके गले में हेम कंठसिरी जाहि देखि सौतिनको दूरभो अनन्तमान। जटित अनूप नील मणिकनतामैं पुंज निजकर मानों रची बिधिबर शोभा वाल॥ भनै रघुनाथ किधौं गोपिनको बृन्दमान घर बहु रूप मिले चतुर सुजानकाल। जानतुंड शरद निशाकर प्रकाशकिधौंसोनजुहीफूलनपैबैठे अलिनन्दआन २८॥

हार वर्णन॥

क०। सुघरसुबुद्धी विश्वकर्म्मासम कारीगर गुहे देखे वाकोमित चंगसों चढ़तहैं। डोलतफिरत नहिं खोलतहिये की पीर मेरीकर तेरीसौंह तोजसपढ़तहैं॥ तुमतो सुघर स्यानी कहिये सबहिबात चलियेजरूर बैठे कहाका कढ़त हैं। मेटोमनबाधा हठीपूजे मनसाधा वेतो रातौदिन राधा राधा राधाही रटत हैं २९॥

तथा। बैठीकुंजभौन महरानी सुखदानीसबै किन्नरी नरीन ये सुरीन सुरगावतीं। कोरैकंबुलसी है सुवामें इन्दु आननसी प्रमुदित झूमिझूमि पग सहरावतीं॥ लैलैरी सुगन्धैं गुंजैं धीरेधीरे प्यारीपर भौंरनकी भीर हठी ऐसी छबिछावतीं। गोरेगोरे गातनपै नवलकिशोरीजूके श्याम रंगवोरे मनो चौंरन चलावतीं ३०॥

स०। हीरनके हठीहारगरे गजरा गजमोतिनके सुख दानी। जोरै जरी भरी मांगसिंदूर सुरम्भा रमा रतिरूपनसानी॥ पन्नाप्रबालन लालनकी पसरी किरणैं सुषमासर-

सानी। कोहै त्रिलोकमें मोहै नहीं लखि सोहै सोहागिनि राधिकारानी ३१ ॥

क०। केसर अगरखसचन्दनलगायोभौन अतरपुतायो भो सुगन्धचहुँओरीहै। कंचनफ़रशमखमल के बिछौनाबिछे जरीके वितान आसमान जनुजोरी है॥ आसपास चन्द्रमुखी व्यजनचंवरढारैं लीनेपानदान कीने रतिद्युति थोरी है। सुखदानभरी रूपके गुमान आज साज स्यान करि बैठीबृषभानुकी किशोरी है ३२ ॥

तथा। करनतरौना जगमगत जराऊतापै दामिनिदमकचारुचपलाविशेखोतौ। सुन्दरसुघरमनमोहनसुजान हठी इन्दीबरलोचन सुफलकर लेखोतौ॥ मोतीगुहे मांगमध्य ताराग़ंगधारकिधौं भाग वा सोहागकी बनाई त्रिधिरेखोतौ। मृगमद बिन्दुदीने कोटिचन्द मन्दकीने राधे मुखचन्द ब्रजचन्द चलिदेखोतौ ३३ ॥

तथा। पियहितकारी क्षीरफेनसी सम्हारी सेज मैनमदवारी शोभा सोहतबदनमें। मोतिनकिनारी वारी हठी सेतसारी शीश कैधौंदामिनीकीद्युतिराजतरदनमें॥ कोटि कोटिसुषमासी मंजुघोषा औ तिलोतमासी रम्भा रति मैनकासी वारिये अदनमें। सुखसरसानी कलकोकिल की बानी सुरगावैं सुररानी ब्रजरानीके सदनमें ३४ ॥

तथा। फिरतकहांहैबीरबावरी भईसी तोहिं कौतुकदिखाऊंचलिपैड़े कुंजद्वारीके। निमिषनिहारैं डीठ कितहुं न टारैं मार नन्दकेकुमार मैन सैन सुकुमारीके॥ करनपसार करदृगनलगावैहठी बशपरै गरबीलीग्वालसुकुमारी के।

आई देखिहौंहू औ दिखाऊं तोहिं चलिलालचरणपै लोटै वृषभानुकी कुमारी के ३५॥

तथा। भूमिभूमिआये घूमिघनेघनश्यामआलीकूदै काकपालीकामपालीबरसामाके। मणिसफ़टिकचन्द्रकांत शुचिहीराहेर मोती मीन बंशजबराइबड़दामाके॥ भनै रघुनाथ वही साजत रसीली ग्रीव कैधौं यह शोभासिंधु सीवतनकामाके। कैधौं गंगधारगरे हेमगिरि आई यह राजतहै कैधौं चन्द्रहार उर श्यामाके ३६॥

पोतडुलरी वर्णन॥

क०। त्रिभुवनरूपकी त्रिरेखाकीधौंमोहनीकी सुरनर नारिछवि करननिकन्दकी। पोतिकलमेचक डुलरिद्युति दमकत मानो अंसहंसके लसतसंगमन्दकी॥ झलकत सुतिसिरीशोभा लोलगोलगति कीधौं है बिराजति कि-रण मुखचन्दकी। बलभद्र ग्राम को कलंबनिकी कोक कीधौं कम्बुकण्ठ राजतलकीर जम्बुनन्दकी ३७॥

चम्पाकली वर्णन॥

स०।शशिभानुगुरू बुधभौमकवीयुत पुंजनक्षत्रन की अवली। गिरिमेरुकी देत प्रदक्षिणसों किधौं चाहत है निजपुण्यबली॥ रघुनाथ भनै किधौं कंचनकी रतनावलि सों जड़ी भांतिभली। वृषभानुललीके गले बिचसों यह सोहत सुन्दर चम्पकली ३८॥

जोसन वर्णन॥

क०। चोपित अनूपद्युति लोपित प्रभाकरकी रोपित पतीमन प्रभाके पुंजमोखये। गोपितमनोजरंगपाटअति

शोभितहैंकुन्दबरमानो रसराजके झरोखेये॥भनैरघुनाथ
मंजुकंचनकमाय।किये कैधौं अतिपरमप्रकाशरसचोखेये।
सोसनकरन हेमदोसनसों बचेबंध भुजमृदुकोसनपै जो-
सन अनोखेये ३९॥

बाजूबन्द वर्णन॥

क०। सोनेके सम्हारेजड़े मणिउर बिन्दबज्र नीलम
अमंदजे खरादेखरसानपै। कैधौं आलबाल पारिजातके
पवित्रयुग्म धाराबांधि किरण कतारापरे भानपै॥ भनै
रघुनाथ प्राणपति सुखदानसदा करतप्रकाश अंधकार
सौतसानपै। मोहतपुरंदरी लजातरतिरम्भादेखि बाजू-
बन्द राजैं शुचिसुन्दरी भुजानपै ४०॥

कंकण वर्णन॥

क०। शुद्धकर सोनाजड़े मरकत पद्मराग पदिकबड़े
जे शुचिशोभासुबरनमें। परमप्रकाशमान चारु चंचलाते
अति दीपति न ऐसीहै निशाकर तरनमें॥ भनै रघुनाथ
विश्वकरमा बनाये किधौं तिनसमता को कहा ताकैया
धरनमें। कहत असंख्य मोलशंकउर आवै लखि राजत
हैं कंकण किशोरीके करनमें ४१॥

पहुंची बर्णन॥

स०। मणिमाणिक हीरा जड़ायजड़ी ललना करमें
छबि छाजती हैं। बिच राजती कंकण चूरिन के उपमा
जगकी सब भाजती हैं॥ रघुनाथ भनै तिन्हैं देखतही
रतिरम्भा रमाशची लाजती हैं। सुषमामेंसनी द्युतिवारी
घनी पहुँची करमें अतिराजती हैं ४२॥

चूड़ी वर्णन ॥

क०। कंचनकी हरित मणीन सों जड़ीहै वर कैधौंभरी प्रीति पतिव्रतकी उमरमें। शीलमें सनीसी रतिमानको हनीसी घनी ज्योति जाल जाके मिलिजात प्रभाकरमें॥ भनै रघुनाथ किधौं सुखसर शोभासिंधु जुरत न एकौ उपमा न बिश्वभरमें। भागभरी भूरियां सोहाग भरीपूरी हरी पूरी पूरी चारुशब्द चूरी कंजकरमें ४३ ॥

छल्ला वर्णन ॥

क०। पुरटप्रपूरेभूरे जटित मणीकन सों निघटतमान सदा काम भामिनीके हैं। राजैं करअँगुरीन अतिछबि छाजैं शुचि करन सलज्ज यामिनीमें दामिनीकेहैं॥ भनै रघुनाथ यंत्रमोहिनी समंत्र किधौं सिद्धकिये राजत गयंद गामिनीकेहैं। प्रेमके लताहैं कामफन्दके कलाहैं किधौं सौतमदखाहैं कै छला ये कामिनीकेहैं ४४ ॥

अंगूठी वर्णन ॥

क०। कंचनलै बिमल बिरंचिने बनाई किधौं रुचिर अनूप देखि लाजत पुरन्दरी। तामें चन्द्रकांति एक अर्द्धमणि मुद्रितहै मानो रसबीरमें प्रकाशी हासबुन्दरी॥ भनै रघुनाथ किधौं मेरुकन्दरा में चन्द्र कैधौं भानुगोदमें बिराजो इन्दुनन्दरी। देखैंकाम सुन्दरीभईहै मतिकुन्दरी सो अंगुरी अमन्द सुन्दरी कि यहमुन्दरी ४५ ॥

छाप वर्णन ॥

क०। कंचनमें साज्यो एकहीरा भूरतौलमोल राजत है तर्जनी सुजानसी रसीलीकी। केसर के कुण्ड में प्र-

काशमान कैधौं चन्द्र कैधौं छटाछाई यही नागरी लजीली की ॥ भनै रघुनाथ हैन दूजो उपमानलोक हेरि हिये हारो प्रभापुञ्ज उमगीलीकी । हरण त्रिताप या सदैव निज नायककी परमप्रतापवान छापहै छबीलीकी ४६ ॥

किंकिणी वर्णन ॥

क० । कैधौं हेमशैलकी शिखापै लखिबैठो चन्द उड़ अवलीनै मन बात या बिचारी है । चढ़कर भूधरपै पूजहि प्रमोदपाइ पावत न राह रही घेर हियहारी है ॥ भनै रघुनाथ किधौं मंजुकटिकेहरिमें मोतीमणि हीरालाल जालकी कटारी है । लाल मनमोहनको नवलरसाल बाल साजी अलिमण्डन या किङ्किणी लिहारी है ४७ ॥

पैंजनी वर्णन ॥

क० । सुवरसुनार ह्वै बिरञ्चि बिरचे हैं किधौं लैकर सुवर्ण स्वर्ण यह अलवेलीके । लसत सुवर्ण चर्ण परम सुवर्ण युग्म कैधौं आलवाल ये शृँगार रस बेलीके ॥ भनै रघुनाथ दिव्य सुर अतिशोभावान परम प्रकाशवान रतिमद भेलीके । रतिरण जीतके वजेहैं रणकङ्कण ये कैधौं पदपङ्कज में पैंजनी नवेली के ४८ ॥

पायजेव वर्णन ॥

क० । सुभग शृँगारलोक सुन्दर सुपानमनो पेखत परम उपमाऊ बिसरति है । गतिके सदनकी मदनके समासे है की गुरज पियाकी मति तिनसों अरति है ॥ प्रेमछत्र दण्डके की बीउ कीधौं बलभद्र कल धुनि राग

रागिनीन निदरति है। पूरण मयङ्कमुखी येरी यह तेरी सुनि जेहरि बिहारीजूके मनहिं हरति है ४९ ॥

तथा। कंचनसे जटित जवाहिर अमोलरत्न आइकै समायरहीं शोभा जग जेती हैं। देखतही रम्भा रति मैनका लजाय रहीं चारु चंचला को ये चुरायेचित्त लेती हैं॥ भनै रघुनाथराव सुरमुनिमोहै कन्त मानतजि होतीमन्द सौति जगजेती हैं। औरन केपाय पायजेबन को जेबदेत तेरेपदपाय पायजेब जेब देती हैं ५० ॥

कड़े वर्णन ॥

क०। राजैबाल पगन सुवर्णके सुबर्णबेश अतिछबि छाजै प्रभा पुंज रस चाखीये। कैधौं प्रेमफन्द कृष्ण रस तरुकन्द किधौं आनँदके सिन्धुके गुविन्दगुणभाखीये॥ भनै रघुनाथ चड़ेपीन पेडरी न आन कैधौं मड़ेमान कड़े तड़ताहिनाखीये। मैनके गड़ेसे जड़े वड़े वड़े हीराचीर कांतितैं कड़ेसे कड़े करत कजाखीये ५१ ॥

नूपुर वर्णन ॥

क०। कनक रची हैं जड़मणिन शची हैं बेश देखतही चातुरी भुलानी चतुरनकी। चलत मतंगचाल मैन मतवारी मन्द बजत वधाई मनोजीति रतिरनकी॥ भनै रघुनाथ सप्तसुरवरपूर्ण शुद्धशब्द सुनिमोहै मनयक्ष किन्नरनकी। लाजैं सबसौतैं प्राणपति सुख साजतहै कान सुनै बाजन अनूप नूपुरनकी ५२ ॥

तथा। लाजके सँघातीके सँघाती मुनिध्यानिन के मन मोहि बलभद्र थातीये लहति है। जावक शोभारती

की कुलद्विजदेव कैधौं करत निगमधुनि अघन दहतिहै ॥ प्रीतिके बढ़ावन है गावनहै भावनके काननको कामकी कहानीसी कहति है । नूपुर विचित्रतेरे चरण परत नीके जिनके सुनतही विचार ना रहति है ५३ ॥

तथा । सुरनको साजि कैधौं गतिन समाज सोहै मोहै मनमोहन को ऐसीधुनिकामें हैं । कमलके दलनि मरालन के बालन ज्यों लियोहै बसेरो कल मुखरछमामें हैं ॥ श्रुति सुखकारकी बिहारीकी निपुणताई कारणबनाये विधि तालनके धामें हैं । चितउ चकावन लोभावन कुशलसिंह नूपुर बजत कैधौं मदन दमामेंहैं ५४ ॥

बिछिया वर्णन ॥

क० । सोनेके सलोने अतिऐसेहैं न होने कहूं टोने से त्रिलोकि मनोमोची सौतियनकी । मदन खिलौने से ग ढ़े धौं यह कौनेबेश वरअनुहारहैं गुलाव कलियनकी ॥ भनै रघुनाथसुन्दराई के निकेत लेख देखतहीं धामदीप्ति दुर त दियनकी । छनक छबीली चलै सुरतलजीली होत झनक सुनेते झनकारे बिछियनकी ५५ ॥

तथा । नवचित गतिकी कि रतिकी धुवाई काम का रिका सुहाई सो कहाई आपुभारती । स्मरसमरकाज भ रन कवच साज बाजत सबल सौतिलाजत निहारती । गुनके प्रशंसी कै सोहागअंसी वलभद्र मुदित उदित सह चरित निवारती । कोमल अमल पदपङ्क जनहंस कैधौं मदन महोत्सवश जोइराखी आरती ५६ ॥

अनौटवर्णन ॥

क०। पोसनाशिंगारुचारु ताकेगृह चारु किधौं रस-
पतिसारशुद्ध अमितनवेलेहैं। जिनहि निहारिलजीसुर-
पतिनारिप्रभा पूरितअगारकै मनोजखेलखेलेहैं ॥ भनै
रघुनाथ पर्मपूरणसुहागभरे भागभरे अतिअनुरागरस
रेलेहैं। पुरटपटेहैं मणिजटितअजूबेअटे बालातोअंगु
ष्ठद्दे अनौट अलबेलेहैं ५७ ॥

श्रीकूबरीजी विषयके कवित्त व सवैया ॥

क०। छलकरिछैलतजिगोकुलकीगैलतगी कुबिजा
चुरैल पगी मनवच कायहै। आपहैं सुखारी हमैं कि-
योहै दुखारी प्रीतिपाछिली बिसारी कहौ एक कछूनाय
है ॥ घनश्याम जीत ब्रजकाम बामनातहै ममारख
परीते सो यही परन पायहै। तरनउपायहै न देखिहैं न
पायहै जो औरैकलपायहै सो कैसेकलपायहै १ ॥

स०। छांडिकेमोहिं गयेमथुरा कुबरी तहँ जायभई
पटरानी। जो सुधिलीनी तौ योग सिखायो भये हरि-
चन्दअनूपमज्ञानी ॥ गोपसोंजोपै भयेरजपूत लड़ोकि-
न जोड़को आपुने जानी। मारसहौ अवलोगनकोतुम
याही में वीरता आय खटानी २ ॥

तथा। जाहुजू जाहुजू दूरहटो सोबकै बिनबातही
को अब यासों। वा छलियाने चवानकै खासो पठा-
यो है याहि न जानैकहासों ॥ काहिकरैउपदेश खरो
हरिचन्द कहै किन जाइकै तासों। सो बनि पण्डित

देखोतसवीर नम्बर ९ ॥

ज्ञान सिखावत कूबरीहू नहिं ऊबरी जासों ३ ॥

तथा। अबकाकहिये कहते न बनै हमरेसँगजो उन ऐसी करी। करिकैबिसवासमें घातहहा विषघोरिदई मिसिरीकी डरी ॥ भुवनेश न चैनपरैदिनरैन सुऐसी भईहै दशा हमरी। तजिकै हकनाहक हायहमैं सजनी उनने कुबरीकोबरी ४ ॥

तथा। नागरि एकतेएकबड़ी बड़ेनैन बड़ेकुचकुम्भ कितारे। जानतिहैं रसरीति प्रकास बिलास सुहास महा मुदवारे॥ द्वारकाराज भये कादिवाकर कूबरी नायन को पगटारे। गोकुलसे सुखनाहींमिले जिन्हराधेसी नारिअहीरकेबारे ५ ॥

क०। गोपी मनरंजन निरंजन बनेहैं जाय कुबिजासोंनेहलाय नीकीमोनतालई। वैसेही सुहाये सखा आयेहो बसीठीतुम मीठीसी बनाय हमैं चीठीयोगकी दई॥ ऊधोहमध्यानधरैं वेईदृगखंजनको अंजनकीश्यामताहमारेदृगतेगई। रैनिदिनधारयेअपार बहैंखोरि खोरि कहियो निहोरि अबकोरिकालिन्दीभई ६ ॥

तथा। फांसीनिरबानगुने ज्ञानसुने हांसीहोय श्याम की उपासीसबगोकुलकी डाचरी। भाषिहैं सुनामवाको रसनासों आठोंयाम राखिहैंहियेके धाम सूरति व सांवरी॥ बकिबोवृथाहै तव बातको न मानैहम बिरहकी बायते रहैंगी बनी बावरी। कुबिजै सुहागदियोहमको बिरागऊधौ बाजीतांति जानीगईरागरीति रावरी ७॥

तथा। यहांअनुरागऊधोलसतगुलालवहां यहांजागै

योग वहां भोग दरशंतहैं । नैन पिचकारिनते बोरें अँसुवानयहां वहांरंगकेसरि रसाल छिरकंतहैं ॥ हमैं हायदागत अनंगअंगअंगयहां वहांअंगअंगनशिंगार सरसंतहैं । खेलत हमारेसंग बिरहाबसंतवहां कूबरी के संग कंत खेलत बसंत हैं ८ ॥

स० । पाई बिभूति घनी तौ हमैं चितचाहि पठाई बिभूति उहांतें । त्यौं द्विजदेवजू कूबरी यों पठई यह कूबरी संगमनातें ॥ ऊधोजू कीजै कहा इतनो श्रम यों उपजाय हियेबहुघातें । जाहिरहै सिगरे ब्रजमें उन सुन्दर श्यामसनेहकी बातें ६ ॥

क० । आवतउसासी दुखलगै औरहासीसुनि दासी उरलाय कहो को नहिं दहाकियो । कहै पद्माकरहमारे जानऊधो उन तातको न मात को न भ्रात को कहा कियो ॥ कंकालिनि कूबरीकलंकिनि कुरूपतैसी चेटकन चेरी ताके चित्तको चहा कियो । राधे की कहनि कहि दीजो तुम मोहनसों रसिक शिरोमणि कहाय ये कहा कियो १० ॥

तथा । ह्वै रही कनौड़ी मति कौड़ीभई गोपी अति डौंड़ी फिरी लौंड़ीकी न लाजधारियतुहै । बने महराज आजसुनेहैं समाजबाद ताते फिरियाद हमहूंपुकारियतुहै ॥ दरदहरेहैं तब शरद निशामें श्याम अबक्यों करदलै करेजाफारियतुहै । चाहिये कठोरता न एती बरजोरऊधो काकरीके चोरन कटारीमारियतुहै ११ ॥

तथा । दासी वह भूपकी सरूपते प्रकासी किमि

कैसी चाल खासी कौनिचातुरीसों भरीहै । कौनिसिधि सनी केहि विधिकी बनाई बनी जाको ऋधि निधि धनी भजैं घरी घरीहै ॥ कहो कौन सजि साज हर्यो मन महाराज लोकलाजतजि जाते ऐसीप्रीतिकरीहै । सोने की शलाकासी सुनीहै हम शाकाऊधो कामकी पताका किधौं नाकाधीशपरीहै १२ ॥

तथा । जानिजालकळूकलाबसैवाकेकूबरमें जातेलला पलापलाभरैंभलीफेरीको । छलकी छटीलै नटी कपटी कन्हैयैभले कपिसोनचावति बजायकैहथेरीको ॥ नन्दन को त्यागि नँदनन्दनसोंकहोऊधो सेवनकरत कहारूंधो बनबेरीको । रूपगुणखानी राधानागरी भुलानी अब छांड़ि कुलकानी पटरानी मानींचेरीको १३ ॥

तथा । आवतिहै हासी उपहासी कान्ह कथासुनि किङ्करीको खासीमणि कीन्ही अवतंसकी । फाँसी फँसे ताहिकी उदासीरहैं ताके बिन नासी सबलाज महाराज यदुबंसकी ॥ भोरी मतिभई कहा रावरी सिखावो किन जोरी नाहिंबनै सुनो ऊधो बकीहंसकी । कहां सुखरासी ब्रजराज शम्भुहृदैबासी जगतप्रकासी कहो कहांदासी कंसकी १४ ॥

तथा । जोनप्रेम नेम प्राणप्यारेको हमारेसाथ कहो ब्रजनाथ गोपीनाथक्यों कहावहीं । लायअङ्कबङ्कलखे पङ्कजसेलोचनते आवैअबशङ्कतो कलङ्ककहालावहीं ॥ नन्दकेकिशोर चोरचीरदधि माखनके लाखनकरैंगेतऊ नामये न जाअहीं । सांचीप्रीतिराची जोजगतगीतिमाची

ऊधो क्यों न कुबिजाको अब बिरद बुलावहीं १५॥

तथा। खूबरीमची है जगकीरति वा कूबरी की वासी अब गिनी न सुहागिनी अवनिपै। रम्भा उरवशी शची रमा रती पारबती रती है न ऐसी आज सुरकी रवनिपै॥जासु गुणग्राम वसुयामही सराहैं श्याम ऐहैं नहिं राते माते कुंजरगवनिपै। दीनके दयालकी अनूठी यह चाल आली खीझतहैं मानगहे रीझत नवनिपै १६॥

तथा। गेह न सुहात हमें मेहसे झरैहैं नैन श्याम के सनेह देह दशाभई दूबरी। वे तो बनवासी ग्वारनन्द के कुमारसखी वातो कंसदासीबनी खासी महबूबरी॥ वेतो हैं त्रिभंगी और वाको अंग कूबरमें मिले हैं उमंग दोऊ संगबनो खूबरी। बड़ी है सयानी वशआनी कोऊ चेटक सों श्यामबने राजा अरु रानी बनी कूबरी १७॥

तथा। चन्दन लगाय नँदनन्दनको फन्दडारि मन्द मुसुकाय कछु कीनी धौं ठगोरी है। आलीप्रीतिपाली उन गनी न कुचाली क्योंहूं वेतो बनमाली वह माली की किशोरी है॥ जैसे कपटी हैं कान्ह तैसीछली वाहू जान हस्योहिय हाथही में बांधिप्रीतिडोरी है। करीअरधंगी निज कुबिजै त्रिभंगी श्याम वे अहीर दासी वह खासी बनी जोरीहै १८॥

तथा। फीकेपरे प्रेम ब्रजतीके साथ एहो नाथ जानै हमनीके मतिकूबरीने डहकी। लीन्हींसुधिनाहिं अजौं कोरकरुणाकीचितै कितैरहे बितैदिनगोपीगिनअहकी॥ बीतैं पलअलप कलपसे तिहारेहीन कीजैकिन दीनबंधु

खादि कालीदहकी। देखिदुखहाल क्यों नहोतहोदयाल आय डारो अबलाल काहे ज्वालमें बिरहकी १९॥

तथा। दूबरीभईहैदेह कूबरीसनेहसुने ऊबरीनशोकसिन्धुपायज्ञान बोहिते। रहीअकुलाय हायकरै शिरको नबाय कहैंयदुरायरहैं केतेदिनकोबिते॥ गाढ़ये अषाढ़ देखिबाढ़तीबियोगव्यथा दामिनी दमकि मोर शोरहैं जितैतिते। आये घनश्याम काहू बामनै सुनायो टेरि चौंकि चौंकिउठीं चन्द्रमुखीचहुँघाचिते २०॥

तथा। आपहैंत्रिभंगीगात भलीबनिआईबात योग योग मिलेबाढ़ैं भोगअधिकारेहैं। कारे अष्टकुण्डली हैं याहीते न ताननकी धुनिसुनिसो ये गुनि फुंकरनिधारे हैं॥ धारेहैंमुकुटवहै माथे मैं बिराजैमणि बांकीचितवनि बिषब्रजमेंबगारेहैं। मारेहैंगुरनिउन्हैं लाजौ ना लगति कूरकूबरीकेह्लैकै होनचाहत हमारेहैं २१॥

तथा। जैसेकान्हजान तैसे उद्धवसुजान आये हैं तो महिमानपरप्रानहैं निकारेलेत। लाखबेर अञ्जन अँजाये इनहाथनते तिनकोनिरञ्जन कहत झूंठधारेलेत॥ ग्वालकबि हालहीतआलनमें बालनमें ख्यालनमें खेले हैं किलोल किलकारेलेत। ध्यांन परचेरी योग चेरीसंग परचेरी योगपरचेरी भेजिपरचे हमारे लेत २२॥

तथा। ऊधो तेरेयार ऐसे ह्वैहैं रिझवारजाय जानती बिचार तोपैसूधोहोन जायबो। करतिविचार भांति भांतिकेसुभायभाय केतीबड़ीबातहुतीवाकोअटकायबो॥ ग्वालकबिपीठनपै एकएक हांड़ीबांधि नीकेमनमोहन

को करतीं रिझायबो। यातोकहूं कोई बहुरूपियातलाश करि सीखिलेतीं हम सब कूबर बनायबो २३॥

तथा। कैसेकैकन्हाईकी बखानैचतुराईकोऊ भेजीजो मिठाई तो कभूं न भरिहौं गरो। सारी जरतारी आंगी ओढ़नी किनारीदार धार धार फारिहौं पैन तनहिं है भरो॥ ग्वालकबि भूषणहूं भेजेहैं तौ टूटजैहैं ऐसे उर धारकै विचारकियो है खरो। भेजी मथुराते नई योगकी सौगातसखी खातिरजमासोंखाउपहिरोखुशीकरो २४॥

तथा।गोपिनकेकाजयोगसाजदैपठायोऊधो आवतन लाज डीठप्राणन पियोचहै। बरीहौं वियोग बिरहागिन भभूकनमें तापरसलूकलूकलाखनदियोचहै॥ ग्वालकबि कहै कौन कान्हरकी कुटिलाई कटेपै लगावैनोन काटन हियोचहै। कंसकी जो चेरी ताको चेलाभयो हायजाय हमैं भेजिसेली चेली आपनी कियोचहै २५॥

तथा। कूबरी कसायनकी रसकी रसायनसें शोभा सरसायनमें रहत खड़ाभयो। प्रीति ब्रजबालनकी नित उठिख्यालनकी हंसन रसालनकी झूलके छड़ाभयो॥ ग्वालकबि ऊधौ तौहू बिगर्‍यो कुसंग पर श्याम तौ लबार और निलज बड़ाभयो। आपकरैजारी हमैंयोग जरतारीभेजी देइँकहागारीभलोचीकनो घड़ाभयो २६॥

तथा। किये थे करार सो बिसारदिये दगाबाज नन्दकेकुमार संगको सँयोगिनी बनैं। कौन मुख लैके तोहिं उद्धव पठायो यहां कैसे कही बाने हाय लंक लोगिनीबनैं॥ ग्वालकबि याते एकबात तू हमारी सुनु

चुनिकै कहीहै यह तोपै भोगिनीबनैं। कूबरीको कूबकाटि लायदे शिताबीहमैं टोपीधरिताकी सब गोपी योगिनी बनैं २७॥

तथा। कहांगई अकिलतिहारी अबहींतेऊधो सूधो पन्थ छांड़ि टेढ़ो पन्थ क्यों गहतहै। श्यामजाको रंग रूप कामते करोड़गुनो नैनसैनबैनहूं सुधासे उलहतहै॥ ग्वालकबि जाको निराकार तू बतावतहै कैसे हममानैं निरो झूठही लहतहै। जूठनकी खानहारी कुबिजा नकी श्री दारी करी घरवारी तऊ ब्रह्म तू कहतहै २८॥

तथा। रूप में न कसरऔरागमें न कसर यहां लागमें न कसर न लाजहूकी घेरी हैं। रंगमें न कसर न कसर उमंगमें है प्रणके प्रसंगहूमें परमघनेरी हैं॥ ग्वालकवि हावमें न भावमें कसर यहां चावमें न कसर चलाक बहुतेरी हैं। तीनहैं कसर ऊधो काहूके न कूब यहां नाइन न जाति अरु काहूकी न चेरी हैं २९॥

तथा। कौन दिन कान्ह ने चढ़ाये प्राणऊरधको कियो कब इन्द्रिनको साधन सुधारहै। कौनसे सघन बन बैठिकै समाधि साधी कौनसे गुरूते सीखो योगको विचार है॥ ग्वालकवि ऊधोजाहि निर्गुणकहोहौ तुम सोतो वह औगुणको अखिलअगारहै। ऐतेको करार कियो आयो ना लबारमहा मामादियो मार वन्यो कूबरी को यारहै ३०॥

तथा। कौन चतुराईकरी जायकै कन्हाई वहां कूबरी लोगाईकरी औरतोझुरीलगीं। देवकीकी सेवकीन सेव-

कीपिताकी करी नाइनसुताकी भलीगांठसीखुरीलगीं॥ ग्वालकविऊधव योगपतियां की बतियां ये बिछुरीहुतीन त्रिपबुझीसीछुरीलगीं। लोकलाजलोपी प्रतिरोपीअंग ओपी जऊ तऊ हमगोपी हाय श्यामको बुरी लगीं ३१॥

स०। प्रीतिकुलीनन सों निबहै अकुलीनकीप्रीति में अन्तउदासी। खेलत खेल गयो अबहीं हमैं योग पठाय बन्यो अविनासी॥ त्यों कबिग्वाल विरंचि बिचारिकै जोड़ीजोड़ाइदई अतिखासी। जैसोई नन्दको पालक कान्ह सो तैसई कूबरी कंसकीदासी ३२॥

तथा। नन्दकोपालकहो पहिले फिर कंसकी चेरी को चेरोभयो। ताको परेखो कहा करियेभटू लाखनबार को हेरोभयो॥ त्योंकबिग्वाल करैतो कहा फिर सांपिनि सौति कोघेरोभयो। नेहछली मनमोहनको हमको अलि भूत को फेरोभयो ३३॥

तथा। उद्धवएक सँदेशोयही कहिदेउ तो बात सयानीकरो। कूबरीको ठकुरानी करी सोभले अपनी मनमानीकरो॥ पैकबिग्वाल मुनासिब औरहू सोऊ जरूर प्रमानीकरो। लांगरी लूलिन आंधरी कानिन रानिन में पटरानीकरो ३४॥

तथा। तोरिकै प्रीतिगयो मुखमोरिकै कौनसो नातो तुम्हारोरह्यो। मोहनसे छलियापै भलो अरे उद्धव तू हलकारोरह्यो॥ और कहा कहिये कबिग्वाल सो नन्दहुते वह न्यारोभयो। चेरीको नेहनगारोबज्यो अब काहेको प्यारो हमारोभयो ३५॥

तथा। लैगयोहै जबतेअक्रूर अरीतबतेवहुरंगीभयो। प्रीतितजी सबगोपिनते इकलोकुबिजाको इकंगीभयो॥ योंकबिग्वालही भाललिखीहुतो मीतसहीपैकुढंगीभयो। माय न बापको अंगीभयो सो हमारो कहो कब संगी भयो ३६॥

तथा। रासकियो औ बिलासकियो रहे पास हुलास कीरासलैलूटी। जादिन ते अक्रूर लेवायगो तादिनते गति औरहो जूटी॥ त्योंकबिग्वालकलंकिनी कूबरी कान लगे ते सबै मतिफूटी। वाहरे वाह गोविन्दछली भली योगकी भेजिदई बिषबूटी ३७॥

क०। माखनके चाखनको लाखन उपायकियो साखनतुम्हारी तऊ द्वारपैअरेरहो। चोरि चोरि दही लियो छोरिछोरि मही लियो कही अनकही सबसही पै खरेरहो॥ ग्वालकबि अचम्भोयही लहिकेहौ भूलिगये भेजो योग मूल नेकलाजतोधरेरहो। जानोंकहा रसकी रसायनगोपालतुम कूबरीकसाइनके पांइनपरेरहो ३८॥

तथा। तजि ब्रजबालनको मथुरागयो तोगयो उहां जाय कौनसो सुयश जगछायो है। करतो विवाह जाति पांति की कुमारी संग तऊ हमजानतींसुपंथमें सिधायोहै॥ ग्वालकबि जो पर सूरतहीपै रीझहुती तोपै भलीजाति की न नारीपै लुभायो है। कूबरी कलङ्किनि वा अङ्किनको अङ्कलाय कीन्ह भलोकुलको कलङ्क तैं लगायो है ३९॥

तथा। एरेनिरदई तेरीसुधिबुधि कौनेलई गई कहां प्रीतिरीति पाछिली जो खेली हैं। योगदै पठायो ऊधो

आयो औ सुनायो हमैं सब समझायो भलो तेरोयहभेली हैं॥ ग्वालकबि हमतो बियोग योग धारचुकीं तोईको मुबारक होय योग अरु सेली हैं। कूबरीके कानफाड़ माथो मूड़िराखलाय चेलाबनो ताकेयाबनावो ताहिचेली हैं४०॥

स०। शारदमासमें रासरच्यो यमुनातटपुंजबिलास की छावों। बीन मृदंग पखावज बेनु बजायबताय प्रताप हों गावों॥ ऊधो सुभौंह कटाक्षकेकोर करोरके प्रीतिकी रीति रिझावों। रीझ गोपालजो कूबरीपै तो कूबरआज मैं कौनपै पावों ४१॥

क०। पिंगपटलंकअंकजाल गुंजमालराजै चन्द्रिका मयूर चूड़ बंशीकर चहियो। मकराकृत कुण्डलप्रताप हों काननमें देखिदेखि आभा ऐन नैन लाहु लहियो॥ हाहासमीर बीर तोसोंहै निहोरा एक नेक वा बिश्वासी के पास होय बहियो। मोपै कृपाकै बहु भांति तू पाइँन परि मेरीगोपालजूते जैगोपाल कहियो ४२॥

तथा। जेते गये धीरजदै मधुपुर पथिक लोग तेऊ फिरे ना एक नैन थकिरहियो। चित्रसी ठाढ़ी ह्वै जोहती घरीनमग तुमको बिलोकि कछु धीर उर लहियो॥ ज़ात हो कापै प्रताप नेक ठाढ़ेहोउ एक हम दीननकी बात उर गहियो। हाहाबटोही बीर मधुपुर पधारो तो मेरी गोपालजूते जैगोपाल कहियो ४३॥

तथा। आपही त्रिभंगीगात भलीबनिआईबातयोग योग मिलै बाढ़ै योग अधिकारैहै। कारेअष्ट कुण्डली है याहीते न ताननहै ताननकी धुनिसों ये फंकारनधारै है॥

मुकुटब्ररहमयी माथेमें बिराजै मणि बाकी चितवनि विष ब्रजमें बगारै है। मारेहैं गुरनिउन्हें लाजौ न लगत कूर कूबरीके ह्वैकै होन चाहत हमारै है ४४॥

स०। योगलिखोहमको मनमोहन कूवरीकी यहसीख लईहै। केलिइतैकुबजापरिहास इतैब्रजमेंविषबेलिबई है॥ चाहिये जैसीनतैसीकरीबिधिभालबदी शिवनाथ भई है। जेपरहाथनहासरिबातकीऊधोतिहारियो बुद्धिगईहै ४५॥

क०। कहा लिखि पठवों सँदेशो आली ऊधौ हाथ उनके तो मनमांझ वहै बसी खूबरी। बारेकेबहेवा कान्ह कारे अति अंगहीके कारी कारीबातैं सुनि होत हैअजूब री॥ कहै गोपीनाथ प्राणनाथ जिय ऐसी ठानी जो पै जिय आनी ऐसी गही दांत दूबरी। कहिवे को शरमीहैं देखिबेको नरमीहैं बड़ेइसुकरमी हैं कूबरी नऊबरी ४६॥

तथा। शोच न हमारे कछुत्यागे मनमोहनके तनको न शोच जोपै योंही जरेजायहैं। कहै पद्माकर न शोच अब येहू यहां आयहैं तो आयहैं न आयहैं न आय हैं॥ योगको न शोच अरु भोगकोनशोच कछू याही बड़ोशोच सोतोसबनिसोहायहैं। कूबरी केकूबरमें वेध्योहैत्रिभंगता त्रिभंगको त्रिभंखीगीलाल कैसे सुरझायहैं ४७॥

स०। पाती लिखी नँदनन्दनको कछु चोस में घेरि घटा घहराइहैं। दादुरकी बैदरारनको सुनि धीर अधीरन क्यों धरजैहैं॥ ज्वाब कछू लिखिदीजो हमैं नँदराम न ताप हिये सरसैहैं। आइहौ जो मनमोहन तौ वह कूबरी दूबरी दूवरी ह्वैहैं ४८॥

श्री कृष्ण चन्द्र जी का जितनी गोपियां थीं उतने ही रूप धारण करके रास लीला करना.



रासलीला के कवित्त व सवैया १३ ॥

क०। बाजत मृदङ्ग मुरचङ्ग बीन औ उपङ्ग तातथई तातथई करत उमङ्गमैं। मेलिकै भुजानको सुजान नृत्य कला कान्ह बीच बीच नाचैं मिलिगोपिन के सङ्गमैं॥ भृकुटी मटक पटपीतकी चटक चारु कुण्डलझलक छ-जे छविके तरङ्गमैं। पदकी पटक पानि झटक सुमुसु-कानि ग्रीवाकी लटक सजै शोभा अंग अंगमैं १॥

तथा। देखिहरनी के नयन देखे हरिनीके इन लगैं तृण फीके पीके मगको निहारहीं। नन्दके कुमार छलि गये इनहूं को अलि ताते यह बार बार आंसूधार डार-हीं॥ ठाढ़ेपति सोहैं नहिं जोहैं संग रूपराची चलति अगोहैं सरसोहैं ध्यानधारहीं। बूझिइनपाहीं येऊ बिर-ही भुलैहैं नाहीं चलिगलबाहीं धरि हरिसों बिहारहीं २॥

स०। मण्डलसी युवती जुरिकै कर मण्डल बांधि गोपाल धनीके। आनँद सों चढ़ि आननकी द्युति ल-ज्जित कोटिमयंक पुनीके॥ छायरही छवि ज्योतिमहा झलकैं कल भूषण अंग कनीके। पुंज प्रताप प्रकाश चहूं रुचि नाचत कुंज कलानिधि नीके ३॥

तथा। गावत जो दशअष्टसदा षटचार न पावत पार भनीके। सन्तन चारु बिचारि प्रताप थके फण औ-लिसहस्रफनीके॥ कोटिक छायकुटी वन बीच रमायक-लेवर खाक धुनीके। पुंजलताबनितानन्नमें सोइ नाच-तकुंज कलानिधि नीके ४॥

---

देखो तसवीर नम्बर १०॥

तथा । झूमिरहे द्रुम भौरलता कलितासु कुसुम्भ बितान बनीके । गुञ्जत भृङ्ग प्रताप मनोहर फैलिरही मधु गन्ध सनीके ॥ बाजत बीन मृदंग निचै धुनि पूरि रही नभलौं धरनीके । मत्तप्रिया गलबांह दिये गतिनाचत कुञ्ज कलानिधि नीके ५ ॥

तथा । मण्डलमोर किरीटलसै बिलसै बिधि आनन ओपअधी के । कुण्डल कुन्दन श्रीनदुहूंकल चञ्चलता चपलाछबि फीके ॥ स्वेदचले मुखमञ्जुप्रताप हरे गति चंचलमें निधिहीके । बाजतपुंज मँजीर बिमंजु सुनाचत कुञ्ज कलानिधि नीके ६ ॥

तथा । साथछुटी कचलाज दोऊ बिलसी छबि बाम छकी छबिपीके । छाइरहींश्रमआननचन्द्र तजी सुधिसुन्दर मन्दिरजीके ॥ नाचत मण्डल मंडिप्रताप बजेकल पायल पायनतीके । श्रीअधरानन बेनुधरें मधिनाचत कुञ्ज कलानिधि नीके ७ ॥

क० । शरदरयन अरु निर्मल प्रकाश जानि कान्ह यमुनाकेतट बांसुरीबजाई है । रागरागिनी छतीसो ताहि में प्रबेश करि तालकोबन्धान सुरतीनलोक छाई है ॥ मोहे शेष औ गणेश बिधि लोकपाल सब षोड़शसहस गोपी सुनिउठिधाई है । पायकेकन्हाई जीने रहसमचाय नित यामिनीबढ़ाई षटमासको बिताई है ८ ॥

तथा । दीपति बिशाल त्यहि बीच बीच नन्दलाल कातलकरघाल मंडलबनाई हैं । साँवरोबरनगोरो शोभा होतएकठौर घनकी घमंडमानोदामिनी सोहाई हैं ॥ भूषण

हज़ारा तसवीर नं० ११ मुतअल्लिक़े सफ़ा १६१

श्री कृष्ण चन्द्र जी का एक गोपी से प्रेम की बात चीत करना ॥



सकल अंग बसन सोहैं सुरंग नृत्यको करत छमछम छबिछाईहै। देखतबिमानचढ़े भामिनीसमेत देव हरषि निरखि नभफूल झरलाई है ९ ॥

तथा। त्रिविधसमीर मंद शीतल सुगंध बहै निरतत ब्रजबाल नन्दलाल साथ हैं। कुण्डलझलक कान मुखसों अलापैतान नथकीहलन औ चमकबेंदीमाथहैं॥ रंगरंग सारी जामें जड़ीहैं किनारी छबि होत न्यारी न्यारी सब सोहैं जोड़ेहाथहैं। नूपुरझनक करकिंकिणी खनक बन ताल की बनक केलि करें यदुनाथहैं १० ॥

तथा। ग्रीवको फिरावैं श्रुतिफूलचमकावैं करकंजल-चकावैं रसबस बड़ोतावरी। कटिकोघुमावैं घूमि चक्रभर-मावैं और नूपुर बजावैं फरकावैं अंगपावरी॥ घूंघटलवा-वैं शिरसारीसरकावैं हँसिभावको बतावैं प्रभू दासीहौं मैं रावरी। नैनकोतरेरी दृष्टिकरिकेकरेरी नन्दलालतनहेरि ब्रजबालभई बावरी ११ ॥

परस्पर लीला व वार्त्ता के कवित्त व सवैया १४॥

क०। एकैकरैओटपटओटकर ओटकरि एकैजेनिघ-रघटचोटहि बचावतीं। एकै निरशंकअंक लागतीं सुवंक तजिसकैजे मयंकमुखी लंकहिलचावतीं॥ ईशकहैंकेसरि गुलाब नीर घोरिघोरि जोरिजोरि मुंड रंग धूमहिमचा-वतीं। देतीगाल गुलचा गुलालहिं लपेटि मुख दैकैकर तालीनन्दलालहि नचावतीं १ ॥

स०। काननलौ अँखियाँ ये तिहारी हथेरी हमारीक-

देखो तसवीर नम्बर ११ ॥

हांलगि फैलिहैं । मूंदेतऊ तुम देखतीहौ यहकोरै तिहारी कहांधौंसकेलिहैं ॥ कान्हरहू को सुभावयहै उनको हम हाथनहीं पर मेलिहैं । राधेजूमानौ भलोकि बुरो अँखि-मीचनिसंग तिहारे न खेलिहैं २ ॥

तथा । बूझतनन्द यशोमतिबात कहौ कुशलात उतै दोउभाई । आवहिंगे कब प्राणनिवास उदास सखा सब लोगलुगाई ॥ पीतपटीसरलैलकुटी करवायमुनाकीतटी सुखदाई । फेरि कहौ कब देखिहौं उद्धव या बन चारतधेनु कन्हाई ३ ॥

तथा । लालनगेजबतेतबतेबिरहानलज्वालनतेमनडा-ढे । पालतहैब्रजगायनग्वालहुतो जबआवत संकट गा-ढे ॥ श्यामबिनासुखधामनहींछिनहीछिनजातमहादुखबा-ढे।फेरिकहौकबदेखिहौंउद्धवमाधौमाखनमाँगतठाढ़े ४ ॥

तथा । डोलतबाल मरालकीचालन रेलत लालफिरैं ब्रजखोरी । सोहतमाल बिशालहिये तरसोहत नीलसो पीतपिछौरी॥साथसखा शिरमोरपखा धरि हाथ नचावत हैं चकडोरी । फेरिकहौ कब देखिहौं उद्धव श्याम लला बलरामकी जोरी ५ ॥

तथा । सोवतढाँकिहुते पट पीतसों भोरभये मुखपंक-जखोलत । दैजननी मोहिं माखन भावत धावत बालन संगकलोलत ॥ लागत कैकहितातगरे सुनिहौं कब तोतरे बैनन बोलत । फेरि कहौ कब देखिहौं उद्धव माधौको इन आंगन डोलत ६ ॥

तथा । एकसमैलिये मोहन ग्वालनमोहन चेरिकेखा-

तदही। उद्धवजू छलसों करिकै हरिकी यशुदा दोउबांह गही॥ ऊखलबांधिदियो डरताक्षण आंखिनतेजलधार बही। सोतकसीरभईहमतेसुतजोउतयादिकरैंतोसही ७॥

तथा। अवधेशनरेशकी प्रीतिसही प्रियकेबिनु प्राण पयानकियो है। सँगफूटत फूटसे फूटो नहीं ममपाहनहूंते कठोरहियो हैं॥ हमते वरु मीनप्रबीनबड़ो जलते पल एक नहीं यह जियो है। अब उद्धव हहाबलबीर बिछोहते क्यों बिधना मोहिं धीरदियो है ८॥

क०। भाषतयशोदापांयें परौंमैं तिहारे ऊधो कहियो यह बुझाय मेरी बिनती कन्हैयासों। जादिनपधारेपगगोकुलते प्राणप्यारे गोकुलबिचारे भूखे फिरैं तासमैयासों॥ पावहिं बिपुलपीर बछरा बिपिन गेह धावहिं अधीर नेह लावहिं न गैयासों। सूखिरहे कुंजपुंज गुंजत न भौंर भीर एहो बलबीर कैसे रहोजाय मैयासों ९॥

तथा। प्राणके अधारे मेरेबारेको सुरायल्यावैं कहियो यह बुझाय उद्धव प्यारे बलभैयासों। वादिनकीबात तुम्हें भूलिगई मेरेतात खातनहीं दहीभात डरमेजुन्हैयासों॥ खेलतउमंगभरे संगसखा बालनके लालन क्यों रूसिरह्यो ब्रजके बसैयासों। बूड़त मँझारधार निराधार गोपीग्वाल कीजे एकबारपार कृपामाय नैयासों १०॥

तथा। सावन सोहावनह्यां लागतभयावनसों आवन अवधिअब शोचैंगजगामिनी। आयहैं कबहुँ बलबीर ह्यां कि नाहीं उद्धव कैसे धीरधरैं ये अधीर ब्रजकामिनी॥ जहां तहां योगनकी ज्योति जगैं ज्वाल जैसे यमकी ज-

मातिसी जनातिजाति यामिनी। जारे हैं पपीहरा पुकारे पीउ पीउ टेरि घेरि मारैबादर देरि मारै दामिनी ११॥

तथा। रहिये अनन्दमाहिं गुनिये अँदेशनाहिं सुनिये सँदेशनन्द निज प्राणधनको। कहियो पांयलागन वडेई अनुरागनसों भूलियो कन्हैया बलभैयाको न छिनको॥ कोऊना वलैया लेत भैयाविना मोहिं यहां होहिं दूबरी न गैयासोंजियो यतनको। माखनकियो नाहिं चाखतहूं जबहींते तबहीं ते आयो तजि आपने वतनको १२॥

तथा। कुंजकी गली में एक नवल अकेलीबाल देख ब्रजराज ऐसी पाइराने चाहेते। दौरिगहीबांह उनआइ-बेकीथांह दीन्हीं सांखिकरिमानिवीजू नेहकी निबाहेते॥ कहैं कबिकाशीराम सुताबृषभानुजूकी अति अतुराई चतुराई चितमोहेते। हाहाकरि हारी पतियाने नहीं पांय पर छातीके छुयेते कहुँ छांड़िदीन्हीं कहेते १३॥

तथा। छाई शीतलाई मुरझाई कलाकुंजनकी मानो मन रंजनको पाइके जुदाई है। कापै कही जाय दिनहू की लघुताई जनै रहीछलताई लखिप्रीति सकुचाईहै॥ रैनअधिकाई भयो बिरहसहायतासों शीतऋतुघाई बिनु मीत भीतधाई है। पीरसरसाई फूलीसरसों सरसमाई हिमऋतुआईना कन्हाई सुधिपाई है १४॥

तथा। गोपीमनरंजन निरंजनबने हैं जाय कुबिजासों नेहलाय नीकीमौनजालई। वैसहीसोहाय सखा आयेहौ बसीठी तुम मीठीसीबनायहमैं चीठीयोगकीदई॥ उद्धव ध्यानधरैं वई हगखंजन्न को अंजन की श्यामता

हमारेदृगंतेगई। रैनिदिनधार ये अपारमई खोरिखोरि कहियेनिहोरि अब कूरकालिन्दीभई १५॥

तथा। फांसीलिरबानगुने ज्ञानसुनेहांसीहोत श्याम की उपासी सब गोकुलकीडावरी। भाषिहैं सुनामवाको रसनासों आठोयाम राखिहैं हियेकेधाम सूरति वहसां-वरी॥ बकिबोवृथाहै सबबातको न मानैंहम बिरहाकी बायु ते बनीरहैंगी बावरी। कुबिजे सुहागदियो हमको बिराग उद्धव बाजीतांतिजानीगई राहरीतिरावरी १६॥

स०। साजिचलीं दधिबेचनको मटुकीधरिकै शिर ऊपर भारी। पैन्हिकेचीर सुरंग सुहावनो नीलीलसै शिरसुन्दरसारी॥ नूपुर खूब छमाछमबाजत पायलकी धुनि लागतप्यारी। या बिधि साजिचलीं बनिता तिन आगे चलीं वृषभानुदुलारी १७॥

तथा। काहेको मांगत दान लला हमसों नइरीति कहा तुमठानी। आंछको दान सुनो नहिं कान भयेतुम आज नयेहरिदानी॥ बापचरावतगोरुहुतो अरुआप करी कबसे रजधानी। अबलौं कोउनाहीं भयो ब्रजमों तुमदानी भये हमने अबजानी १८॥

तथा। काहेकोठाढ़ेसोक्याकरिहौ अरु क्यों इतनोहौ रिसात कन्हैया। जाने तुम्हारेमैं नन्दबबा अरु जानी तुम्हारी यशोमतिमैया॥ कंसमरो नहिं राजगयो नहिं क्योंइतनोअड़िलातहौमैया। वासोंहँसो जोहँसै तुमसों हँसिआवतहै कि अनोखे हँसैया १९॥

तथा। कृष्णकहो उनसों तब यह तुम काहेको रारि

बढ़ावतीहौ । सांचीकहौ तुम्हैं जोरहै काको औकौनकी नारिकहावतीहौ ॥ फैरिसबै डरिहौं मटुकी तुम काहेको देह जरावतीहौ । इन नयननसों नहिं फौजचढ़ै तुम काहेको नैन दिखावतीहौ २० ॥

तथा । सुनिकै मनमोहन बैनतबै यह देतजवाबसबै ब्रजबाला । जानिअकेलि हमैं मनमोहन काहेको येते बजावत गाला ॥ सांझकोआज चलोघरलौं जब मैया सों जाय कहौं सबहाला । मारिकै खूब लगोदनसों तब लौटिके पांउपरो नँदलाला २१ ॥

तथा । कालिहही कंसको होत बिध्वंस कहौ जिनके रसमैं रसखानी । बापतिहारेदई उनको तुमताहीसेकंस बिसबभरुहानी ॥ देतिहौ दान लली वृषभान किधौं मटुकी पटकीमनमानी । जाउललातुम्हैं छांड़िदियो नतो आजुही तेरो उतारती पानी २२ ॥

तथा । कालिहपरेपलँगापर झूलत आजु उगाहनदानल- गेहौ । कंसकीयादिनहींतुमको जिनकेडरलाल उहांतेभगे हौ ॥ पावैंसुनैतौबिसाहिकहापुनिबंदिपरेपितुमातुसगेहौ । सोअबछांड़ियेमेरीगलीइनबालनकेतकलोगठगेहौ २३ ॥

क० । यमुनाकेतीर कौन पावत नहानचीर चुपही चुरायलेहु रुखनिधरतुहौ । कहै कवि छैल केतेजानतहौ छन्दछन्द सन्दकहाकहौं नन्दहूको निदरतुहौ ॥ हमनै न होहिं येतीबातकी सहनवारी बिनाफलपाय तुमकैसे गुदरतुहौ । पाईखोइभीरी चटछोरिलेहि बीरी अब यहां कारीपीरी आंखैं कौनपै करतुहौ २४ ॥

बिनोदवारे भावनि भरतिहै। निरखि नखक्षत उरोजन पै लागे परिहासके सकोचनि चलति पछरति है॥ कहै हनुमान मनभावनि सुलोचनीके जागेकी खुमारी अँखियान बिहरति है। प्यारीकी उनींदी वा अटारी उतरनि आज चढ़िरही चित ना उतारी उतरति है १६३॥

तथा। करि रतिरंग पतिसंग ते अलोनी प्रात उठि अँगरात ओपै उलही अपारहैं। भनत कबिन्द्र छूटे सकल शृंगार है न सौत मुखतार है निहार टूटे हारहैं॥ फलरही कलित कपोलन पै पीकलीकैं बलित नखक्षत उरोजन अगारहैं। मुररही बेसर सिकुर रही सारी अङ्ग फुररही आलस बिथुरि रहे बारहैं १६४॥

तथा। अन्धकार धूमधार समरसछूटेबार बिथुरे बिथुरि रतिअन्त सेजपर में। कालीदास श्यामसंग सोई रस बश बाम काम कीसी नीकी बाम कामकेलि घरमें॥ नवलाकी नाभी केहुनी दै कान्ह कुचगहि सोय जोये रतन अँगूठी सोहै करमें। मेरेजान कारोनाग बामीते निकारि फन राख्यो मणिमण्डित सुमेरु के शिखर में १६५॥

तथा। चहचही चुभकै चुभी है चौक चुम्बन की लहलही लांबीलटैं लपटी सुलंकपर। कहै पदमाकर मजानि मरगजी मंजु मसकी सुआंगी है उरोजन के अंगपर॥ सोई सरसार यों सुगन्धन समोई सेज शीतल सुलाने कोने बदन मयंकपर। किन्नरी नरी है कै परी है छबिदार परी टूटिसी परी है कै परी है परयंकपर १६६॥

तथा। गोकुल में गोपिन गोबिन्द संगखेली फाग

रात भर प्रात समय ऐसीछबि छलकैं। देहैंभरी आलस कपोल रस रोरी भरे नींद्भरे नैनन कछूक छपैं छलकैं॥ लाली भरे अधर बहाली भरे मुखवर कबि पद्माकर बिलोके कौन ललकैं। भागभरे लाल औ सोहाग भरे सब अङ्ग पीकभरी पलकैं अबीर भरी अलकैं १६७॥

तथा। छुवन न देतिछाती छबिसों छबीली नारि कौतुक अनेक करै नींदमें समोई है। कहै कबि दूलह त्यों परसे न पावै पीय झुकि छहराय पटतानि देहगोई है॥ वैसी कलेश सहै पै ना रतिरंग चहै तियके चरित्र मित्र जानत न कोई है। पहिले अनूढ़ा भई ब्याहे पर ऊढ़ा भई गौने नवोढ़ा ह्वैकै पीके साथ सोई है १६८॥

तथा। आरस सों आरत सँभारत न शीशपट गजब गुज़ारति गरीबन के धार पर। कहै पद्माकर सुगन्ध सरसावै शुचि बिथुरि बिराजैं बार हीरन के हार पर॥ छाजत छबीले क्षिति छहरि छराकी छोर भोर उठि आई केलिमन्दिर के द्वार पर। एक पग भीतर सु एक देह-रीपै धरे एक करकंज एक कर है किंवारपर १६९॥

स०। आली कहा यह ब्याधि भई छतियां उमँगी मनौं आवतहैं। निशि वासर नेक सोहात कछू नहिं नैन नितम्ब बढ़ावत हैं॥ कौन इलाज करों सजनी तोहिं पूछत लाज लजावत हैं। जिय शंक बढ़ी कटि खीनहि देखि सखी तोहिं औषध भावत हैं १७०॥

तथा। देखे बिना वृषभानुदुलारी के भावे हरी को घरीकी घरौना। कामचढ़े कबिराज कछू ब्रजराज समाज

में आयइसौना ॥ राधे बिलोकि सखीन यों श्यामसों भौंह-नमें कही ऐसी करौना। प्यारे गह्यो बनमाल गरे तर प्यारीगह्यो कर कानतरौना १७१ ॥

तथा। अबका समुझावत को समुझे बदनामी को बीजतो बोचुकीरी। तबतो इतनो न बिचार कियो यहि जालपरे कहौ कैचुकीरी ॥ कबिठाकुर यों रसरीति रँगी सब भांति पतिब्रत खोचुकीरी। अरी नेकी बदी जो बदी हुती भालमें होनी हुती सोतो हैचुकीरी १७२ ॥

तथा। रूप अनूप दई दियो तोहिं तू मान किये न सयान कहावै। और सुनो यह रूप जवाहिर भाग्य बड़े बिरले कोउ पावै ॥ होत न सूमके जात कोऊ जो उदार सुनै सबही उठिधावै। दीजिये ताहि देखाय कृपाकरि जो चलि दूरते देखन आवै १७३ ॥

क०। छातीलागी उचन सकोचनि सकान लागी खान लागी पानकी उनानि रसबतियां। कटि लागी घटनि गटनि चढ़ि जान लागी बैन लागी रटनि जगन लागी रतियां॥ चारुलागी चलन सुधारन अलकला-गी जेबलागी जगन पगन लागी गतियां। नैनलागी फेरनि निहोरनि सखिन लागी मनलागी चोरनि पढ़न लागी पतियां १७४ ॥

तथा। आज आली माथे ते सुबेंदी गिरै बार बार मुखपर मोतिनकी लरी लरकतिहै। धरतहीं पगकील चूरेकी निकरिजाति जब तब गांठिजूरेहूकी भरकतिहै ॥ जानि न परत प्रहलाद परदेशपिउ शशिउ उगोजन सों

आंगीदरकतिहै। तनी तरकति कस्तूरी चरकति अंग सारीसरकति आंखिआई फरकतिहै १७५॥

स०। जाकेलगे सोइजानेव्यथा परपीरमें कोउ उप-हास करैना। सागर जो चुभिजातहै चित्त तो कोटि उपाय करै पै टरैना॥ नेकसी कंकरी जाके परै सोइ पीरके मारे पै धीर धरैना। कैसे परै कल एरी भटू जब आंखिमें आंखिपरै निकरैना १७६॥

तथा। जाकेलिये कुलकानतजी न सिखी सखियान में सीखकी बाता। लोग चवाइनै लाजगमाय रही यक सांवरे के रँगराता॥ सोसब नैकमें नोखे बिसार प्रताप चले तजि नेहकोनाता। मेरे तो चित्तकी चित्तही जाने पर मित्रके चित्तकी जानै विधाता १७७॥

तथा। काहे लिखी पतियां बहुभांतिन नेहकी रीति हमैं दरशाई। काहे कही तुमलीजो निबाह जु प्रीतिकरी हम ढोल बजाई॥ काहे कही हम छोड़िहैं नाहिं तुम्हैं जबलौं तनु प्राणसमाई। काहभई वह बातअरी जगमोहन काहे दयो बिसराई १७८॥

तथा। धरिये किमि धीरकरैं सुधि वादिन जादिन संगम सार करैं। मिलि बैठे यकन्त लियो मुखचूमि गरे लपिटायके शोकहरै॥ जगमोहन पीय सुधारसको भुजमें भुजको उरझाय परै। जिन बीचन हारपरे न हते तिन बीचनमें जपहार परै १७९॥

तथा। गुणगाहकसों बिनती इतनी हकनाहकनाहिं ठगावनो है। यहप्रेमबज़ारकी चांदनीचौकमें नैनदलाल

अकावनो है ॥ गुणठाकुर रूप ये जौहरहै परबीनन को परखावनो है। अब देखु बिचारि सँभारिके माल जमापर दाम लगावनो है १८० ॥

क० । त्यों त्यों कै पियारीको पियाके परयङ्कपर ल्वाइ गईं सखियां सोकेलिके महरमें । आइके निहारी पिय चांदनीसी सेजपर सोवत मराल बाल मानौ मानसरमें ॥ कहैं नंदराम नेक अङ्क में लगावतही चौंकिपरी शावकी कुरङ्ग कैसी थरमें । सूतसी सुरतमें छुरत चपलासी बाम कंज कैसो पानी रानी आवत न करमें १८१ ॥

तथा । धारै लागी अम्बर सुधारै लागी आभरण झारै लागीकुंतल निहारै लागी चालको। मोरैलागी अंगन भ-शेरैलागी भौंहनको तोरैलागी तिनुका बिलोकि भलेभालको॥ कहैंनंदरामकलकंचुकी शिंगारैलागी टारैलागीघूंघट निहारै लागी सालको । मद मुसुकानलागी चांदनीसो-हानलागी हेरि हरषानलागी आनन गोपालको १८२॥

तथा। काहेमेरे ओठ आप आपही मिठानलागे काहेते समीर लागे रोमहरषातहै । काहेअंग अंगिरात अँगिया समात नाहीं क्षण क्षण काहे कटि छीन परी जात है ॥ नन्दराम काहेते नितम्बन में भारभयो काहे गति पांयन की मन्दसी लखाति है । कहाकरों माई निशिनींद नेक नाईं यह देखिकै भोड़ाई मेरो जियरा डेरातहै १८३ ॥

तथा । पौढ़ै लगी सखियन संग रंगभौन जाय अ-ङ्गना अङ्ङ्गकैसी सोवत जगाऊसी । कहैं नंदराम काम कथा बारैलागी कान बातैं करैलागी प्रियप्रेम में पगाऊ

सी। जब तब ठाढ़ी होनलागी पानदान लैकै पीतम के पास कछू दूरिसे भगाऊसी। सौहैं करै लागी अलसौहैं करैलागी भाल भौंहैं करै लागी नन्दलाल सों लगाऊसी १८४॥

तथा। दुतिया के चन्द्र को बिलोकनको चन्द्रमुखी आपुही अकेली गई कोठेपर मोद छाई। कहैं नन्दराम घनश्याम चित्त चोपि चले जीवनकीमूरि आजु गोशे में पकरिपाई॥ बाल बिललाती दूजे मारगही जानी हेरि हिय हरषानी हँसि हालकरी चातुराई। सीढ़ी के डगर जौलौं लालगये ऊंचे पर जीना के डगर तौलौं नीचे को उतरि आई १८५॥

स०। आनँद सों मनमोहन मोहनी केलिकरैं रतिकी रतिवारौ। प्यारी न खोलत नयन तऊ नँदराम कहौ अँचरा उलटारौ॥ नोलि सकोच सों ओट कियो मुख नेक तौ लाज लला उरधारो। राखरह्यो कर कंचुकीपै पिय पाँइ परों अँगिया न उघारो १८६॥

क०। गाढ़े अंक अंक में भरत परयंक पर दम्पति निशंक शंक नेक ना धरत हैं। फारिडारैं कंचुकी उतारि डारैं अम्बर को नन्दराम रति रति मार निदरति हैं॥ चूमत अधर अधरात पछरात जात जात ना पियास पिय घातन करति हैं। टूटि टूटि हारनते छूटि छूटि बारन ते फूटि फूटि मुकता हजारन परति हैं १८७॥

तथा। काहूसोंकहैआली अन्तरकी बातहम दुखभरे घोस कौजों सासुरे गुजाराकरैं। सासु हग फेरेरहैं नँनद

नेरेरेहैं टेरेहैं तापर परोसिन पँवारा करैं ॥ नन्दराम नीकेहू निहारे ते कलंक लगै देवर जिठानी नित ईजति उताराकरैं। पावस व्यतीतभये नैहरको जातिरहे बीस-बिस्वे मैया सबै शीश दैदै माराकरैं १८८ ॥

तथा। मोहींको पठौती नित सुरभी दुहावनको कोई मानो राजकाज इनहीं को दैगयो। नन्दजी को बछा सोहिं मारिबेको दौरो देखि भागी मैं कटीले बन जान्यो प्राणलैगयो ॥ फाटिगयो अंग अंग भंग आँगियाहू भई टूटिगयो हार बार छूटि क्षीर नैगयो। आजु ते न जैहौं कोई केतो कहै नन्दराम देखु मेरेतनुको हवाल कौन ह्वैगयो १८९ ॥

स०। जैसी कही हँसि मोसों भटूतुम तैसी कही वे तुम्हैं न चहाहै। आइहुती यमुनाजलको लगो कंटक पांयन होशरहाहै ॥ आइगयो दुखिया नन्दराम बिलोकत हाल हमार लहा है। बैठिकै कांट निकारै लगो सखि यामें कहौ कि कलंक कहाहै १९० ॥

क०। आली एक स्वपनो बिलोकती हौं रोज रोज तोहूसों कहत मेरोजीव सकुचतहै। गाउँके चवाइनकी मण्डली में धाम धाम रोरी कलंकभरी चौचँद मचतहै ॥ कहैं नन्दराम याको वेगिही उपायकरो नाहीं तो हमारो व्रजछूटिबो रचतहै। बौवा मेरो स्वपनो न झूठहोत माई हाय ताते मोहिं खान पान कछु ना पचतहै १९१ ॥

तथा। कौने या कपोलन में पीकपंक पारिदई टारि दई कौने यह बेंदी भले भालकी। फारिदई सुन्दर दुकूल

कौने कूलन में झारिदिये फूल कौने बनी झोलझालकी॥ कहैं नन्दराम कौने मोतीमाल तोरिदई बोरिदई चूनर त्यों घांघरी बिहालकी। गात गात कौने नखघातदै आली सन आली बतलात यह रचना गोपालकी १९२॥

तथा। येहो बटूबाटके चलैया नेक ठाढ़े होउ हमरे बारज़की अरज़ ओधारोजू। बैयकपढ़ेहो की नजूमको निसारतहौ कबिताकरत कि समुद्रिक सचारौजू॥ औष-ध बतैये सासु नयन कानते बिहीन पियपरदेश ताको आगम बिचारौजू। नींद ना परत निशिअंग ऑगिरात अति नन्दराम मेरी नेक रेखा तौ निहारौजू १९३॥

स०। बैठीहती गुरुमण्डलीमें मनते मनमोहनको न बिसारत। त्यों नँदरामजू आइगये बनते तहँ मोरपखा शिरधारत॥ लाजते पीठिदै बैठी बहू पतिमातु कि आंखि ते आंखि न टारत। सासुकी नयनकी पूतरी में निज पीतमको प्रतिबिम्ब निहारत १९४॥

क०। आपही सुनार घरजाइके जराऊदार जेवर जलूसके बनावने बतावती। भीतरबुलाय दरजीको मर-जीकोबास बेशकलकंचुकी के तंगनतनावती॥ कहैंनन्द-राम त्यों अगार छोड़िके शिंगार छावती बहार हार हार हेरिआवती। यारइहजारके दुलारे ते न बोधकरें कुलको अटन ताते कुलटा कहावती १९५॥

स०। आंजेरहैंहग अंजनसों तनुमांजेरहैं घिसिधूरि कपूरके। त्यों नँदरामजू बेंदीतरे करि कारी लकीर के ऊंचे सिंदूरकै॥ छोड़िदई कुलकानि भटू निशि चाप

उतान करै जगिदूरकै। श्वानहु जो खटकावै कहूं तिय आवै केवांरके तीर ज़रूरकै १९६॥

क०। फाटिगयो हियरा हमारो ऐसे बैनसुनि जाइ हैं बिदेश ताहि लाखलाइ लाखेजाउ। पौढ़ि परयङ्क पै उठाइ मोहिं पीतपट मेरे अधरानको पियूष नेक चाखे जाउ॥ नन्दराम जातहौ वसन्त कन्त आवत है मानिहौं न अवधिको अधारधाम भाषेजाउ। रावरे बियोगमें बिहाल ह्वैहौं नन्दलाल प्राणराखिबेको मणिमाल लाल राखेजाउ १९७॥

तथा। आयेहैं बिदेशते बिहारीवने आनिकसे बैठिगये अंगनअनंग छबिझलकी। दौरिआई देखनको कुटुम्बनारिनारिसब झांकि झांकि हेरत हठीलो त्यों महलकी॥ कहै नन्दराम कुचकंचुकी करेरेपरे नैनन चटापटी निहारिबे बिकलकी। ओढ़नी गिरन्त बारिभीतर उतारिधरी ओढ़िकै निकसिआई सारी मखमलकी १९८॥

तथा। लायहौंमनाइ मैं ज़रूर नँदनन्दनको आपने सुचित्त परयङ्कपै परीरहौ। एकह्वैघरी मैं हद्चारिछै घरी के बीच आवै ना प्रतीत हिये ताकत घरीरहौ॥ कहै नन्दराम प्यारी तेरे मुखचन्द्रपर रीझे बनवारी दोनौं एकहि शरीरहौ। पांयलागतीहौ ताते देति मैं अशीश तुम्हें भाग औ सोहाग अनुरागसों भरीरहौ १९९॥

तथा। घरघर घूमि घूमि हमको लजावतहौ आवत बतावत न जानौं कछु जानहीं। लोककी न लाज ना अकाज परलोकहुको मानत कुचालि आली कहांलौं बखा-

नहीं॥ एककी हजार कहिथाकी नन्दराम कहा कहै मेरी कही नेक उरमें न आनहीं। बन्दकरूं कोठरी में लङ्गर लबारको लातनको देव नहीं बातनसों मानहीं २०० ॥

तथा। लागिगई लैनचैन आवत न रैनदिन मेरीजान ऐन मैन मैनकी छड़ीहती। कहैं नन्दराम जोम जोबन जलूसभरी जेवरजड़ाऊ नखशिखलौं जड़ीहती॥ फूलन केहारनमें हारहरे हीरनके ताहूमें बहारदार चौलरी परी हती। शिरकीसुरंगसारी छिरकी सुगन्धनसों खिरकी के बीच बाल हिरकी खड़ीहती २०१॥

तथा। मन्दमन्दपरीतू गयन्दनकी छन्दनसों नन्द-राम धाम धाम झूमतिफिरति है। बोलिबोलि आलिन के संगमगडोलिडोलि खोलिखोलिअंग मुखचूमत फिरति है॥ मानिहै न मेरी कही जानी मैं तिहारी बात मेरे कहे तेरीकछु मति ना फिरति है। परिजैहौ जार केरे जार मैं बजार कहूं बाटपरी बाटबाट घूमति फिरतिहै २०२॥

तथा। काहूकह्यो आयेघनश्याम घरघायलसी दौरि गई मुदित अटारीके अटानपै। झांकि के झरोखे ते दु-चन्दद्युतिवारिबाम देखी भीर गोपनकी नन्दके मकानपै॥ नन्दराम पलटी उताहिल अनोखीनारि खिरकी समीप गई मिलिबेकसानपै। ताला बिन बालाकरि आलाखिर-कीके पट पीछे को बिलोकैगई प्राननके प्रानपै २०३॥

स०। वोऊभले तुमको तुमहूं उनको बहुभांतिनसों सुखदैबो। त्योंनँदरामजू बेर कुबेर भलो न भटू परभौनको जैबो॥ लाई जो आजु मनाइतौ लाजतै बांहगहे फिरका

पछितैवो। मोहिंगवांरन ह्वै सबहीं नित ऐसे गवांरन को समुझैवो २०४॥

क०। एकमैं तमाशा देखिआई आजुकुंजनमें लीजैना सहेली संग एरी चन्द्रभागासी। नागरिनबेली अलबेली वृषभानुजूकी चलिये अकेली बनबेलीमैन बागासी॥ कहैं नन्दराम योहीं मोहनै मिलाइजाइ दम्पति बिहंगपारिबे को लसलागासी। राधिका कन्हाई दोऊ कंचन के टूक जैसे ताघरी मैं तामैं तहां ह्वैगई सोहागासी २०५॥

तथा। टूटी गुंजमाल अरु छूटीपागपेचन सों अधर दलीतौ आजुदन्तन दलीगई। छातीमैं छबीलेकी हमारे कुच कुम्भनकी कोरनसों पङ्कपरिमल की मलीगई॥वैतो अतुराने अलसाने श्रमसाने अति नन्दराम देखोमति मेरीहू छलीगई। पूछिहैं पियारी काबात हैं बनवारी यह चूक भईभारी संगसारी जो चलीगई २०६॥

स०। पीतम आगमको सुनिबालके अङ्गन में जुसना-दिकसे परैं। त्यों नँदरामजू हासबिलासन चांदनीचन्द सबै धिकसे परैं॥ आननपै अँखियां हुलसैं मनोबारिज बारिज में बिहँसे परैं। तङ्गह्वै तङ्गतनीनके तोरि दोऊ कुच कंचुकीते निकसे परैं २०७॥

क०। परिकै अपारयों सकोचन सरोवरमें कहूं यहि-पार उहिपारही तिराकरैं। कहैं नन्दराम भरी भीतिन के भौंरनमें भूलिभूलि भ्रम झखराजन भिराकरैं॥ घूंघट तौखोलु बलिबोलतौ बिलोलनैनी बोलके नबोल कान मरिये गिराकरैं। आज ब्रजराज को निहारि लेरी

नीके नैन लाज के जहाज पै बहीबही फिराकरैं २०८॥

तथा। आनँदके ऐनहौ सुचैनके अनूपघर रूपअनु-रूप रतिभूप भनिये नहीं। कहैं नन्दराम त्यों पपीहनके प्राणपति प्राणद पुरैनिके प्रपंच ठनिये नहीं॥ जादिनते नन्दलाल कीन्हो परदेश गौन तादिनते रावरे स्वभाव जनिये नहीं। चंचल कृपाणलै कतल विरहीन करौ ज-लद कहाइकै जल्लाद बनिये नहीं २०९॥

त०। दम्पति राजिरहे परयङ्क सुगन्धन की जहाँछै रही धूमैं। यौवन के मदमाते दोऊ नँदरामझुकैं उझकैं झुकिझूमैं॥ मोहनको मनमोहनी में मनमोहनी को मन मोहनहूमें। पीकभरी पलकैं अलकैं लखिलाल हिये ल-लकैं मुखचूमैं २१०॥

तथा। नाहकही समुझावती हैं मनमेरो तौ मेरीकही नहिं मानै। कोईकहै कुलकानिकरौ अरु वेदऋचान को कोई बखानै॥ जो नँदराम निहारती मोहनै तौ फिरना उपदेशती ज्ञानै। कोऊ कितीकौ बकैं तौ कहा सखिपीर जरे की जरै सोइजानै २११॥

तथा। कामहुते कमनीय महा सखि जादिनते वह रूप निहारो। तादिनते मन मानतना नँदराम बहैं दृग-नीर पनारो॥ ब्योंतकछू बनिआवै नहीं बलकैसे दिखैये करेज किनारो। कासों बिथा कि कथा कहिये मनतौ ह-मरो कहिबे को हमारो २१२॥

तथा। चितमेंबसी सांवरी सूरति वा अब और कछू पहिंचानतना। करिथाकी सबै उपचारन को परिपंच



अक्रूरजी का श्री कृष्ण चन्द्र जी को रथमें सवार करा के मथुरापुरी में लेजा-
ना तथा गोपियों को श्री कृष्ण चन्द्र जी की ओर देख२ के शोक करना

प्रपंच प्रमानतना ॥ नँदरासजू लाजके अंकुशको मन मेरो मतङ्ग्ज मानतना । हमकासौं बिथा कहिये मनकी कोउ पीर पराई को जानतना २१३ ॥

क० । द्वारेउठिजात घूमिदेहरी पै बैठिजात नैनअकुलातपर आयें परसैं नहीं । घरमें रह्यो न जात बाहेरबह्यो न जात अंकुर बिथाके हियेबीच सुरझै नहीं ॥ कहैंनन्दरास ऐसे हालमें बिहालभई कीजैकहाराम कोटिभांति सुरझै नहीं । चारिमुखवारो चहैं चारिलख देखेदुख येदई बिचारि चारिआँखें सुरझैं नहीं २१४ ॥

विरह विषयके कबित्त व सवैया २ ॥

क० । कानन समीर सेवैं भृकुटी अपाङ्ग अङ्ग आसन अजिनमृग अंजन अनाधाके । अरुण बिभागीकोर बिशद बिभूतिअङ्ग त्यागेनींद बिषयनिमेष बिघबाधाके ॥ कृष्णसिंह कामकला बिबिध कटाक्षध्यान धारणासमाधिमनमथ सिद्धि साधाके । प्रेमके प्रयोगी सुखसम्पति सँयोगी अति श्यामके बियोगीभये योगीनैनराधाके १ ॥

तथा । इतहरिफेरि पीठि उतकरि टेढ़ीडीठि लरकीसो पंचशरबैठ्यो बांधि बरकस । छिनछिन छीनभई बिथा नितनितनई दुखसांझ नईनई कौनधरैधरकस ॥ गंगापतिइहै उरखटत अँदेश एक पठयो सँदेशहू न ऐसे हरि करकस । इतनेपै घाउकरि लोन बुरकावतहौ हमको बिभूति ऊधोकुबिजाको जरकस २ ॥

तथा । बिरह बिहारीके बिकल बिलखात बाल बौरी

देखो तसबीरनम्बर १ ॥

सीलगति दुखअतिशय मलानकी । चण्डीदत्त आहिकै धरैहै पग इत उत घूमिकै गिरीहै ज्योंधरीहै देह आन की ॥ सांसना भरत पै शिथिलसी दिखाईदेत होनी ना मिटाय मिटै विधि बलवानकी । अतर लपेटी कालिह कुंजनमें भेंटी आजु धूरिमें धुरेटीलेटीबेटीबृषभानकी३॥

तथा । बोलिगयो काग बड़ेभोर आजु आंगनमें अंगनि उमँगिअनुराग सरसतिहै । वाहन बहालीबढ़े बाजूबन्द टूटिजात छूटिजातनरा शिर सारी सरकति है ॥ नीवीनिबिकाय अधिकाय सुखढाकन त्यों आतुरअनङ्ग के उरोज थरकतिहै । आनन अनन्द की ललाईआनि छाई चाही आवै आज साईं आंखिबाईं फरकतिहै ४ ॥

तथा । भोरहीचलत परदेश प्राणप्यारे सुनि मेरी दुखधाइआइ गगनघन छायेहैं । बूंदऊ न छूटै लालचलबेको ऊठै त्योंत्योंमेरोप्राणछूटै अबक्यों न भरिलाये हैं ॥ कहै धनसिंह महाबारिदसे देखियत वारितनुदेतती क्यों बारिधि कहायेहैं । संकटसहाये काम एकऊ न आये हाइ गरजन आये मेरी गरज न आयेहैं ५ ॥

तथा । नायकनवल नीको नेहते सुआये गेह ताहि तकिनेह कियो मोंमति उतावरी । हाहाकै नरायन निहोरिकरजोरिहारे तऊमों कठोर हियेदरद न आवरी ॥ हाय अबसोतेगयो हितूजो हमारो वह सोचनि धरतिनैन आंसू बहि आवरी । कौनसुनै कासों कहौं अबनाहमारोकोऊ मेरी भटू मोहिंघनश्यामहिं मिलावरी ६ ॥

तथा । सोई मेरी बीर जोई लावै बलवीरताहि देहौं

दोऊवीर मेरो बिरह बँटाइले। भंजन छपाकीपीर छपैना छपायेपीर छपाकर छपैतौ छपाकर छपाइले॥ मदन लगोहै धाय धायसों कहौरी धाय येरी मेरीधाय नेक मोहूं तनचाइले। देह मेरी थरथराइ देहरी चढ़ो न जाइ देहरी तनक हाथ देहरी नँघाइले ७॥

तथा। आज महादीननको सूखिगो दयाको सिन्धु आजुही गरीबनको सवगाथ लूटिगो। आजु द्विजराजनको सकल अकाजभयो आजु महाधीरजको धीरजहु छूटिगो॥ मल्लकहैं आजु सब मंगन अनाथ भये आजुही अनाथनको करम सो फूटिगो। भूप भगवन्त सुरलोक को गोपाल भयो आजु कवितान को कलपतरु टूटिगो ८॥

तथा। कालिही सहेलिन में जातिहुती यमुना को इतही ते कान्ह कछुतान अनुराग्यो है। सुनिकै श्रवण लखि नैनन सरूप वाको चपल चितौनि मानों मैनशर लाग्यो है॥ भावत न भीर कोऊ जाइनहीं तीरकछु सुधिना शरीरकेहूं कियो मंत्र जाग्यो है। भनैकवि रामदीन मन में विचारि देखौ भूत वाहि लाग्यो याहि नन्द पूत लाग्यो है ९॥

तथा। जबते गोपाल मधुवन को सिधारेआली मधुवन भयो मधुदावन विषमसों। सैनकहै सारिका शिखण्डीखँजरीट शुक मिलिकै कलेश कीनों कालिन्दी कदम सों। यामिनी वरण यह यामिनी में याम याम बधिक को युगती जनावै टेरि तमसों। देह करै करज करेजो लियो चाहतिहैं कागभई कोयल कगायोकरै हमसों १०॥

स०। ब्रजवासी वियोगिनि के घरमैं जग छांड़िकै क्यों जनमाई हमैं। मिलिबो बड़ीदूर रह्यो हरिचन्द दई दुखनाम धराई हमैं॥ जगके सगरे सुखसों ठगिकै सहिबेको यहीहै जिवाई हमैं। केहिबैर सोहाय दईबिधिना दुख देखिबेही को बनाई हमैं ११॥

तथा। कुबिजा जगके कहा बाहर है नँदलालने जाउर हाथधर्‍यो। मथुरा कहा भूमिकी भूमि नहीं जहँजाय के प्यारे निवास कर्‍यो॥ हरिचन्द न काहू को दोष कछू मिलिहै सोइ भागसे जो उलर्‍यो। सब को जहां भोग मिल्यो तहां हाय वियोग हमारेही बांटेपर्‍यो १२॥

क०। तब तो बखानी निज शीरता गमानी कैकै प्रेम के निबाह भार गरब गरूरेहौ। जानतों पियाकै कह्यो प्रथम पयान हरिचन्द अबबैठे कित दुरिदुरि दूरे हौ॥ हाय प्राणनाथबिनु भोगत अनेक बिथा खोई सुख आशा लागि अबलैं मजूरेहौ। आजोंलन तजिकै न जाओ लजबाओ मोहिं हाहामेरे प्राणनिरलज्ज तुम पूरेहौ १३॥

स०। जानतहौं नहीं ऐसी सखी इन मोहन जैसी करी हमसों दई। होतन आपने पीय पराये क्यों कह बोलनिसांची अरीभई॥ हाहा कहा हरिचन्द करौं बिपरीत सबैबिधिने हम सों ठई। मोहन है निरमोही महा भये नेह बढ़ाइकै हाय दगादई १४॥

तथा। जानिकै मोहन के निरमोहहिं नाहक बैर बिसाहिबेरपरी। त्यों हरिचन्द बिगारिकै लोक सों बेदकी लीकमेलैं निदरेपरी॥ आपुनीही करनी को मिल्यो

फलतासों सबै सहतेही सरेपरी। यामें न और को दोष कछू सखिचूक हमारी हमारे गरेपरी १५॥

तथा। नेहलगाय लुभायलई पहिले ब्रजकी सबही सुकुमारियां। बेणु बजाय बुलाय रमाय हँसाय खिलाय करी मनुहारियां॥ सो हरिचन्द जुदाह्वै बसे बधिकै छल सों ब्रजबाल बिचारियां। वाहजु प्रेमनिबाह्यो भलो बलिहारियां लालन वे बलिहारियां १६॥

क०। घटाघहरात है पौन हहरात है बुन्दझहरात है गातहै कांपिनी। कोकिला कूकते हूकहिय होतहै राम चरितकहेकेनसों आपनी॥पीयबिन योगिनीसीबनी भौनमें मौनसी बिरह जप जापिनी। फूलसब शूलभे कली कांटाभई शतिरकासिनि भई सेजभई सांपिनी १७॥

तथा। नैनलाल कुसुम पलाश से रहे हैं फूल माल गरे बनमाल झालरिसों छाईहै। भँवरगुँजारहरिनामको उचारतिभि कोकिला सों कुहकि वियोग रागगाई है॥ हरीचन्द तजि पतझार घरबारसबै बौरी बनिदौरीचारु पौनऐसी धाईहै। तेरे बिछुरे ते प्राणकन्तके हिमन्त अन्त तेरी प्रेमयोगिनी वसन्त बनिआई है १८॥

तथा। पीरोतन पर्यो फूलो सरसों सरससोई मन मुरझानोपतझारमानोलाईहै। सीरीश्वासत्रिबिधसमीर सी बहति सदा अँखियां बरसिमधुझारेसी लगाई है॥ हरीचन्द फूलमन मौन के ससूसनसों ताहीसों रसाल वाल बदिकै बौराईहै। तेरे बिछुरते प्राणकन्तके हिमन्तअन्त तेरी प्रेमयोगिनी वसन्त बनिआईहै १९॥

स० । जियसूधी चितौन की साधैरही सदा बातन में अनखाय रहे । हँसिकै हरिचन्द न बोले कबौं मनदूरहीसों ललचायरहे ॥ नहिं नेकु दया उरआवत क्यों करिकैकहा ऐसे सुभायरहे । सुखकौनसो प्यारे दियो पहिले जेहिके बदले यों सताय रहे २० ॥

तथा । जानत कौनहै प्रेमबिथा केहिसों चरचा या वियोगकी कीजिये । को कही मानै कहासमझै कोऊ क्यों बिनबातकी रारहि लीजिये ॥ कूरचवाइन में पड़िकै हरिचन्दजू क्यों इन बातन छीजिये । पूछत मौन क्यों बैठिरही सब प्यारे कहा इन्हैं उत्तर दीजिये २१ ॥

तथा । सब आशतो छूटी पिया मिलवेकी न जानै मनोरथ कौनसजै । हरिचन्दजू दुःख अनेकसहैं पै अड़े हैं टरैंना कहूंको भजें ॥ अबसों निरशंकह्वै वैठिरहैं सो निरादरहू सों कछूनलजैं । नहिं जानीपरै कछुया तन को केहि मोहते पापी न प्राण तजैं २२ ॥

तथा । मोहनसों जबै नैनलगे तबतो मिलिकै समुझावन धाई । प्रीतिकि रीति औ नीति कही मिलिबेकि अनेकनबातसुनाई ॥ वेऊदगादैजुदाह्वैगई हरिचन्दजु एकहु काम न आई । हायमैं कौन उपाय करों सखिया अपनी ह्वैगई जु पराई २३ ॥

तथा । कितको दुरिगो वह प्यार सबै क्यों रुखाई नई यह साजत हौ । हरिचन्द भयेहो कहाके कहा अनबोलिबे ते नाहिं छाजतहौ ॥ नितको मिलनो तो किनारे रह्यो मुख देखतही दुरिभाजतहौ । पहिले अप-

नाय बढ़ाय कै नेहनरूठिवे में अब लाजत हौ २४॥

तथा। पहिलेमुसुकाइ लजाइकछू क्योंचितैमुरिमोतन छामकियो। पुनिनैनलगाइबढ़ाइकैप्रीति निबाहनको क्यों कलामकियो॥ हरिचन्दकहाके कहा है गये कपटानसों क्यों यहकामकियो। मनसाहिंजो छोड़नहीं की हती अपनाइके क्यों बदनाम कियो २५॥

तथा। हाय दशा यहकासों कहौं कोउनाहीं सुनै जो फेरहूं निहोरन। कोऊ बचावनहारो नहीं हरिचन्दजूयों तोहितूहैं करोरन॥ सोसुधिकै गिरिधारनकी अवधाइ कै दूरिकरो इनचोरन। प्यारे तिहारे निवासकीठौरको बोरतहैं अँसुवानरजोरन २६॥

तथा। हितकी हमसों सब बात कहौ सुखमूलसबै बतरावतीहौ। पैपिया हरिचन्दसों नैनलगे केहिहेतुथै बातैं बनावतीहौ॥ यहां कौनजो मानै तिहारो कह्यो हमैं ज्ञातन क्यों बहलावतीहौ। सजनी मन पास नहीं हमरे तुम कौनको का समझावतीहौ २७॥

तथा। जबसों हम नेहकियो उनसों तबसों तुमबातैं सुनावतीहौ। हम औरनके वशमें हैं परे हरिचन्द कहा समझावतीहौ॥ कोउ आपुन भूलिहै बूझतो तुम क्यों इतनो बतरावतीहौ। इन नैननको सखी दोषसबै हमैं झूठहि दोष लगावतीहौ २८॥

तथा। जिनके हित त्यागिकै लोककी लाजको संगही संगमें फेरोकियो। हरिचन्दजू त्यों मग आवत जातमें साथ घरी घरी घेरो कियो॥ जिनके हितमें बदनाम भई

तिन नेकु कह्यो नहिं मेरो कियो । हमैं व्याकुल छोड़िकै हाय सखी कोउ औरके जाइ बसेरो कियो २९ ॥

तथा । धाइके आगे मिलीं पहिले तुमकौनसों पूछिकै मोहिंसों भाखो । त्योंतुमने सबलाजतजी केहिके कहे येतो कियो अभिलाखो ॥ काज बिगारि सबै अपनो हरिचन्दजू धीरज क्यों नहिं राखो । क्यों अवरोइकै प्राण तजो अपने किये को फल क्यों नहिं चाखो ३० ॥

तथा । पहिले बिनजाने पिछाने बिना मिली धाइकै आगे विचारे बिना । अपुनेसों जुदा ह्वैगई तुरतैं निज लाभ औ हानि सँभारे बिना ॥ हरिचन्दजू दोषसबै इन को जोकियो सबपूछे हमारे बिना । बरिआई लखो इनकी उलटी अबरोवहिं आपु निहारे बिना ३१ ॥

क० । इनदुखियान को न चैन सपनेहूं मिल्यो तासों सदा ब्याकुल बिकल अकुलायँगी । प्यारे हरिचन्दजू की बीती जानि औधिप्राण चाहत चलेपै येतो सङ्ग ना समायँगी ॥ देख्यो एकबारहू न नैनभरि तोहिं याते जौन जौन लोकजैहैं तहां पछतायँगी । बिना प्राणप्यारे भयेदरश तुम्हारे हाय मरेहूंपै आंखैं येखुलीही रहिजायँगी ३२ ॥

स० । मैं बृषभानुपुरा की निवासिनि मेरी रहै व्रजबीथिन भावरी । एकसँदेशो कहों तुमसों पैसुनों जोकरो कछू ताको उपावरी ॥ जो हरिचन्दजू कुंजनमें मिलिजाहिं करीलखिकै तुमबावरी । बूझोहै वाने दया करिकै कहिये परसों कबहोयगी रावरी ३३ ॥

तथा । आजुलौंजो न मिले तोकहा हमतो तुम्हरे सब

भाँति कहावैं। मेरो उराहनोहै कछुनाहिं सबैफल आ-पुने भागकोपावैं॥ जो हरिचन्दभई सो भई अब प्राण चले चहैं तासों सुनावैं। प्यारेजुहै जगकी यहरीति बिदा की समय सबकण्ठलगावैं ३४॥

क०। जानदेरी जानदे बिचार कुलकानहूंको गाव-नदे मेरेकुलटापनके गाथको। मैंतौ रहीभूलि बिनबात को बिचारेजौन प्रेमकोबिगारे छांडु ऐसे सब साथको॥ देखो हरिचन्दकौनलाभपायो यामें पछिताय रहिगई धनपाय खोयो हाथको। जारौ ऐसी लाज आवे कौन काज जानैंआज लखन न दीनों भरि नैन प्राणनाथ को ३५॥

स०। सदाब्याकुलहीरहैं आपुबिना इनकीहू कछू कहिजाइये तो। इकबारहूं तोहिं न देख्यो कभूं तिनको मुखचन्द दिखाइये तो॥ हरिचन्दजू ये अँखियां नितकीं हैं बियोगिनि इन्हैं समुझाइये तो। दुखियानको प्रीतम प्यारेकबौं बहराइके धीरधराइयेतो ३६॥

तथा। रोवैंसदा नितकी दुखियांबनिये अँखियां जि-हिधोससोंलागी। रूपदिखाओ इन्हें कबहूं हरिचन्दजू जानि महाअनुरागी॥ मानिहैं औरनसों नहिं ये तुव रङ्ग रँगीकुललाजहित्यागी। आंसुनको अपने अँचरान सों लालन पोंछि करो बड़भागी ३७॥

तथा। घरबाहरकेन को काम कछू नहिं को यहरारि निवारिसके। हरिचन्दजू जो बिगरीबदिकैं तिन्हैंकौनहै जौन सँवारिसकै॥ समुझाइप्रबोधि कै नीतिकथा इन्हैं

धीरज कोऊ न पारिसकै। तुम्हरे बिनु लाखनकौनहैं जो यह प्रेमके आंसू निवारिसकै ३८ ॥

तथा। संगमैं जेनिशिबासरही जिनतेंकछुबातेंनमैंने छिपाईं। जे हितकारिनी मेरी हुतीं हरिचन्दजू हायगईं सोपराईं ॥ सो सब नेह गयो कितको मिलिबेकी न एकहू बातबताईं। औरै चवावकरैं उलटो हरि हायये एकहू काम न आईं ३९ ॥

तथा। हौं कुलटा हौं कलङ्किनीहौं हमने सब छांड़ि दयो कहा खोलौ। आछीरहौ अपनेघरमें तुमक्यों यहां आइ करेजहिछोलौ ॥ लागि न जाइ कलङ्कतुम्हैं कहूंदूर रहौ सँगलागीनडोलौ। बावरीहौं जो भईसजनी तो हटो हमसों मति आइके बोलौ ४० ॥

क०। आयो सखीसावन बिदेश मनभावनजू कैसे करि मेरोचित हायधीर धारिहैं। ऐहैं कौन झूलनहिंडोरे बैठि संगमेरे कौनमनुहारिकरि भुजाकंठपारिहैं ॥ हरीचन्द भीजत बचैहै कौन भीजिआय कौन उरलाइ काम ताप निरवारिहैं। सांनसमय पगपरि कौन समुझैहै हाय कौन मेरी प्राणप्यारी कहिकै पुकारिहैं ४१ ॥

तथा। आई आज कित अकुलाई अलसाई प्रात हीसे मति पूछेबात रंगकित ढरिगो। सोनेसेयागात छूके सोनो भयो आप कै वा आतप प्रभातहीको प्रगट पसरिगो ॥ हरिचन्द सौं तनकी मुखद्युतिछीनी कैधा आगनी बरन कहूं पायवायररिगो। नीलपट तेरो आज औरै रँगभयेकाहे सेजान निछुरि पियाते पीरो परिगो ४२ ॥

स०। जानतही नहींहौ जगमें किहिको सबरे मिलि भाषतहैं सुख। चौंकत चैनको नामसुने सपनेहू न जानत भोगनको रुख॥ ऐसन सों हरिचन्दजू दूरही बैठन को लखनो न भलोमुख। मोंदुखिया के न पासरहौ उड़िके न लगै तुमहूं को कहूंदुख ४३॥

तथा। गरजेघन दौरि रहैं लपटाइ भुजा भरिकै सुख पागीरहैं। हरिचन्दजू भीजिरहैं हियमें मिलिपौन चले मद जागीरहैं॥ नभ दामिनीके दमके सतराई छिपी पिय अंग सुहागीरहैं। बड़ भागिनि वोई अहैं बरसात में जे पिय कंठसों लागीरहैं ४४॥

तथा। ऊधोजू सूधोगहो वह मारग ज्ञानकी तेरे जहां गुदरीहै। कोऊ नहीं सिखमानिहै ह्यां इकश्यामकी प्रीति प्रतीति खरीहै॥ ये ब्रजबाला सबै यकसी हरिचन्द जू मण्डलीही बिगरी है। एक जो होय तो ज्ञान सिखाइय कूपही में यहां भांग परीहै ४५॥

क०। कबहूंक बारिन में कुंजन निवारिन में इत उत बेलिन को चौंकि चितवन है। कासन कपासन पै फिरत उदास कबौं पल्लवन बैठि बैरि दिन रितवतहै॥ हरीचन्द बागन कछारन पहारनमैं जित तित पर्यो गुनि नेह हितवत हैं। सूखे सूखे फूलनपै तरुगन मूलनमैं मालती बिरह भौंरि दिन बितवत है ४६॥

तथा। काले परे कोस चलिचलि थकगये पाय सुख के कसाले परे तालेपरे नसके। रोय रोय नैननमें हाले परे जाले परे मदनके पालेपरे प्राण परबसके॥ हरीच-

न्द अंगहू हवाले परे रोगन के सोगन के भाले परे तन बल खसके। पगन में छाले परे नांघिबे को नाले परे तऊलाल लालेपरे रावरे दरस के ४७॥

तथा। थाकी गति अंगन की मति परिगई मन्द मुख झांझरीसी ह्वैके देहलागी पियरान। बावरीसी बुद्धिभई हँसी काहू छीन लई सुखके समाज जित तित लागे दूर जान॥ हरीचन्द रावरे बिरह जग दुखमयो भयो कछू और होनहारलागे दिखरान। नैन कुम्हिलानलागे बैनहू अथानलागे आओप्राणनाथअबप्राणलागेमुरझान ४८॥

तथा। चौंकपरी सुखन समोई लेत सासनको आंसू ढार कहै सुन सखी अभिरामरी। उतही त्रिसासी व्रजबासी कान्ह भैंटोभटू सारिका सुवाके शोरकीने काक कामरी॥ एकहीं निहारी हेम पूतरी स्वपन माहँ चाह्यो और सिन्धुशोभाललितललामरी। कित वहठाम कित मणिन के धाम आय किते सुखग्राम किते गये घनश्यामरी ४९॥

स०। बनगैलनि छैल लख्यो इकसैं तिहिकी द्युति मोहियेहूलतिहै। दिये दीनदयाल तिहूंपुरकी उपमा लघु ह्वै नहिं तूलतिहै॥ कल नाहिंपरै बिनुदेखे प्रभा मति को पलना करि झूलतिहै। जबहीं जब वा सुधि होय हिये तबहीं सबहीं सुधि भूलति है ५०॥

क०। हे अशोक शोकहरि हरिको मिलाय मोहिंलोहि को शपथ करि सांचो निज नामको। हे पलाश आशा पूरि दूरि करि निज नाम अहे पारिजात करि पूरो मम काम को॥ हे रसाल लाल को लखाय ये रसाल लू-

प है तमालधरे हो स्वरूप तुम श्याम को। ताते तुम्हैं जानिये गुपाल मिले दीनद्याल काहे को बिहाल हाल देखियत बामको ५१ ॥

तथा। बदरी तू बदरी बिलोक्यो कहूं घनश्याम काहेको बतावै सांचो नाम याको बेरी है। कहिरी निवारी तोहिं कान्ह ने निवारी कहा देति न दिखाय अब काहेकरैदेरीहै ॥ येहोकरबीर करबीर उपकारधीर हमैं बखीरको बताय आशतेरी है। करन कुसुम हे करन करि दीन बच हरिके जताये ह्वै हरन पीर मेरी है ५२ ॥

स०। तजिकै कुलकी कुलकानि सबै तुम सों हम आनिकै प्रीतिकरी। भुवनेश अहो भई हौं ब्रजमैं बदनाम सोऊमनमैंन धरी॥ निबही न सोई अबतो तुमसों लगीतोरिबे मैं नहिं एकोघरी। परमेश्वरई अब जानत हैं कहते न बनैहमपै जोपरी ५३ ॥

क०। भई हौं बिहालबाल लालके बिछोह काल सांवरेसनेह देह दशा भूलिगई है। जागि मुरझातकरै बातें घनश्यामहीकी पियापियाचातकीसी हिया रटलई है॥ अहो प्राणनाथ हाथदीजिये हमारे माथ साथते न तजो बिरहागि ताप तई है। दुरति न क्यों प्रभा फुरतिहिये में नई श्यामकी सुरति करि भई श्याममई है ५४ ॥

तथा। अलक अँधेरी मैं लियो है मन धनचोरी अब तो हमारे कान्ह तरफैं बिकल प्रान। लीजे न कलङ्क हमैं विधिके बियोग अनी बनीहै निशङ्क बङ्क भृकुटी तनी कमान॥ अनल उचाट रूप लाटमैं तचाई भारी कारी-

गर कामने सुधारी अभिराम सान। चाहसों चितौनि कोर चुभी चित बीच मेरे एरे चितचोर तेरे लोचने अचूकबान ५५ ॥

तथा। मुनिनकेमनअलि पुंजजहँ गुंजत हैं सोऽहंपद कंजुमंजु हमैं परसाइये। नीलकण्ठसुखधाम एहोघन-श्याम देव मन्द मन्द मुसुकानि बुन्द बरसाइये ॥ गोप की किशोरी भोरी चितवैं चकोरी चारु ताको तिनओरी नाहँ नाहिं तरसाइये। छांड़ि छलछन्द व्रजचन्दनिज जानिहमैं आनँदको कन्द मुखचन्द दरसाइये ५६ ॥

स०। बिरहानल ज्वालकेझारनतें भुवनेश नितै मुरझानिपरे। अँगअङ्गमलीन भयेहैं सबै अबनेकुनहीं पहिंचानिपरे॥ कसकै उर अन्तर ऐसीबढ़ी हमसों कछु नाहीं बखानिपरे। कहिकै तुमसों हमजानिचलीं अब कीजिये जो जियजानिपरे ५७ ॥

क०। बिरह पयोधिते कृपाके सिन्धु दीनबन्धु कीजे पार निराधार हियके जहाजको। प्रेमनेम तापधीर पथीह्वै अधीररहे एहो बलबीर लखो बिकल समाज को॥ गोकुल के गोकुलको ब्याकुल उबारे प्यारे हुते जबबारे धारे धराधर राजको। स्वामी शिरलाज मेरे टेर कितसुनोआज ऐसेव्रजराजतेरेकाजतजीलाजको ५८ ॥

तथा। तकिताकि चहुंओर जकिसी रही है थकि बकि बकि उठैछकि छैलकी लगनमें। हाहाबलबीरको बताय मेरीबीरएरी धायधाय बूझतिहै कुंजकेमगनमें॥ नन्दके किशोर चितचोर कित खड़े ह्वैहैं गड़े ह्वैहैं कहूं कुशकण्ट-

कपगन में। अजहूं न आये वनमाली कितगये आली बोली चटकाली लाली लहकी गगन में ५९ ॥

तथा। प्राण के अधारे मेरे बारे ये पधारेचहैं भूपके अखारे जहां भारे सजे शूर मैं। पीर बढ़ीहै शरीर बूड़ति बियोग नीर धीरधरौं कैसे करौं आंखिनके दूरमैं ॥ डारे वरु कंस कारागार में ज़ंजीर भरि एरी बीर जाउ जर धन धाम धर मैं। जोपै ये कन्हैया बलभैया दोऊ लाल मेरे खेलैं कहि मैया बैन नैनके हजूर मैं ६० ॥

तथा। जाय जनि प्राणके पियूष मोहिं मांगनदै कौन अनुराग सन आंगन बिहारि हैं। अरिकै मथानी धरि माखन को खैहैं कौन भौन बीच लाखन खिलौन को सुधारि हैं ॥ एरे मेरे छैया तू कन्हैया मैं बलैया जाउँ मैया मैया टेरि कौन मोहिंको पुकारि हैं। कंस धूत दूत को सँदेशो सुनि चले पूत कौन पुरुहूत धार धराधर धारि हैं ६१ ॥

तथा। कहिये महर बात शहरतजेपै प्रात कहा कह्यो तात जब तुमको बिदाकियो। आई सुधि नाहिं तुम्हैं कोश-लेशहूंकी कछु पबिते कठोर बरजोर ह्वैरह्योहियो ॥ जिये नहिं एक पल जलसे बिहीन मीन क्यों प्रबीन होय खोय प्राणप्रिया को जियो। धन्य तुम नाथ कहाकहों मैं तिहारी गाथ आपनो अमोल लाल और हाथ मैं दियो ६२ ॥

तथा। पीवपीव पातकी पपीहा ये पुकारैं नित सहज सुभाय नहीं पावक पसारैहैं। पादप पलाश के प्रसूनन अँगारनसों लसिलसि डारन अँगारनसों झारैहैं ॥ भुव-

नेश ऐसिये परीती बिरहानल मैं बावरे अनंग अंग बिष क्यों बगारै हैं। आपु तो जरेको दुख जानत भलीही भांति काहे जरे अंगन को फेरि अब जारैहैं ६३॥

तथा। नन्द बिलखात कहिं सुनिरी महरि बात नाती लिये जात हम भूले न कृपालको। अजहूं कहावैं गिरि-धारी बनवारी उत जानैहैं हमारी सुधि देवकी के लाल को॥ भूपति की सभा में सिखावै बृद्ध राजनीति सेवै नव नात आप गोकुलकी चालको। मोती मणि लाल नग सोहत बिशाल जऊ तऊ न कृपाल तजैं गुंजन की मालको ६४॥

स०। कूर अकूर लिवायगये भई तादिनते अँखियां ये दुखारी। नीर पगारते धारबहै बिरहानल ज्वाल दहै सब नारी॥ गाढ़सों जो जो बचाये दिवाकर सो बहुरे सब बैर सँचारी। ऊधो किये उरपाहन से रहै जानत मैं रसिया गिरिधारी ६५॥

क०। सुन्दर सुखारे अनियारे कारे कारे घन धारे बहु बेष धामधारे बरसतुहैं। तरुणातरारे न्यारे न्यारे उदगारे पौन दादुर दरारे धुनि धारे दरसतु हैं॥ पी पीकै पुकारे पपीहाउ प्यारे प्यारे सारे दुन्दुभि धुधुकारे अनंग सर-सतुहैं। अचरज यामैं कहुँ कौन भुवनेश जो पै श्याम मिलबेको मन मेरे तरसतुहैं ६६॥

स०। दादुर बोल मचै चहुँ ओर सुनै बिरही हिय ताप बढ़ावत। पावस की झमकी रतियां पतिकी छति-यां बिन कौन बितावत॥ बोलहिंगे अलि कुंजन में बन

के मुरवा धुनि टेर सुनावत। काह कहौं सखि नाह बिना अब ये बदरा बदराह बतावत ६७॥

क०। जादिनते प्यारे पिय पीतम सिधारे कहूं जानि ब्रजमण्डल घनेई घने उतपात। द्विजदेव तादिनते बैठी दूरिमन्दिर मैं सुमुखि सखीनहूं की नेकहूं सुनी न बात॥ बूढ़ो बिनदांतको बिचारि शठ तोको ताते आज यहि आंगन में निकारि देखायो गात। अबला अबल जानि तुहूं इतरात अरे नीरद बिसासी कहा करत बिसासघात ६८॥

तथा। भूले भूले भौंर बन भांवरैं भरावैं कोऊ बरबसहीतो कियो चाहैं परवसुरे। द्विजदेव तापर अलापैं ये कलापिनकी भरिभरि देईं गोद नित अपयसुरे॥ ताहूपै सुतेरे खन तीखन संतापनते नेकहूं बचावहोत मायके न ससुरे। तियन निकारि भले पायन पसारि अरे बावरे अनंग अब तूही ब्रज बसुरे ६९॥

तथा। अब मतिदेरी कान कान्हकी बसीठिनि पै झूठे भूठे प्रेमके पतौवन को फेरिदे। उरझि रहीरी जो अनेक पुरबातैं सोऊ नातेकी गिरह मूंदि नैनन निबेरिदे॥ मरन चहत काहू छैलपै छबीली कोऊ हाथन उठाय ब्रजबीथिन में टेरिदे। नेहरी कहांको जरि खेहरी भईतो अब देहरी उठाय वाके देहरी पै गेरिदे ७०॥

तथा। आये अलि ऊधो प्रेमपथको करन सूंधो रूंधो निज इवास बास तजोरी घरनिको। जासु नाम रूप रेख अलख अलेख भेव भजो सोई देव सेव करो कद-

रनिको ॥ कीजिये उपास न सखीरी गुणहीनही को शासन शरीर करो आसन धरनि को। जटा की बनाये घटा योगी कनफटा होय राधो ज्ञान छटा साधो कान मुंदरिनको ७१ ॥

तथा। जनम को पत्रहै हमारे कर प्यारे ऊधो जानैं हम यशुदाके बार गुन नामको। लाखन उपाय दही माखन चुराय प्रात चाखनकै भाजि जात हुते नन्दधामको॥ सोदर हलीके बेद मोदर कहाय इत आठों याम मानि हित पूजैं तिहि दामको। अगुण अनामी अज कहो किमि बार बार अहो हो लबार कहां बचो व्रज बामको ७२ ॥

तथा। पारसै परसि लोह सोहत भे हेमहोय ते न फिरि चुम्बक सों जाय लपटावहीं। जाको मन बीन स्वर लीनह्वै प्रबीन भयो सो न सुनि कींगरीकी धुनि हरषावहीं ॥ सुधा सिन्धु रागि जासु क्षुधा तृषा गई भागि सोतो मृगबारि लागि नहीं मुधा धावहीं। श्यामकी सँयोगी हम गोरस की भोगी ऊधो कैसे बनि योगी योग माहँ मन लावहीं ७३ ॥

तथा। मिल्यो आय हृदय सिंधु सांवरो सलोनो रूप कीजिये उपाय दाय काढ़े फिर कढ़ैना। कहो किन सूढ़ हमें बूढ़ प्रेम कान्हर सों ह्वैरह्यो अरूढ़ और और बूढ़ बढ़ैना॥ बालपनको पढ़ायो सुआ जो पढ़ोसो पढ़ो फेरिकोटि करैतो भी आनकछू पढ़ैना। काहे बिनु काम कहो योगको प्रसङ्ग ऊधो श्यामरङ्ग रँगी तापै और रङ्ग चढ़ैना ७४ ॥

तथा। श्याम के पठाये आये सखाहो सुहाये ऊधो लागे मन तोलन तो आछी विधि तोलिये। प्रेमधार मैं ठिकान ज्ञानको न है सुजान लैहैं कोऊ यसी बाराणसी बीच डोलिये॥ जानैं हम कहा भोली बसी हैं वियोग टोली सीखो तुम योग ऐसी बोली मति बोलिये। होहु जनि दाहक सिखावो योग चाहक को गाहक के बिना नग नाहक न खोलिये ७५॥

तथा। दरदबिदारनि शरद चांदनीको त्यागिकरै कौन मन्दहै पसन्द जेठधूपको। गंगजल तजि कौन मारुथल थकै धाय कौन खाय खरी निज पाणिपाय पूपको॥ सूधो पथ छोड़ि ऊधो भ्रमै कौन कण्टकमें भजै को कलंकी रंक छांड़ि भारि भूपको। बासर बिभावरीहूं सांवरी सुरति रसै झांकै कौनि बावरी अँधेरे योग कूपको ७६॥

तथा। साधिकै समाधि कोऊ कन्दरा अगाधि पैठि बैठिरहो योगीबनि शीशचढ़ि प्रानहै। संयमादि साधन अराधन करतरहो कोऊ गहो ज्ञान कोऊ तपको विधान है॥ साँचीगुण गोविंदके साँची कहैं ऊधो तुम्हैं निरगुण ते न कछू हमैं पहिंचानहै। कोऊ किन ध्यान धरै ज्योति वा निरंजनकी ह्वैरहे हमारेश्याम अंजन समानहै ७७॥

तथा। रासको बिलास मृदुहास की सुरति जब ऐहै तब मोहनसों क्यों न मन उचाटिहैं। चांदनी शरद की बढ़ायहै दरददेह सुधिकी करद लगे क्यों न उरफाटिहैं॥ बैठि वन बेली बीच मेली भुजलता ताहि श्याम ताहि कंठ हेली सेली किमि ठाटि हैं। धारि जपमाला को

बिसारि नंदलाला ऊधो बाला मृगछाला ओढ़ि कैसे दिन काटि हैं ७८॥

तथा। उठैगुण गाय गाय भरैसांस हाय हाय करै न सोहाय कछूबरियपतितु है। सुधिबुधि दीन्हु मैं न ऐसी बिथाकरी मैन चित्त तो रमैन सो बिकल भयो अतिहै॥ सुमिरि सुमिरि कविराज सुख गोकुल के को कहि सकतु लैकै ऐसी भईगतिहै। रहौ न परति भौन भावत न पानी पौन आधौपल माधौको न राधे बिसरतिहै ७९॥

तथा। आधीलै उसास मुख आंसुनसों धोवै कहूं कहूं जोवै आधे आधे पलन पसारिकै। नींद भूख प्यास ताहि आधीहू रही न तन आधेहू न आखर सकत अनुसारिकै॥ द्विजदेवकीसों ऐसी आधि अधिकानी जासों नेकहु न तन मनराखत सँभारिकै। जा दिनते जोरि मनमोहनललापै दीठि राधे आधे नैननते आई तू निहारिकै ८०॥

तथा। लीबेको चलीती बहुभांतिनको चैनबन ऊंचीकै भुजानभरि अंचल छिपाई लाज। छीबेको चलीती वह्न पानिपभरोइ तन छ्वाय छ्वाय आई हियो पावक वियोग साज॥ भभरिरहीसी अभिलाषा मनही की मन द्विज-देवकीसों कछु भूलिहू भयो न काज। पीबे को चलीती ब्रजचन्दको अमन्द हास पाय चली प्यारो विष बिरह बिथाको आज ८१॥

तथा। तुम चारि याम रजनी के जागौ आन साथ हम बिरहानलकी ज्वालन सों जागती। ह्वै घर बसी जे तिहारे घर बसी प्यारे हम परबसी ह्वैहैं तिनकी धौं कहा

गती॥ भनत कवीन्द्र देखैं भालमें महाउर की भोरही निहारि और भोरलगि जागती। आंखें जे हमारी लागीं तुम सों अनोखे लाल तिन अब आंखिन की पलकैं न लागती ८२॥

तथा। सिसकिसिसकि हियो कसकि कसकि उठै ताके अफ़सोसन न कढ़यो भौन कोने सों। एकता न लागे मुकुतानके अनेकहार बकसै दराज काजरूपेसों न सोने सों॥ भनत कवीन्द्र ऐसे नाह सों गुनाह बिन कियो मैं बिगार धारटरै कहाटोनेसों। एरी तू कुमति मोसों कलह करायो अब सुलह करावै कौन सांवरे सलोने सों ८३॥

तथा। आयोहै अक्रूरक्रूर करनी सुनी है वाकी गोकुल को छांड़ि श्याम मथुरा सिधारि हैं। जाकेलये पतिपरिवार लोक लाज छांड़ी ताहि हम छांड़ि धीर कैसे उर धारि हैं॥ जलज से लोचन जलद से उमँगि आये गिरी मुरझाइ वृषभानुकी कुमारि हैं। सखिन उठाइ चारु चंदन लगाय तन भसम उदोत लाली बिरह दवारि हैं ८४॥

स०। कबहूं ब्रजकुंज के पुंज बिलोकत लेत उसास उदास ठढ़ी। कबहूं हरि के पद चिह्न निहारि बिलोचन वारिज बारिचढ़ी॥ कबहूं यमुनातट बेणु बजावत धाइ कदम्बकी डारचढ़ी। कबहूं शिवनाथ निहारत धेनु मनो ब्रजनाथ के मोहमढ़ी ८५॥

तथा। आवैगो कुंजबिहारी जबै नरनारि सबै मिलि मंगल गाइकै। बजैगी अनन्द बधाई तबै गुरु लोग सबै मिलि हैं उरलाइकै॥ लोग बिदाकरि सांझहि श्याम

सुजानहि कोमल अंग लगाइकै। बहुरो कबहूं दिन ह्वैहैं भटू ब्रज आयो पिया कहिहैं कोउ आइकै ८६॥

तथा। कुञ्जनको बसिबो सजनी उपचार अनेक ते मान मनावते। करसों करग्रन्थि कपोलन छ्वै भरिअंक भटू बहुरो उरलावते॥ मेरे लिये हरि चम्पकली अवली गुहि हार हिये पहिरावते। नैनभरी भरि ग्वालि कहै सखि औधिगई पर कन्त न आवते ८७॥

तथा। कहियो बृषभानुललीसों भटू हिये तेरोइ प्रेम मढ़्यो बिसवासहै। प्यारी दयाकरती रहियो सब भूलि दियो रसको परिहास है॥ तेरेई बैन प्रसून सु ये तुम आनँदकन्द कियो उरबास है। तेरोई रूप बस्यो शिव· नाथ सोई इन नैनन ज्योति प्रकासहै ८८॥

तथा। वै दिन भूलिगये मनमोहन रंचक छांछके कारण आवते। पांयनसों परिकै बरजोर केती मनुहारिकै प्रीति लगावते॥ गोधन संगहुते बनते चुनि मालती हार बनाइकै लावते। आप भये रसिया शिवनाथ हमैं लिखि कागद योग पठावते ८९॥

तथा। सूखी शमीसी भ्रमीसी सबै रतिनायक शा- यक शूल सही है। नैनन सोतचलै सरितान ज्यों त्यों तनपीरी परी पुलही है॥ टाड़ ढरो पहुँचानलौं आवत श्वासन की सिसिकी उमही है। श्याम तिहारे बियोगन ते जरि आधेही रूप की राधे रही है ९०॥

क०। ढुरि ढुरि परे मोती मांगहू ते बार बार लुरि लुरिपरै बेनी जंघन लौं आवती। सरकि सरकि जात

कंचुकी कुचन पर थरकि थरकि गात अंगन उड़ावती ॥ छूटि छूटि जात बेंदी भालते फरकि अंग टूटि टूटि जात लाख बिरह बटावती। गिरि गिरि जात कील पायल की शिवनाथ फिरि फिरि बिलोकै द्वार सगुन मनावती ९१ ॥

तथा। माने कानिकाहूकी न आनत कछूक उर लाज काज मानहु रसातल तले गये। हारीहौं सिखाय तऊ ठानत न क्योंहू तोय ऐसेही कछूक छलछन्दन छलेगये॥ द्विज देव जादिनते दरश दिखाय कहूं अतिही निकट मनमोहन चलेगये। होते जो हमारे तो हमारी कही मानतेरी बीस बिसे आली मेरे नैन बदलेगये ९२ ॥

तथा। कलित अमोल गोल ललित कपोल पर कुंडल चलित सोहैं मोहैं मुखचन्द सों। सोमति चकोरी भईभोरी प्रीतिथोरीनाहिं ताकीरुचि जाचैंनाहिंराचैं छलछन्दसों॥ युगुति नजानैं यदुपतिके मिलन कीसो जाउ जरि योग जग जानोजात फन्द सों। ताको हम जानैं पर सूकरसमान ऊधो सूधोनाहिं नेह जिन कीनों नँद नन्द सों ९३ ॥

तथा। को कहैं सिधाये मथुरा को यशुदा के जाये रहतलुभाये प्रति कुंजके सदन हैं। कौनकरै योग सोग नितही संयोग हमैं वारैं कबि लोग जापै कोटिन मदनहैं॥ हरैं दुखफन्द मन्द मन्द मुसकानि समय आनँद को कन्द चारु चन्दसों बदनहैं। धेनुको चरावत बजावतहैं बेनु खड़े ऊधो लखिलीजे यह नन्द के नँदनहैं ९४ ॥

तथा। छाई निठुराई है कन्हाईके हियेमें अब लिखिकै पठाईपाई योग मई पतियां। कैसे धरैं धीर बल बीर के

बियोग बिषे मोचैं दृग नीर पीर शोचैं दिन रतिया॥
भीजत छपायो हमैं छोह सों छबीलोछैल कुंजनकीगैलमें
बुलाय लाय छतियां। मेलिगलबाहीं कहिकदमकी छांहीं
ऊधो भूलैं हम पाहीं नाहीं श्याम की सुबतियां ९५॥
तथा। जादिनते कान्ह मधुपुरको पयानकियो हियो
कै पषान नाहिं शोच बधूजनकी। तादिनते देखिये नि-
हारि धीर धारि ऊधो लगीसी दवारि प्रभाभई कुंज बन
की॥ टूक टूक होत दिल कूकसुनेकोकिलकी लागतअचूक
हूक आये सुधि तनकी। कबहूं न भूलहिं बिलोकनि
वे भ्रूमरोर करकैं करेजनि में कोर कटाच्छनकी ९६।
तथा। जा दिनते मोहनगयेहैं तजिगोहनको तादिन
ते गोकुलकी गलीलगैं आरह्वै। चहूंओर चलतउसास
केसमीर जोर आई घेरि घेरि शोकलपटैं अपारह्वै।
चिंत चिनगारी भारीझपटैं सही न जाहिं पाहि पाहि करैं
गोपबधू निराधारह्वै। जो न होती नैननीरधार ये अपार
ऊधो जातो बिरहागि बीच ब्रज जरि छारह्वै ९७॥
तथा। सांचै सखाश्यामके जनैया उरधामकेहो काहे
अभिराम उतरहे हठतानिकै। ऐहैं गिरिधारी कबहारी
गिनतीकै दिन कहिहो हमारी ऊधो बिनती बखानिकै॥
राधादृगते बहाहिं राधा नामको बिलोम बाधा भईचहैं
फिरि गोकुलमें आनिकै। करिये सहायआय नातोबहि-
जायघोष एहो ब्रजराज तोष कैसेरहै ठानिकै ९८॥
तथा। जबतेगये हैं मधुसूदन मधुपुरीको कूदनलगो
है हियप्राण अतिलोलभे। उठैं ज्वालजालह्यां मयङ्कके

मयूखनतें दूखन लगेहैं अङ्ग भूखन अतोलभे॥ कहिये कहांलों कथा दुखकी अथाह ऊधोकीजै निरबाह अब काह अनबोलभे। कीमतिघटी है अतिह्यांतो फूल मालन की लालनकी खोजतै सरोज बहुमोलभे ९९॥

तथा। दशा हरषाय ह्यांकी भली भांतिसों बुझाय पाँयपरों ऊधो कहोजाय प्राणप्रियते। कहांगईं बतियां वे छतियां सिरानवारी चीकनी लगेंहैं प्यारी मनो सनी घियते॥ दीन्ही मतिदासी रतिलीन्ही कठिनाई अति चीन्हीगई बातैं घातैं कीन्ही ब्रज तियते। कै हैं सुख ह्यां बिशाल ऐहैं जवहीं गुपाल जैहैं कढ़िकुबिजाको शाल जाल हियते १००॥

तथा। नीर बलबीर छबिहीन दृगमीन ऊधो कैसे जियैं दीन ताके तापमें तपायकै। औरना उपाययदुराय सों कहोगे जाय चूकको बिहाय मम बिनती सुनायकै॥ नन्दके दुलारे ह्वैकै बैनकहैं चैनवारे प्राणनके प्यारे ह्यां हमारे ढिग आयकै। मुरली को टेरि अधरानधरि हेरि हमैं फेरि एकबेरि जाहिं दरश दिखायकै १०१॥

तथा। एकतो गवांरीनारी जातिपांतिते बिहीन लीन दोष कीचमति घोसबीच बासहै। बोधन हमारे कछु गोधनको धन रंज शोधन करति फिरैं बन बन घासहैं॥ ताहू पर मान करि रूसैं मनमोहन सों छोहन हमारे हरिकीनो रसरास है। आपनी कुचालकी कहां ते कहैं हालऊधो दीनकेदयालुकी दयाकी एक आसहै १०२॥

तथा। शोचहै न माखन चोराइवेको शिवनाथ शोच

है न नीरभरी गागरीके ढारेको। शोचहै न दधिकेलुटाइबे कोगारिनको शोचहै न मेरीबीर चीरफारिडारेको॥ शोच हैन मोतिनकी लरी चटकाइबेको शोचहै न काकाकीसों बालकके मारेको। शोचहै न रूखीरूखीसांवरे कि बातन को शोचहै सखीरी एक औचक सिधारेको १०३॥

तथा। छ्वै हैं नाहिं इन्दीबर न्हैहैं ना कलिन्दीमाहिं नाहिं अबसखी श्यामबिन्दी हू लगायहैं। आनि जानि नीलमणि भूषणनि मेरी बीर दूरिकरि एरी मृगमदको बनायहैं॥ आली काकपालीकी न सुनिहैं रसाली कूक अबतो तमालनके कुंजमें न जायहैं। देखिहैं घटानको न चढ़िकेअटानबामश्यामसंगबैरअबहमहूंचढ़ायहैं१०४॥

तथा। वेई ग्वालबाल वेई गोधन के जाल लखो सोय बिलखाय नन्दराय भयो चेरोरी। वही कालिन्दीको तट बंशीबटछांह वही वही कुंजलता पुंजबनको बसेरोरी॥ होत न हुलासहीको क्योंहूहमें हरिब्रज नाहिं लगैनी-को फीको चन्द ज्यों सबेरोरी। चाली वा रसाली हंस-वाली नाहिं भूलै क्षण आली बनमाली बिन खाली यह खेरोरी १०५॥

तथा। दईदई करिकै हौं दुखीभई हायदई सुनैनहीं दई यह कैसो निरदई है। मेलिकै संयोग हमें केलिको कराय भोग फेरिसोगहेतु या बियोग बेलिबईहै॥ तास-रसजासु नैन कोटिमैन प्रमाणेन आली अभिराम श्याम मणिछीनलईहै। पन्नगीसीपरी अधमरी अरीलोटैं हम घरी घरी हरीकी बिथाते मतितईहै १०६॥

तथा । बीते बहुदिना फिरि मिलो ना सँदेश आय चित्त में अँदेश पाय आँसूधार ढरकै । कहा करों दई पीरदई यह मोहिं नई अवधि प्रतीति रही सोऊलगी खरकै ॥ रति-यां न आवे नींद बतियां गुने गुविन्द आये सुधि छतियां मों वारवार करकै । आवन चहत मनभावन भरोस एक आज अभिराम मेरी वाम बाहु फरकै १०७ ॥

तथा । कोऊ कहैं ग्वाल बाल लियेसंग खेलैं लालको-ऊकहैं बैठरहे बंशीवट ठांवरी । कोऊकहैं चीर चोरि चढ़े हैं कदम्ब जाय कोऊकहैं एरी अब हरिसों मिलावरी ॥ कोऊकहैं अघासुर उरको विदारी आये कोऊकहैं केशीमा-रिआये ब्रज गांवरी । ऊधो कहैं सुनो श्याम वेतो ब्रजबा-ल सब आठोयाम हियधाम लखैं छवि शवरी १०८ ॥

तथा । कोऊ कहैं आज ब्रजराज को गहोंगी जाय स-खा के समाज छांड़ि लाज भरो भांवरी । कोऊ कहैं रासमें नचायहों मचायधूम हियमें लगाय होंरी मूरतिवसांवरी ॥ देखियेकृपालु ब्रजवालनके जाय हाल शवरे वियोगतें ब-कैहैं जिमि बावरी । ऊधो कहैं सुनो श्याम वेतो ब्रजबाल सब आठों याम हिय धाम लखैं छबि शवरी १०९ ॥

तथा । कोऊ कहैं भले चले जाहुलै मुरारी दही सही ब्रजनारी तो बँधाओं तुम्हैं दावरी । कोऊ कहैं गोहनैन जैहैंब्रजराज आज कोऊ कहैं मोहनैमनाय जायल्यावरी ॥ कोऊ कहैं मानधरि देखिहैं न हरिओर कोऊ कहैं नन्दके किशोरै मैं न भावरी । ऊधो कहैं सुनोश्याम वेतो ब्रजबाल सब आठों याम हियधाम लखैं छवि शवरी ११० ॥

तथा । कोऊ कहैं कैसीलसी सोहतिचमेली बेली मोहैं महाहेली सजीशरद बिभावरी । कोऊकहैं गयेकहां कुंजते प्रभाके पुंज एरीसखी याहीसमै हमें तू बतावरी ॥ कोऊ कहैं कालीदह कूदे बनमालीजाय कोऊकहैं आय आली होयजनि धावरी । ऊधो कहैं सुनो श्याम वेतो ब्रजबाम सब आठों याम हियधाम लखैं छबि रावरी १११ ॥

तथा । कूजन न पावैं पिक मोर बन बागनमें ठौरठौर गोपीगनको किलन आदरैं । पथी मधुबनकेनृपनके समान ब्रज सुंदरी करनकी बिभूषण बनीगरैं ॥ रावरी उपासी भई बावरी कलासी श्याम दक्षिण निदरि बाम बाम की बिनै करैं । आचरज भारी इक सुनिये बिहारी अब बेदकी ऋचाहूं ज्योतिषी के पांय पै परैं ११२ ॥

तथा । ऊधोकहैं जैसो वृषभानुकीललीको हाल सुनिये कृपालुवाकी ह्वांज्योंबैकटतिहैं । कबहूंके गायउठैंख्याल कैतिहारीचालकबहूं बजाय बेणुबनमें अटतिहैं ॥ बूझे बिनबकैहमैं माखन चुरायोनाहिं आलीह्वैकुचाली तुम झूठी यों नटतिहैं । जाय घनश्याम अब देखिये निकुंज धाम राधाराधाराधानाम आपनो रटतिहैं ११३ ॥

तथा । केसरि की खौरि भाल हिये बनमाल वही वैसही अनूप रूप ठाट को ठटतिहैं । ओढ़ि पट पीत लैलकुट कालिन्दी के तट रावरे सुभायनसों गायन हटति हैं ॥ प्यारी चलिकुंजकहै सैनमैं बराखबैन खोलै नाहिं नैन जब नींदउचटति हैं । जाय घनश्याम अबदेखिये निकुंज धाम राधाराधाराधानाम आपनो रटतिहैं ११४ ॥

तथा। कोऊ ब्रजबामा अरी श्यामा समुझावैं खरी बिकल धरणिपरी धीरज न धारतीं। रतीहै रतीकु जाकी सूरति रतीके आगे तिलखों तिलोत्तमा को बार बार वारतीं॥ प्रभुहित देवनकी सेवन करहिं ठाढ़ी बाढ़ी प्रीति गाढ़ी कोऊ आरती उतारतीं। तबहीं पपीहा धुनि सुनि धामधामनते धायधाय गोपबधू धुरवा निहारतीं ११५॥

स०। गोपिन के अँसुवानके नीर पनारे बहे बहिके भये नारे। नारेभये नदियां वहिके नदियांनद ह्वैगये काटि करारे॥ बेगिचलौ तो चलौ ब्रजको कबितोषकहैं बहु प्राणन प्यारे। वै नद चाहत सिन्धुभये अब सिन्धुते ह्वैहैं जलाहलसारे ११६॥

क०। विरह बिकल भई लागी पछितान बाल ढूंढ़त फिरत बनबन प्राणप्यारेको। अति अकुलानि भरी द्रुमनि लतानि पूंछै कहो अहो देखेकहूं नन्दके दुलारेको॥ शशि को प्रकाश हुतो जहांलागि हेरेहरि फिरि फिरि देखे करि अधिक अँध्यारेको। पुलिनमें आय गुणगाय मनमोहन के बोली सुखदीजे आय लोचन हमारेको ११७॥

स०। दीठिपरे जबलौं मनमोहन तौलौं निहारतही रही प्यारी। मोहनी मूरति मोहनी के मन छाई न कैसेहूं जाय बिसारी॥ क्षीणपरी तिय आनन की छबि होत प्रभात ज्यों चन्द उजारी। भारी बिथा न सँभारी परी तिहिबार गिरी वृषभानुदुलारी ११८॥

तथा। तजिमोहिं बिदेशगये सजनी नहिं आये कहौ दिन कैसेभरौं। बहु केलिकरी मनमोहन के सँग ते मनते

कबहूं बिसरौं ॥ दुखदैन मनोज लग्यो निरदै हिरदै न परै कल कैसी करौं । वहि नीरज नैन निहारे बिना कहि बीर मैं धीरज कैसे धरौं ११९ ॥

क० । पाती मैं कहांलौं लिखौं कहियो पथिक जाय भायो सोई कियो रहौ काहूके कहनहौ । जानिके अधीन तजी तलफत मीनलौं न आनी उरदया भरे कपट मैं ऐन हौ । सांवरे मैं तरसत रावरेके गोहनको कहा कहौं मेरे मनमोहन को मौनहौ । कैसे धरौं धीर नैन देखे बिन चैन है न प्यारे सुखदैन हाय लगे दुख दैनहौ १२० ॥

स० । सूरति तेरी बसै उरमें अरु तो सुधि जाय नहीं बिसराई । मो मनमोहन होयरह्यो नित होतरहै हितकी सरसाई ॥ कागद सांझ कहांलौं लिखौं गुण जात लिखे नहिं तेरी निकाई । तेरे बियोगते ताती हुती जब पाती पढ़ी तब छाती सिराई १२१ ॥

क० । फरकन लागी बांह आंख फरकन लागी प्यारे मनमोहन को मिलन जनावै हैं । आंगी दरकन लागी तनी तरकन लागी बोलि बोलि बायस हियेको हुलसावै हैं ॥ चन्दन समीर चन्द दुख सरसावते हे ते वे मेरे मन माहिं सुख सरसावै हैं । आज मोहिं होत सब सगुन सुहावने हैं जानति हौं आली बनमाली आज आवै हैं १२२ ॥

तथा । पथिक सँदेशो जाय कह्यो मनमोहनसों बहुरि कहनलाग्यो बिरह कहानीसी । रावरेई ध्यानधरैं गुणनिको गानकरैं रावरे बियोगसों रहत बिलखानीसी ॥ वाको चित लागत न कहूं गृहकाजनिमें देह दुबरई सोंन

जातपहचानीसी। बार बार बाँचिबाँचि छातीसों लगावतिहै पाती प्रेमसानी जानि रावरी निशानीसी १२३ ॥

तथा। आवन सुनत लगी मारग बिलोकनको नैनन को चावभयो मुखदरशन को। नागरीके श्रौननको चौगुनो भयोहै चाव प्रीतमके मीठे मीठे बैननि सुननको॥ करनको चावभयो सरस परसको है रसनाको चावभयो बतियां करनको। अधरन को चाव रसपानको भयो है नयो चावहै भयो मनमोहन मिलनको १२४॥

स०। राधिकाके मिलिबेको गोबिन्द कितेक दिनान लों देहहितासी। प्रीतिकरी रसरीतिकरी भरी नाहीं में हां अरु हां हियनासी॥ यों कविग्वाल बिशाल बढ़ायके छांड़िगयो सिगरी गुणगासी। दासी की फांसी फँसाय गरो अविनासी बन्यो यह आवत हांसी १२५॥

तथा। वह नाथहुते तब साथहुते मथुरापतिनाथ कहावतई। कछु और के और भये सब तौर रुखाईलई रसिया ह्वै दई॥ कबिग्वाल अचंभो यहीयकहै भला और तो बात भई सो भई। सुधि केलनकी भुज मेलनकी वह खेलन की कहा भूलिगई १२६॥

क०। घटाघहरातहै पौन हहरातहै बुन्द झहरात है गातहै कापिनी। कोकिला कूकते हूकहिये होत है शम्चरित्तरकहै कौनसों आपिनी॥ पीयबिनुसोगिनी योगिनी सीवनी मौनमें मौनसी बिरहजप जापिनी। फूलसबशूल भेकलीकांटाभईरातिरकासिनिभई सेजभई सांपिनी १२७॥

तथा। प्यारे जी बियोग में तिहारे चित चैन गयो

भलो खानपानसब मुरझाई छाई है । घूमि घूमि प्रेमसों निहारिबेकी गौनसमै लेरेहाय एकपल सुधिनाहिं जाई है ॥ पंखहू न दीन्हें राम कैसे उड़ि मिलोंजाय हाफ़िज़ चलत अबकोऊना उपाई है । मिलिबो बिछुरि और मिलिके बिछुरि जैबो बिधनाकेवशजो हो तासों का बिसाई है १२८॥

तथा । जाकेदेह रोगहोय औषध बिचार करै जाको तन कंचन हि दवा कहा दीजिये । अनतरपट भये कोर खोजिबो अवश्य कह्यो नेरे नितरहे खोज कहा लीजिये ॥ रामलाल अमृतके सागर को छोड़ कौन पोखरन तटजाय खारी जल पीजिये । ऊधो तुम बार बार कहा ध्यान ध्यान कहो ध्यान सूं नजाय ताहि ध्यान कहा कीजिये १२९ ॥

तथा । बूड़त समुद्र दुख पोतभये ऊधो तुम प्रभुको सँदेशो पाय आनँद उलहियो । जायबेको तुमको प्रताप कहो कैसेकै हमको तुम्हारो दर्श दुर्लभ सुलहियो ॥ चित में अपाने आप आपही बिचारि देखो देहलों नातोनेक नेहको निबहियो । ऊधो कृपाकै बहुभांति आपु पायँन परि मेरी गुपालजूते जयगुपाल कहियो १३० ॥

तथा । प्यारे मनमोहन तिहारे बिछुरेते वृषभान की कुमारीभई खरी कलिकानहैं । जलबिनमीन ज्यों बिकल तलफतअति कहैकबिकृष्ण ऐसीहोत आनबानहैं ॥ ज्यों ज्यों करियत उपचारनकी भीर त्यों त्यों बढ़त है दूनी पीर आंखिनही प्रान हैं । बिरहकी ज्वालनिसों जरिवे के लेखे वाको मरिबेको बचन अशीशाके समान हैं १३१ ॥

स०। नेकहींके बिछुरे सबही सुख साज भये दुखदायक भारे। नैननीर झरीबरसैं तरसैं छतियां बिन प्राणपियारे॥ आली बियोगबिथा ढरिबेते भलो मरिबो मन मान्यो हमारे। एकको दुःख मरे मिटि जात बियोग में होतहैं दोऊ दुखारे १३२॥

तथा। लालतिहारे वियोगते बाल बिहाल खड़ी तलफै सफरीसी। बातन तापके त्रासन ते सखि कोउन जायसकै नियरीसी॥ ह्वैरहे जेठकी ज्वालनिमें जहँ जाड़ेकीराति तुषार भरीसी। ताही उसीरके धाममें बामसो जाड़ेकी रातिमें जात बरीसी १३३॥

क०। वजी गुपाल बांसुरी परी परेम फांसुरी दृगन हुलास आंसुरी सुचित्त चारु तानमें। चली गयन्द गामिनी मनो स्वरूप दामिनी मनोज पुंज कामिनी कलानिधान ध्यानमें॥ परीप्रताप वेलजाल पावती न नन्द लाल भामिनी भई बेहाल मैनके व्यथानमें। शरीर ना सँभारती सुनैन नीर ढारती हरी हरी पुकारती हरी हरी लतानमें १३४॥

तथा। जगमगतनरंग सोहति अतिचारुसंग भूषण मन अंगअंग कुण्डलछबिकानमें। जरकसी दुकूललाल बिरखसी लखातिबाल झरकसी झुकातचाल धूमसी सिखानमें॥ घरी घरी उठै कराहि बावरी बियोग नाह फैलि अंगअंगदाह कामकेकृशानमें। निमेषको बिसारती इते उते निहारती हरीहरीपुकारती हरीहरीलतानमें १३५॥

तथा। कुसुमकलितकेश रात बेनामनभाल भ्राजत

पूरितप्रकाशपुंज बक्रचंद्रमानमें । चली लपेट वस्त्रश्वेत शोभामतिज्योन्हदेत ज्योंतरंगक्षीरचलै क्षीरके निधानमें ॥ पाईप्राणबिबशभाबि रसनारहीदशन दाबि लोचन जल भरकिये प्रताप मान पानमें । महा मनोज आरती बिलोल पादधारती हरीहरीपुकारती हरीहरीलतानमें १३६ ॥

तथा । कुंजनतनरँगरसाल मंजुल बिधु वदन बाल जीते हैं कोटि चन्द शारद प्रभानमें । गहे अन्योन कर न कौल प्रमदाकुल काम नौल लौल रुचिर सुनत सुर नारद चित तानमें । यमुनाके तीर तीर सुमिरत बलबीर धीर ब्याकुल प्रतापभई कान्हअत्र ध्यानमें । सुवास को बिसारती न आंसको सम्हारती हरी हरी पुकारती हरी हरी लतानमें १३७ ॥

तथा । आंखनते आंसुनके प्रवाह नितव्यापेरहैं कारे भयेशोभा प्रतापकुच पटकै । आहकेदाहमें दहत निशि बासर देह कृशतकलेवरमें खालरह्यो सटकै ॥ ऊधोकृप कर कहियो सँदेशो एतो गहिके चरण सरोज दाहि नट कै । ब्रजकी नवेली यह बिरहा बिकलबश तजिहैं परान अब कान्ह कान्ह रटकै १३८ ॥

तथा । सींचि सींचि चन्दन सुगन्धन सों अंग ऊधो फूलनसों सांवरे समारे छबि लटके । कुंज कुंज बेलिनमें नवेली अलबेलिनको लैलैपरताप डोलै ओटपीतपटके । तेई गातमेरे आवरणके चढ़ायबेको सांवरे पठाई योग पाती निजकटके । ऊधव उपाव अब दूसरो न आनिरह्यो तजिहैं परान अत्र कान्ह कान्ह रटके १३९ ॥

तथा। नेक नन्दबाबाजी के आंखिनते सूझै नाहिं यशुदासों गईहैआश जीवन कीघटके। हूकिहूकि हारन में चरती न धेनुऊधो सूखि सूखि शाखरहे बृन्दाबनबट के॥ राधाजी की बाधा परतापहै कही न जात होयरही मुरदा कलेश बीच नटके। बारएक कैसेहूं मिलावो प्राणप्यारे नातौ तजिहैं परानअबकान्हकान्हरटके१४०॥

तथा। हँसिरही सिगरी चवाई या गोकुलकी भटकी न नेक गुरु जनहूं के हटके। लीनह्वै मुरली के स्वर में प्रताप दीनी कुलकी कुलीनता नशाइ कर नटके॥ तेइ पीव मेरे अब चेरेभये कूबरी के ऊधो नहिं जानीही बि-धाता के घटके। तेहू नाहिं बिसरत बिसारे हिय हूक बान तजिहैं परान अब कान्ह कान्ह रटके १४१॥

तथा। अन्तउर दाहको प्रबाह अति ब्यापत है देखि कै प्रवाह ब्यापै यमुनाके तटके। सुनि सुनि कूकबन को-किल कपोतन की हूकह्वै आवत प्रताप सुधि नटके॥ चित्रसी ठाढ़ी ह्वै शोचती बिलास ऊधो चितमें उचाट होत बाट बेनुबटके। सहीजाय कौनपै बिहारी की बिरह शूल तजि हैं परान अब कान्ह कान्ह रटके १४२॥

तथा। होति जो पषानकी हमारीयहछाती बीर टूटि जाती तेरे नैन बज्रकेबिघातमैं। लोहेकी जोहोती चुभि जातीचुम्बचुम्बकमैं मानभरी होती छूटिजाती सौंहखात मैं॥ काठकी जो होती जरिजाती बिरहानलमें कहैं नन्द राम आहदाहसरसातमैं। हायप्राणनाथ हाथजोरि पायँ माथ धरौं मैंनमान्यों तब अब काह पछितातमैं १४३॥

तथा। अंगन अनंग रंग अंगना उमंग भरी जाइके उसंगभरी भानुजाके ओखामैं। फूलिरहे फूलन के वृन्द मकरन्दयुत चौगुणी अनन्दत्योंमयूरनकेधोखामैं॥ नंद-राम कामिनी बिराजत लतान तर चौंकि चौंकिपरै नंद-नंदनके धोखामैं। दाबिकेदुकूल ताको मारि मैन शूलन को झारि झारि फूलन को झांकती झरोखामैं १४४॥

तथा। सोगई निशङ्क आजएरी परयङ्कपर बङ्कभौंह वारो मोहिं अङ्क मों लगा गयो। मुरली मुकुट कटि तट पीतपट तैसे अटपटीचाल चित मेरो उरझागयो॥ कहैं नन्दराम मुरि मन्द मुसकाय नेक समुभि न पायों कछू कान में सुना गयो। आगयो अचानक देखा गयो मयं-कमुख हागयो कितै कि मोहिं सोवत जगागयो १४५॥

स०। सीरे समीरन की वह झूकनि कैलिया कूकनि क्यों सहि जायगी। कैसी बिहाल परी वहबाल तचीतन तापन सों दहि जायगी॥ हाथ कछू फिरि लागिहै ना नँदराम हिये कि हिये रहि जायगी। हाल मिलौ नँद-लाल नतौ अँसुवान की धारही में बहि जायगी १४६॥

क०। आली वह भूलत न चाल वनमाली की मरा-लहूउताली ताल ताली ठनिबो करैं। हास के बिकास चारु चन्द्रिका प्रकास कहा बास के बिलास बीजुरीन तनिबोकरैं॥ कहैं नन्दराम घनश्याम की निकाई पर कोटि काम वारिने बिधान बनिबो करैं। बाम सब काम छोड़ि श्याम अभिराम के सुआठों याम बैठि गुणग्राम गनिबो करैं १४७॥

तथा। आपनो हवाल कछू भाषत घनघोरन सों मोरन को शोर सुनि चौंकति चकति है। आगि आगि आगिकहि पौनकी झकोरन को नावत गुलाबलै उसास उचकति है। कहैं नन्दराम धाम खम्भ परिरम्भनके रम्भनको देखिआउबाउसों बकतिहै। ऐसी मनभूतकरी बौरी मज़बूतीकरी भूतनको भूतकहि सूतना तकति है १४८॥

षट्ऋतु वर्णन॥

वसन्तऋतुके कवित्त व सवैया॥

क०। फूले हैं रसाल नवपल्लव बिशाल बनजूही औ पलाश मल्ली आदि बहुको गनै। कूजत बिहंग पिक कोकिलादि एक संग गुंजत मलिन्द बन बीथिकानि मैं घनै॥ बहत समीर मन्द शीतल सुरभि धीर रहत न योग युत मुनिगनकेसनै। एरेब्रजरंग ऐसे समै रहो संग नतु दहन अनंग मिसु गोपिकानके तनै १॥

तथा। सुमन अनन्त फूले बिपिन लसन्तपौन सौरभ वहत भौंरगुंजे रसमन्तहै। सुतरु फलन्त कूककोकिल कलन्त तजे ध्यान मुनिसन्त जहां कालिको अगन्तहै॥ सबै रसवन्त औ बियोगिनिको गन्तजहँ रतिहीको तन्त तोष सुकवि भनन्तहै। बेधेरतिकन्त पाय तरुणी थकन्त अब जाहु कित कन्त ऋतुभूपति बसन्तहै २॥

तथा। संगकी सहेली रहीं पूजत अकेली शिवा तीर यमुनाके बीर चमकचपाई है। हौंतौ आई भागत डरत्त हियरातें घेरै तेरेशोच करी मोहिं शोचित सवाई है॥ बंचिहै बियोगीयोगी जानि सरदार ऐसी कण्ठतेकालिल

कूककोकिल कढ़ाई है। बिपिन समाज में दराज सी अवाज होति आजु महाराज ऋतुराजकी अवाई है ३॥

तथा। सुखदसमीर भीर रूखी ह्वै चलन लागी घटि चली रैनि कछु शिशिर हिमन्तकी। फूलैलागे फूल फरि बौरै बन आम लागे कोकिलै कुहूकै लागीं माती मदमन्तकी॥ हरीचन्द कामकी दुहाईसी फिरन लागीं आवै लागी क्षण क्षण सुधि प्यारे कन्तकी। जानी परै आजु बिरहीन की सिरानी अब आयो चाहैं रातैं फेर दुःखद बसन्तकी ४॥

तथा। बनबनआगिसी लगाइकै पलाशफूले सरसों गुलाब गुल्लालाकचनारो हाय। आइगयो शिरपै चढ़ाइ मैनबाननिज बिरहिन दौरिदौरि प्राणन सँभारो हाय॥ हरीचन्द कोइलैं कुहूकी फेर बन बन बाजै लाग्यो जग फेरि काम को नगारो हाय। दूर प्राण प्यारो काको लीजिये सहारो अब आयो फेरि शिरपै बसन्त बज्र-मारो हाय ५॥

स०। सखिआयो बसन्त ऋतूनको कन्त चहूँदिशि फूलिरही सरसों। वर शीतल मन्द सुगन्ध समीर सता-वनहार भयो गरसों॥ अब सुन्दर सांवरो नन्दकिशोर कहै हरिचन्द गयो घरसों। परसों को बिताय दियो बरसों तरसों कब पायँ पिया परसों ६॥

क०। आयो परवाना पात डार छांह तम्बू तानि कोकिला दिवान बोर तोर पतनाधैं चुनि। छड़ीदार कैलिया पहारा देति आठौंयाम बायू फूलसेजिया मजे-

जिया विछावैतुनि ॥ झण्डा लालसेमर सुगन्ध हरकारा बर बाजत नगारा जो मलिन्दगन गावै धुनि। शब्द देराजभो द्विवाकरजू पक्षिन के दक्षिन के देश ऋतुराज आज आवै सुनि ७॥

तथा। विरही दुखारी कामकीन्हो अधिकारी चञ्च-रीकगनजारिदेसु कियोहै देवारीसों। पेड़पतझारी कल कैली बोलीभारी शुभ सौरभपसारी छीन छायो फूल-वारीसों॥ भनतादिवाकरजू छाकेभये कोकिल बसन्ती सारी युवती शरीरपैन्है प्यारीसों। फिरेलागे बिटप बेला केफूलफूलेलगे व्यापेलगे सबमें बसन्त वायुदारीसों ८॥

तथा। पुनि सरसालक मरन्दन लपटिकर दक्षिणसे आइ शुभलागत शरीरमें। मन्दमन्द चालसे मरालके लजात तात वपुहवै पवित्रतानहाये गंग नीरमें॥ सुखद सोहावन सोहावन मुनीशमन नारीसों नवोढ़ागति चल अतिधीरमें। भनत दिवाकर सुधासों निशि सनीप्रीति जानी कयाबहारहै बसन्तके समीरमें ९॥

स०। आजसुभायनहीं गई बाग बिलोकि प्रसूनकी पांतिरही पगि। ताहिसमय तहँआयेगोपाल तिन्हैंलखि औरैगयो हियरोठगि॥ पै द्विजदेव न जानि पस्यो धौं कहांतयहिकालपरे अँशुवाजगि। तूजोकहै सखिलोनो स्वरूप सो मो अँखियांनमें लोनी गईलगि १०॥

तथा। फूलनदे अबै टेसूकदम्बन अम्बनबौरन छा-वनदेरी। री मधुमत्त मधूकन पुंजन कुंजन शोरमचावन देरी॥ क्यों सहिहै सुकुमारि किशोरि अरी कलकोकिल

गावनदेरी । आवतही बनिहै घरकन्तहि बीर वसन्तहि आवन देरी ११ ॥

क० । कीधौं मोरशोरतजि गयेरी अनेक भांति कीधौं उत दादुर न बोलत न येदई । कीधौं पिकचातकचकोर कहूं मारिडारयो कीधौं बकपांति कहूं अन्त्रगतह्वैगई ॥ झींगुर झिंगारैं नाहिं कोकिल चिसारैंनाहिं बैनकहैं जैसिंह दशों दिशहूं सोगई । जारिडारे मदन मरोरि डारे मोरसब जूझिगयेमेघकैधौं दामिनीसतीभई १२ ॥

स० । मदमाती रसालकिडारनपै चढ़ी आनँद सों यों बिराजतीहैं । कुलजानिकी कानिकरैं न कछू मनहाथ परायहि मारतीहैं ॥ कोऊकैसीकरै द्विजतूहीकहै नहिंनेको दया उर धारती हैं । अरी कोलियाकूकि करेजनकी किरचैंकिरचैं किये डारतीहैं १३ ॥

तथा । भूरसेकौने लिये वनबागये कौनेजु आंवनकी हरिआई । कोयल काहे कराहतिहै वन कौने चहूंदिशि धूरि उड़ाई ॥ कैसीनरेश बयारिबहै यहकौनधौंकौनेसों माहुरनाई । हाथ न कोऊ तलाश करै ये पलाशन कौने दवारिलगाई १४ ॥

क० । कूलनमें केलिनकछारनमें कुंजनमें क्यारिनमें कलितकलीन किलकन्तहै । पदैपदमाकर परागहूंमेंपौनहूंमें पातिनमें पीकन पलाशनपगन्तहै ॥ द्वारमें दिशानमेंदुनीमेंदेशदेशनमें देखोद्वीपद्वीपनमें दीपति दिगन्त है । बीथिनमें ब्रजमें नवेलिनमें बेलिनमें बननमें बागनमें बगरयो बसन्तहै १५ ॥

स० । आयोबसन्त दहन्तसखी घरआये न कन्त न पाये सँदेशन । शम्भुकहैं पथिकाये सबै अरु कोउबिदेशी रहे न बिदेशन ॥ चन्द्रमुखीदृगतेअँशुवा ढुरिआनि पड़े कुच याही अँदेशन । मानोमयंक सरोजनमें मुकताहल लैलै चढ़ावै महेशन १६ ॥

क० । जबते हमारे प्राणप्यारेहैं पधारे उत धीर नहिं धारेजात पीरहिय में जगैं । शीतलसमीर भयो तीरकालिन्दीकेतीर बीरबलबीर बिननीर दृगनतेंडगैं ॥ केसरी समान जब बिरह परैहैंभान योगज्ञान येगयन्दयूथतबहीं भगैं । बोली कोकिलानकी करैहैं शूलहूल हमैं ऊधो ये कदम्बनके फूल गोली से लगैं १७॥

तथा । औरैभांति कुंजनमें गुंजरत भौंरभीर औरडौरझौरनमें बौरनके ह्वैगये । कहैं पदमाकर सो औरैभांति गलियानछलिया छबीलेछल औरैछबि छ्वैगये ॥ औरैभांतिविहग समाजमें अवाजहोत ऐसो ऋतुराज के न आजदिन ह्वैगये । औरैरस औरैरीति औरैराग औरैरंग औरै तन औरैमन औरै बन ह्वैगये १८ ॥

तथा । पातबिनकीन्हें ऐसीभांति गणबेलिनके परत न चीन्हें जेये लरजतलुंजहैं । कहैं पदमाकर बिसासीया बसन्तकैसो ऐसे उतपात गातगोपिनके भुंजहैं ॥ ऊधो यह माधोसों सँदेशो कहिदीजो भले हरिसों हमारोह्यां न फूले बन कुंजहैं । किंशुकगुलाबकचनार औ अनारनकी डारनपै डोलत अँगारनके पुंजहैं १९ ॥

स० । बूझतुहौ कहा वाकीदशा भुवनेशजूबातवृथा

बहिजायगी। सांचीकहेपतियाहुनहीं नहिंकांची कछूहम सोंकहि जायगी॥ आशनहीं बचिवेकी अबै पर प्यारी जऊरहतेरहिजायगी। बीसबिसे बन फूले पलाशन देखि अँगारनसों दहिजायगी २०॥

तथा। कोकिलकूकि कलोलकरैं कलकोइल कूजै नि-कुंजनमें। कीरउदोतकपोतकेगोत छकेमद सों खगुंजन में॥ किंशुककेतकी कुन्दजुही बिकसो भुवनेशजू पुंजनमें। काहेनऐसीसमैअलितोहिं सोहातअहैरसभुंजनमें २१॥

क०। कलितकमण्डलकमलकलिकाके कीर किंशुक कुसुमबरअम्बर सुहायोहै। ठौरठौर मौरनकी श्रेणीजप माल मौर सजे हैं रसाल जटाजूटसोंबढ़ायोहै॥शिखिनके गोत कीर कोकिल कपोतसंग पढ़ैं ह्वै उमंग चहूं ओर शोर छायोहै। कन्त बनमालीको पठायो लाली सों ल-सन्त आलीरी बसन्त धनिसन्त बनिआयो है २२॥

तथा। गानकोकिलानको सुबांसुरीकी तानमनो सजैं बनमाल फूलजालयेअनन्तहैं। सोहतसमद अलिकोक नदपैं झपातमुखपैं प्रभात जनुलोचन लसन्तहैं॥ उड़त पराग पटपीत फहरात सोई हियो हहरात बिरहिनि को तुरन्त हैं। आयोरी बसन्त श्यामा कन्तको बनाय वेष देखो बिलसन्त यह कैसो छबिवन्तहैं २३॥

तथा। ललितलताकेनवपल्लवपताके सजैं बजैं कोकि-लानके सुकलगानके निशान। ठौरठौर मौरनपै भौंरभीर भौंरकरैं दौरदौर गावत नकीबनकी तौरगान॥ फूलनकी सैन मैन सैनसी करै हैं चैन शीतलसुगन्धमन्दमारुत चल

तवान। सजिकै समाज साज बिरही बिकलकाज यहि ब्रजराज ऋतुराज आज हरैंप्रान २४॥

तथा। जामेंपंचशरधुनि सुखमा बिराजरही देंइसुबि-नोदमें सुबाससदागति है। कुंदनकीकला चहुंओरझला-मलैहोति मनो उमापतिकी उदोति ज्योति अतिहै॥ माधवसे बैरसाल बिकसे बिशालबेला ठौर ठौर जामें शुकबानी हुलसति है। किधौं सुखराशीहै बसन्त ऋतु दीनद्याल किधौं अबिनाशी पुरीकाशी बिलसतिहै २५॥

तथा। सबकुल यूथमिलि बन्धुजीव सोहत हैं केसर में अंबर सुखग जन बास है। करैं अलिगान फिरैं भौंरी मुद भरी सङ्ग चहूं ओर आवत गुलाब की सुबास है॥ सजे अति मुक्त द्युति झालरति काननमें कुंदन किकला फैलिरही आस पास है। मौरहे रसाल रटै शाखा द्विज दीनद्याल व्याह को समाज धौं बसन्तको प्रकासहै२६॥

तथा। सोहै शुक बानी चहुँओर मंजु कानन में षट पदी धुनि प्रात बेला बिलसंतहैं। केतक अशोक पर से वत सुधीर द्विज बोलत रसाल सुमनस बिकसंत हैं॥ तरुणीके देखनको नैनन नचावै जित माधवीसुराते युत बात बिकसंत हैं। उपजै बिशाल रुचि देखत ही दीन-द्याल किधौं संत सभा किधौं शोभित बसंत हैं २७॥

तथा। भूले भूले भौंर बन भांवैं भरेंगे चहूं फूलि फूलि किंशुक जकेसे रहिजायहैं। द्विजदेवकी सोंवह कूजनि बिशालि कूर कोकिल कलंकी ठौरठौर पाछताय हैं॥ आवत बसंत के न ऐहैं जोपै श्याम तोपैबावरी ब-

छायसों हमारेऊ उपाय हैं। पीहैं पहिलेई सों हलाहल मँगाय या कलानिधिकी एकोकला चलन न पायहैं२८॥
स०। नागर सेहैं खड़े तरु कोऊ लिये कर पल्लव में, फल फूलन। पांवड़े साजि रहेहैं कोऊ कोउवीथिन बीच पराग दुकूलन॥ फूलझरैं द्विज देवके ऊपर कानन माहँ कलिंदिजा कूलन। आगम में ऋतुराज के आज सबै विधि खोय सबै निज शूलन २९॥
क०। औरै भांतिकोकिल चकोर ठौरठौर बोलैं औरै भांति शबद पपीहन के ब्वैगये। औरै भांति पल्लवलिये हैं वृंद वृंदतरु औरै छवि पुञ्ज कुञ्ज कुञ्जन उनै गये॥ औरै भांति शीतल सुगंध मदडोलै पौन द्विजदेव देखत न ऐसे फल ह्वै गये। औरै रीति औरै रङ्ग औरै साज औरै सङ्ग औरै बन औरै छन औरै मन ह्वै गये ३०॥
स०। देखत ही वनफूले पलास बिलोकत ही कछु भौंर की भीरन। बावरीसी मति मेरी भई लखि बावरी कंज खिले घटे नीरन॥ भाजि गयो कढ़ि ज्ञान हिये ते न जानि पस्यो कब छोड़िकै धीरन। कंधन कौन के लोचन होयँ पराग सनेह रसाल समीरन ३१॥
क०। फेरिवैसे सुरभि समीर सरसान लागे फेरिवैसे बेलि मधुभारन उनैगई। फेरि वैसे चहकि चकोर चहुँ बोले फेरि फेरिवैसे कैलिया की कूकन चहूं भई॥ द्विज देव फेरिवैसे गुंजी भौंरभीरै फेरि वैसे ही समय आयो आनँद सुधामई। फेरिवैसे अंगन उमंग अधिकाने फेरि वैसेही कलूक मति मेरी भोरी ह्वैगई ३२॥

तथा। फेरिवैसे बेलिमंदडोलन चहूंधा लागी फेरि वैसे फूलन की मंदझरिलागीहोन। फेरि वैसी भूमिभई बासित सुवासन सों फेरि वैसे पूरित परागन भये हैं पौन॥ द्विजदेव फेरिवैसे सोहे तरु पुंजकुंज कुंजनमें फेरिवैसे मोरह्वैगयेहैंमौन। फेरिवैसे पलटि गई हैं गृहवापिकाऊ फेरिवैसे पलटि गये हैं चारों ओर भौन ३३॥

तथा। फेरिवनबौरेमन बौरेसे करनलागे फेरिमन्द सुरभि समीरह्वै कितन्तगो। फेरिधीर नाशन पलाशनमें लागी आगि बहुरिविरहिजूह डरपि इकन्तगो॥ द्विजदेवदेखि इन भाइन धगाते फेरि जानिये कहांधौं भाजि सोहिमन्त अन्तगो। फेरिउरअन्तरते उगरि गयोई ज्ञान फेरिवनवागनमें वगरि वसन्तगो ३४॥

स०। फूले निकुंजघने द्रुम मंजुल भृङ्गलतानतानकहे। अतिशीतल मन्दसुगन्ध घने चहुं तीक्षण तीर समीरवहे॥ धुनिकोकिलकीर कपोलनके भर काननकानन जातसहे। उरशालत शूलसमूह प्रताप वसन्तमें कन्त वसन्तरहे ३५॥

तथा। नितहेरतबाट थकीं अंखियां दुहूं पावकसे अँशुवान बहे। दिनके गिनते धिसि छोरगये जियरा अव धीर अधीरगहे॥ कहियो इतनोई सँदेशो भटू बिछुरे बलकै तव काहकहे। अब पाहन सो हियरोके प्रताप वसन्तमें कन्त वसन्तरहे ३६॥

क०। डोलेहैं तमालपत्र पांवड़े अवाई सुनि गावतहैं गुनीजन इत उतछाहके। फूलिउठे कुन्दये मलिन्द वेग

चायउठे कूकिउठीं कोकिला कलापी चित्तचाहके ॥ प्यारे आमबौरउठे पक्षीगण दौरउठे चांदनी चँदोवाजबलागे नरनाहके। गिरिमें गुलाबनकी गद्दीचारुचम्पेकी बागन बीचडेरेहैं बसन्त बादशाहके ३७ ॥

तथा। ताळनपैताळपैतमालनपै आलनपै लालमालबालपै रसाल सरसो परै। पढ़ेकवि रामचन्दकुंदकंद बंदनपै चंदनपै चंदपै मलिन्द दरसो परै ॥ केकी केल केसर करंज केतकीपैकंज कारकूल कोकिलकदम्ब परसो परै। रंगरंग रागनपै संगही परागनपै वृंदावन बागनपै बसंत बरसोपरै ३८ ॥

तथा। सुमन समुद्रहूते शीश मोरफंदहूते चारुमुख चन्दते अनन्द दरसो परै। पीतपट बसनहूते कुंदसे दशनहूते मंद बिहसनहूते रस सरसो परै ॥ मंदरवितानहूते बंशी सुर गानहूते मैनपैन बानते पराग परसो परै। भूषण विलासहूते लाल गुंजमाळहूते पौर बनमालते बसंत बरसो परै ३९ ॥

तथा। पीरीतन सारी शीशपरते उतारिडारी जबते बसंत ने आगम जनाई है। पीरो आभूषण तन पीर करन लागो सखी बिना पीवप्यारे पियराई उरछाई है ॥ ऋतुकी पियराई सभाइन्द्र मनभाई हमको पियराई दुखदाईहो आईहै। जोई पियराई तनहूक होत मेरी आली सोई पीरेफूल सौति मालिन बीन लाईहै ४० ॥

तथा। आयोहै बसंत बौरे बागन बसीहै धूम बेलिन पगपुंज अरुपीरो दरशानहैं। गुंजिरहैं भौंर ठौर ठौर

फूलेफूलनमें फवतसमीरमें सुगन्ध सरसानहैं ॥ नंदराम देखौतो पपीहरा पुकारतहै पीउ पीउ प्यारी के पियूष अधरानहैं । कैसे लाल चलिबेकी चरचा चलावत हौ ऐसे समैं ऐसेबैन बानके समानहैं ४१ ॥

तथा। लोकनसवाँरो तौ सवाँरो ना बिगारो कछु लोकनसवाँरि नर नारि न सवाँरतो। कीन्हो नरनारि तौ न प्रेमको प्रचारदेतो प्रेमको प्रचारो तौ न मैन को प्रचारतो॥ मैनको प्रचारो तो प्रचारो ना सँयोग देतो कीन्हो जो सँयोग तो बियोगना बिचारतो। नन्दराम कीन्हो जो बियोग बिधनातो भूलि बौरे बन बागन बसन्तना बगारतो ४२ ॥

तथा। आसनमें आसन अकासमें अवासनमें आलिनमें आलिनकी आलिनमें दौरिगो । कहैं नन्दराम त्यों बिहङ्गनमें बागनमें बनमें बिनोदनमें बौरनमें बौरिगो ॥ क्षितिमें छबीलनमें छपामें छपाकर में छत्तिन में छातिनमें छैछिकला छोरिगो। देखुरी बसन्तमें बतावत है कंत मैन सारी सरसन्तमें अँगारन बिथोरिगो ४३ ॥

तथा। फेरिवैसे कुंजनमें गुंजरनलागेभौंर फेरिवैसे कैलिया कुबोलन रौंलगी। फेरिवैसे पातन पै पूरिगो परागपीत फेरि त्यों पलाशन में आगिसी बरैलगी ॥ फेरि वैसे पपिहा पुकारैलगे नन्दराम फेरि वैसे धाम धाम सौरभ भरैलगी। फेरिवैसे ऊधमी बसन्त बिसवासी आयो फेरि वैसे डारनमें डाकसी परैलगी ४४ ॥

तथा। आयोरी बसन्त कूकि कैलिया पुकारै लगी

हमसी गरीबिनीको गात गारिडारैगी। मंदमंद मारुत सुगन्ध सरसान लगी ज्वालको जगाइकै जरूर जारि डारैगी॥ नंदराम बागन में फूलैलगी बेलीघन करिकै अधीरिनी सुधीर टारिडारैगी। एरी तसवीर तौ देखादे मोहिं मोहन की आखिर कदम्बन की डारैं मारि डारैगी ४५॥

तथा। जालिम जुलमदार जाहिर जहान जौन डगर डगर विष बगर बगरिगो। कहैं नन्दराम ब्रज गांवकी गरीबिनिन रावरे की चेरिन पर बेरिन को मारिगो॥ ऊधोजी हवाल कहिदीजो नंदलाल जीसों गोकुलकी गैल गैल गजब गुजारिगो। फूलैना पलाश ये पलाश कै बसंतबाज काढ़िकै करेजा डार डारनपै डारिगो ४६॥

तथा। नदिन मैं नारन मैं नारंगी अनारन्न मैं नवल निवारनमैं तौर बदले गये। नन्दराम ग्रीषम गुसामैं गरमीमैं गैल गहब गुलाबन सों अंग मसलेगये॥ ऊसर के अंगनमैं नीर नदी रंगन मैं तरल तरंगन मैं हरिण छलेगये। हेमगिरि मंदर मैं हिमगिरि कंदर मैं अन्दर के अन्दर मैं बन्दर चलेगये ४७॥

तथा। गरजैं ना मेघतोम तरजैं ना छूटिछटा लरजैं न लौंगलता दादुर दरारैना। बोलैं ना कलापी ये कदम्बन की डारन पै कूकि कूकि कोकिला कुठारन सों मारैना॥ कहैं नंदराम मेरी कही मानु मेरीभटू बंदकरु भौंरनसों झीली झनकारैना। प्राणनको प्यारो परदेश में परोहै पीय पावसमैं पापी ये पपीहरा पुकारैना ४८॥

तथा। आवै ना बलाक पिय गावै ना बिथाके गीत धावैना धरापै धौल धारा धधकारैना। छावैना छराका छितिछोरलौंछवीलीछटा छन्दनअपामें पौन डारडाहरारैना ॥ कहैंनन्दरामहौं पछारीपरी ग्रीषमकी तीषनतहूं पै बुन्दबाणनसों मारैना। इन्द्रतेकहौकी मैं मरीहौं आपहीते धनु रकत चमोरी तरवारिसी निकारै ना ४९॥

तथा। चंचलाकी चमक चहूँघा चोख चायन सों चाहि चाहि चित्तमें कृपाणचोटकैरहै। इन्द्रको शरासन शरासन सरसबाण बुंदके विधानन विनोदनबितैरहै॥ कहैंनन्दराम तैसे चातक चकोर जोर बोलिबोलि बिरही बलाक बिषबैरहै। आदर कै राखों प्राण कैसेहूकयनादरलै यमके बिरादर ये बादरउनैरहै ५०॥

स०। जादिनते परदेशगये पिय तादिनतेतनुतापसी दौरत। आवते वेगि इते नँदरामजू देखते बाग बसंत समीरत॥ चंदउदोत न होतउतै अरबिन्द मलिन्द के वृन्दन भौरत। याहीअँदेशमहामनमें सखिका वहि देश नहींबनबौरत ५१॥

ग्रीष्म ऋतुके कबित्त व सवैया ४॥

क०। ग्रीषमप्रचण्डघामचण्डकरमण्डलतेउमड्यो है देव भूमिमण्डल अखण्डधार। भौनते निकुंज भौन लहलहीडारन ह्वै दुलही सिधारी उलही ज्योंलहलही डार॥ नूतन महल नूतपल्लवन छ्वै छ्वै सेद लवनि सुखावत पवन उपवन सार। तनक तनक मणि कनक नूपुरपाय आयगई भनक भनक झनकाये वार १॥

स० । ग्रीषममें तपै भीषमभानु गई बनकुंजसखीन केमूलसों । घामते कामलता मुरझानी बयारकरै घन श्याम दुकूलसों ॥ कम्पति औ प्रकटे परस्वेद उरोजन दत्तजू ठोढ़ीके मूलसों । ह्वै अरबिंद कलीनपै मानों भरै मकरंद गुलाबके फूलसों २ ॥

क० । भरियत गहरे गुलाब हद हौदन सुधरियत रजत फुहारे तदबीरके । ढरियत ढारन सुढारन नहर नीर दरियत घनसार शरद गँभीर के ॥ करियत तर अतरन सों बिछौना कवि शोभजुउघरियत बातायन तीरके । चन्दन पलँग अरबिंदनकी सेजपर सुंदरि सिधारी आजमंदिर उशीरके ३ ॥

तथा । दोऊ अनुरागभरे आये रंगभौन भाग मघवाशचीको लखिलागत सहलहै । बैठेएक आसनपै एकै संग एकैरंग चरयोना परतअंग कोमलकहलहै ॥ एक नै ले अतर लगायो देव दोउनके छिरक्यो गुलाबकीन्हों बिजन बहलहै । लैकै करबीने परबीने अलियां अलापैं मंजुसुरपुंजनसों गुंजत महलहै ४ ॥

तथा । शीतलमहल महाशीतल पटीरपंक शीतल कै लीप्यो भीति क्षितिछाति दहरैं । शीतल सलिलभरे शीतल बिमल कुण्ड शीतल अमल जलयंत्र धारा छहरैं ॥ शीतल बिछौननपै शीतल बिछाईसेज शीतल दुकूल पैन्हि पौढ़े हैं दुपहरैं । देव दोऊ शीतल अलिङ्गनदेत लेत शीतल सुगन्ध मन्द मारुतकी लहरैं ५ ॥

तथा । शीतलहखाने तामें खासे खसखाने सोंधे

अतर गुलाबकी बयारें रपटतहैं। भूधर सँवारे हौद छूटत फुहारे और बारे भारे तावदान धूप दपटतहैं॥ ऐसे समै गौन कहु कैसेकै बनै तो प्यारे सुधाकेतरङ्ग प्यारो अङ्ग लपटत हैं। चन्दन किवांर घनसार की पगार दई तऊ आनि ग्रीषमकी झार झपटतहैं ६॥

तथा। शीतलगुलाब जलभरिचहबच्चनमें डारिकेक-मलदलन्हायबेको धसिये। अङ्कभरि प्यारी नेह नदिन सुदिन भरि बारिके बिहारते न बाहिरनिकसिये॥ कालि-दास अंगअंग अगर अतरसंग केसर समीर नीर घन-सार घसिये। जेठमें गोबिंदलाल चंदन के चहलन भरि भरि गोकुल के महलन बसिये ७॥

तथा। खासे खसखाने खासेखाने तहखाने नल छूटत सरोजकी सुगंध रपटीरहै। अतर अरगजे सों केसर गुलाब नीर छिरके किवांर द्वार झार झपटीरहै॥ कृष्ण लाल जेठमें गमन कैसे कीजे प्यारे चंदन मलैके पंक अंक दपटी रहै। ज्वाल उदभटी कुचवटी कामगटी तटी हटी मरहटी नटीलटी लपटीरहै ८॥

तथा। जीवन को त्रासकर ज्वाला को प्रकासकर भोरहीं ते भासकर आसमान छायोहै। धमका धमक धूप सूखत तलाव कूप पौनको न गौन भौन आगी में तचा-योहै॥ तकि थकि रहे जग सकल बिहाल हाल ग्रीषम अचर चर खचर सतायोहै। मेरेजान काहू वृषभानु जग मोचनको तीसरो त्रिलोचन को लोचन खोलायोहै ९॥

तथा। उछरि उछरि भेकी झपटैं उरगपै उरग पग

केकिनके लपटैं लहकिहैं। केकिनको सुरति हिये कीना कछूहै भये एकी करी केहरिन बोलत बहकिहैं॥ कहै कवि ब्रह्म बारिहेरत हरिन फिरैं बैहरि बहति बड़े जोर सों जहकिहैं। तरनि के तन्न तवासी भई भूमिहरी द-शहूं दिशानमें दवासी यों दहकिहै १०॥
तथा। जेयें बिना जीरण सों जलकी जिकिर जीभ जय्यो जात जगत जलाकन के जोरते। कूप सर सरिता सुखाय सिकताते भई धाई धूरिधौरन धराधर के ओरते॥ बेनीकवि कहत अनातप चहत सब अगिनसों आतप्र प्रकाश चहूंओरते। तवासों तपत धरा मण्डल अखण्ड-ल सुमारतण्ड मण्डल दवासों होत भोरते ११॥
तथा। अमल अटारी चित्रसारी वारी रावटी में बारह दुवारी में किवारी गन्धसारकी। कामानल छाय रह्यो चांदनी बिछौना पर छबि फबि रही क्षीरसागर कु-मारकी॥ श्रीपति गुलाब वारे छूटत फुहारे प्यारे लपटैं चलत तर अतर बयारकी। भूषण नेवारी घनसार भीजि सारी भार तऊना बुझानी नेक ग्रीषमके झारकी १२॥
तथा। चंडकर झारन झकोरत सरोष पौन तोरत तमाल गन मन्द दिन भारोसो। धर्षकै धरणि गिरितम कै प्रताप जाके देखत मजेजरेज जगत निदारोसो॥ तरु लीणछाया सर सूखत समुद्र बन करण बिचारि देखो आतप अँगारोसो। छावत गगन धूर धावत घघात आवै चाप चढ़ो ग्रीषम गयन्द मतवारोसो १३॥
तथा। तपै इतजेठ जगजात है जरत जासों तापकी

तरनि मानो भरनि करत है। इतही असाढ़ उठे नूतन सघन घन शीतल समीर हिय हीतल भरत है॥ आधे अंग ज्वालनके जाल बिकराल आधे सुखद समोद हिय धीरज धरत है। सेनापति ग्रीषम तपत ऋतु भीषम दै मानो बड़वानल सों बारिधि बरत है १४॥

तथा। चलै लूक पवन लुकारी जनु संबत के मानो भाल जरे देह मुख जरे बाघके। मारतंड तेजसे बिकल भये जल थल रावटी उशीर राजा जाने निशि माघके॥ पीये पीये करत जहान रहे रातौ दिन सरिता तलाब आब पीपी पोषेदाघके। भनत दिवाकर अनलते अधिक आंच कांच चुवै कांकरी दुपहरी निदाघके १५॥

तथा। फहरैं फुहारनीर नहर नदीसी बहैं छहरैं छबीन छाम छीटिन की छाटीहै। कहै पदमाकर त्यों जेठ की जलाकैं तहां आवैं क्यों प्रवेश वेश बेलिन की बाटी है॥ बारहूदरीन बीच चारहू तरफ़ तैसो बरफ़ बिछाय तापै शीतल सुपाटीहै। गजक अँगूरकी अँगूरसे ऊँचो हैं कुच आसव अँगूरको अँगूरही की टाटीहै १६॥

स०। ऋतु ग्रीषमकी प्रतिबासर केशव खेलत हैं यमुना जलमें। इत गोपसुता वहिपार गोपाल बिराजत गोपिनके गणमें॥ अति बूड़तहैं गति मीननकी मिलि जाय उठैं अपने थलमें। यहि भांति मनोरथ पूरि दोऊ जन दूरि रहैं छबिसों छलमें १७॥

क०। चलति उसासकी झकोर घोर चहूंओर नहीं है समीर जोर मृधा कहैं लोगहै। शोचनकी लहरैं न ठ-

हरैं सकोचन ते रविकर होय नहीं श्यामहै धुसोग है॥ मृगन भ्रमत मेरे मनके मनोरथ ये फेरे नहिं फिरै लगी प्रीति तृषा को गहै। धीर धरैं वीर कैसे तपत उशीर भौन नाहीं यह ग्रीषमरी भीषम वियोग है १८॥

तथा। पतितदुजन कोहै देतिसुमनै सुखाय लगे अति काननमें आततापमें बली। मित्र वृषकोहै जहां भारी दुखकारी बनो बोलैं दगराते दिनकाल वृथाही छली॥ जीवन जलावति है लावति है आगि मनो दीनदयाल सारस न मिलै जलकीथली। देत नाहिं बसन सुवसन उतार बिन कीधौं यह ग्रीषमकै घोर खलमंडली १९॥

पावसऋतु के कवित्त व सवैया ५॥

क०। कण्टकित होत गात बिपिन समाज देखे हरी हरी भूमि हेरि हियो लरजतुहै। निपट चवाई भाई बन्धु जे बसत गांव दांवपरे जानिकै न कोऊ बरजतुहै॥ एते पै करनध्वनि परत मयूरनकी चातक पुकारि तेहताप सरजतुहै। अरजो न मानी तू न गरजो चलति बेर एरे घन बैरी अब काहे गरजतु है १॥

स०। बरसैंबनकुंजनपुंजलतासिकमंजुमयूरनकोसरसैं। मधुघोरकिशोरकरैं घनये चपलाचलचारु कलादरसैं॥ अलिहोबलतूचलबेगि इहाउत तो बिन प्राणपिया तरसैं। उमड़ैदुमड़ैघुमड़ै घनआज सिहींबुँदियानमड़ोबरसैं २॥

क०। पौन हहराई बनबेली थहराई चारु लहराई सौ-रभ कदम्बनकी सानते। झिल्ली झननाई पिक चातक चिच्याई उठै बिज्जुछहराई छाई कठिन कृपानते॥ कहैं

परमेश चमकतजुगुनू नचाय मेरे मनआई ऐसी उक्ति अनुमान ते। विरही दुखारे तिन पर दईमारे मानो मेघ बरसतहैं अँगारे आसमानते ३ ॥

तथा। कारीघटाकामरूप कामको दमामोबाज्यो गाज्यो कन्निग्वाल देखिदामिनि दफेरसी। लपकिझपकि आयो दादुर सुनायोस्वर हमहूं विरह सखि मदनकी रेरसी॥ बालम विदेश बसे चातक के बोलकसे ज्यों ज्यों तनुदहै त्यों त्यों औरै हरिबेरसी। बूंदन को छन्द सुनि आंखैं मूंदि मूंदिलेत आयोसखिसावन सँभारे शमशेरसी ४॥

तथा। कूकिउठीं कोकिलान गूंजिउठी भौंरभीर डोलि उठे सौरभ समीर सरसावने। फूलिउठीं लतिकाहू लौंगन कि लोनी लोनी झूलिउठीं डालियां कदम्ब सुखपावने॥ चहकि चकोर उठे कीरकरि शोर उठे टेरिउठीं सारिका विनोद उपजावने। चटकि गुलाब उठे लटकि सरोज पुंज खटकि मराल ऋतुराज सुनि आवने ५॥

तथा। नीलपट तनुपै घटानसी घुमाइराखौं दन्तकी चमकसों छटासी बिचरतिहौं। हीरनकी किरनै लगाइ राखै जुगुनूसी कोकिला पपीहा पिकबानी सों ढरतिहौं॥ कीच अंसुवान की मचाऊं कवि देवकहै प्रीतम विदेशहैं सिधारिबो हरतिहौं। इन्द्र कैसो धनुसाजि बेसरि कसति आजु रहुरे बसन्त तोहिं पावस करतिहौं ६॥

तथा। घनको घमंक औ बनक बकपांतिन की बीजुरी चमक करबालसी देखातरी। ललित लतान लखि गतुहै नदान और कहै परमेश त्यों बहत बेशबातरी॥

मोरनको शोर चहूंओर होत ठौर ठौर दादुरकी दूंदि घोर करै तनु घातरी। सुख सरसावन लगेरी लोग गावन को बिना मनभावन न सावन सोहातरी ७॥

तथा। छोटे छोटे कैसे तृण अंकुरित भूमिभये जहां तहां फैलीं इन्द्रबधू बसुधानमें। लहकि लहकि सीरी डोलत बयारि और बोलत मयूरमाते सघनि लतान में॥ धुरवाधुकारैं पिक दादुर पुकारैं बक बांधिकै कतारैं उड़ैं कारे बदरान में। अंस भुजडारे खरे सरयू किनारे प्रेमसखी वारिडारे देखि पावस बितानमें ८॥

स०। धावन कोऊ पठाऊं उतै उनतौ इहिऔसरमें कहे आवन। गावन एरीलगे मुरवा धुरवा नभमंडल में लगे धावन॥ छावन योगी लगे शिवलाल सुभोगी लगे हैं दशा दरशावन। तावन लागो वियोगिनको तनु सावन बीरलगे बरसावन ९॥

क०। पौनके झकोरन कदम्ब झहरान लागे तुङ्ग फहरान लागे मेघमण्डलीन के। भनत कबीन्द्र धरा धारन भरन लागे कोशहोन लागे बिकसित कन्दलीन के॥ उटज निवासिनको त्रास उपजनलागे सम्पुट खुलन लागे कुटज कलीन के। माचो बिरहीन के अहीन स्वर झिल्लिन के दीनभये बदन मलीन बिरहीन के १०॥

तथा। वियत बिलोकतही मुनिमन डोलिउठे बोलि उठे बिरही बिनोदभरे बनबन। अकल विकल ह्वै विकाने पथिकजन ऊर्ध्वमुख चातक अधोमुख मण्डलगन॥ बेनी कबि कहत मही के महाभाग भये सुखद सँयोगिनि

बियोगिनि के ताप तन। कंजपुंज गंजन शिखीदल के रंजन सो आये मान भंजनपै अंजन बरन घन ११॥

तथा। घुमड़ि घुमड़ि आये बादर उमड़िधाये सांवरे विदेश छाये औसर करारे में। दादुर पपीहा मोर शोर चहुंओर करैं मारतसरोरि उठि कामज्वार जारे में॥ धूम जलधारैं करैं उमँगि सलिलसैं गाजकी गजौ नरैं बैस मतवारे में। झूकैं झुकिजाती चढ़ी झूलि झूलि गाती देखि फाटै बीर छाती हा कुठौर भये भारे में १२॥

तथा। ग्रीषमते तचिबाचि पावस मरूकै पाई तामैं फूकैं जुगनू झवकैं लागैं पौनकी। हूकैं उठैं हिय में कनूकैं लखें बुन्दनकी झिल्लिहूनमूकैं यह बिसासी बैरी भौनकी॥ चपला चहूंकैं त्यों त्यों तनमें भभूकैं उठैं ऊकैंमारे मुरवा कहों मैं कौन कौन की। दादुरकी हूकैं धाय करत अचूकैं उर कोकिलकी कूकैं तापै बूकैं देती नोनकी १३॥

स०। चहुंघाते घरी घरी घेरिघना घनकी घटाघोर घनी घहरै। छिनही छिन छीननको बरछी क्षितिलौं छन छाय छटा छहरै॥ चकवा चकई वक चातक चोरिन की चिचियानि चहूं चहरै। बिलखाय बियोगिनि बेदन से विजयानँद बैठरहे वहरै १४॥

तथा। झूमिरहे घन घूमिघने बलि बोरत भूमि मनो चहुंघा घिरि। है अफसोस न रोसकरौं बिनहौस लतारहि रूखनसों भिरि॥ बेनी पपीहन मोरनहूं हहरान न दूंढ़ि करै बहुते फिरि। जीडरपै तड़पै बिजुरी परै काहू बियोगिनि पै न कहूं गिरि १५॥

क०। कूकैलगीं कोइलैं कदम्बन पै वैठि फेरि धोये धोये पात हिलि हिलि सरसैलगे। बोलैलगे दादुर मयूर लगे नाचन फेरि देखिकै संयोगीजन हिय हरसै लगे॥ हरीभई भूमि सीरी पवन चलन लागी लखि हरिचन्द फेर प्राण तरसै लगे। फेरि झूमि झूमि बरषाकी ऋतु आई फेरि बादर निगोरे झुकि झुकि बरसै लगे १६॥

तथा। आयो ऋतु पावसलौं यौवन चढ़ाई करि शैशवको फन्द बन्द छोरन चहतहै। ग्रीषम सनान मिट्यो जात गुरुजन भीत पवन सुछन्दता झकोरन चहत है॥ कामको घनेरो घन बरसि सनेह बुन्द तनमन प्राण सबै बोरन चहतहै। बयस नदी में लालप्रेमको प्रवाह बाढ्यो लोक लाज सीमा हाय तोरन चहतहै १७॥

तथा। कूकैलगीं कोकिलैं कदम्बन पै रातो दिन मोर पिकशोरहू सुनात चहुँ पास है। मन्द मन्द गर्जत घनेरी घटा घूमि घूमि बहत समीर धीर संयुत सुबास है॥ जित तित नारीनर गावैं सुखपावैं अति झूलत हिंडोरे लाल बाढ़त हुलासहै। हिये झरसावनको काम सरसावनको बुंद बरसावनको सावन सुमासहै १८॥

तथा। कैधौं वहि देश जहां प्रीतम पियारे बसैं घोरे घटा नहिं घूमि घूमि घहरावै है। कैधौं चमकत नाहिं चपला चहूंधा तहां कैधौं ना सुरेश कवौं बुंद झरलावै है॥ कैधौं काम कुटिल न व्यापत करेजे कैधौं कोऊ नाहिं मेघ औ मलार राग गावै है। कैधौं लाल पावसकी रातमें

पपीहा पापी बार बार पीपीकर कूकना सुनावै है १९॥

तथा। कौन परी चूक मोसों एरी मेरी बीर जासों कीनी मनमोहनने ऐसी हाय घतियां। छाये परदेश पायों कछु ना सँदेश यही जियमें अँदेश कबहूं भेजत न पतियां॥ कामकी सताई दिन रोयकै बितावों लाल कैसे कल पावों पीरहोति अति छतियां। तापै कलपावनको बिरह बढ़ावन को आई दुखदायी फेरि सावन की रतियां २०॥

तथा। आयो पुनि पावस अमावस निशाभो दिन छिनबिन प्यारे क्यहिभांतिन बितायहौं। किरचैं करेजाहू की कोकिलैं करन लागीं मोरशोर सुनि किमि चित ठहरायहौं॥ बेदरदी बैरी बदबदरा बड़ेई बुरे नित प्रति तासों प्राण कैसे कै बचायहौं। परत न एकौ पल कल लाल क्योंहूं हाय काके गरेलागि कामतपनि मिटायहौं २१॥

स०। ऋतु पावस आइगो भागनते सँग लाल के कुंजनमें बिहरौ। नहिं पायहो औसर और युवत्व कहा अब लाज लजाइमरौ॥ गुरुलोग औ चौचँदहाइनसों बिरथै क्यहि कारण बीरडरौ। चलि चाखैं सुधा अभिलाखैं करो यहि पाखै पतिव्रत ताखैधरौ २२॥

तथा। डोलैपौन परसिपरसि जल बूंदनसों बोलै मोर चातक चकित उठी डरि मैं। कहांलौं बखाऊं दईमारे मैन बाणनसों थकिरही केतिको उपाई करि करि मैं॥ दत्त कवि प्यारे मनमोहन न पाऊं कहौ मन समझाऊंरी कहां

लौं धीरधरि मैं। छाये मेघ मगन सुहाये नभमण्डल में आये मनभावन न सावनकी झरि मैं २३॥

तथा। दूरि यदुराई सेनापति सुखदाई देखो आई ऋतुपावस न पाई प्रेमपतियां। धीर जलधर की सुनत धुनि धरकी सोदरकी सुहागिनकी छोहभरी छतियां॥ आई सुधिवरकी हिये में आइखरकी सुमिरि प्राणप्यारी वह पीतमकी बतियां। भूली औध आवनकी लाल मन भावनकी डगभई वावनकी सावनकी रतियां २४॥

तथा। मदमयी कोयल मगनह्वै करतकूकैं जलमयी मही पगपरते न मगमें। झिल्लुनाचै घनमें विरह हिय बचिनाचै मीचु नाचै व्रजमें मयूर नाचैनगमें॥ श्रीपति सुकबिकहै सावन सुहावनमें आवन पथिकलागे आनँद भो अँगमें। देहछायो मदन अछेह तमक्षितिछायो मेह छायो गगन सनेह छायो जगमें २५॥

तथा। भूली किधौं ह्यांकी पीर बाढ़ी है उहांकी झरैं नैन झरनाकी सुधिआय उरवाकी है। चपला चलाकी करै नटकी कलाकी तैसी दौर बादराकी औ धुकार धुरवा की है॥ है न कछु बाकी औध आसरा निशाकी ता में आह परै डांकी ये झकोर पुरवाकी है। टेर पपिहा की करै सेल समताकी डरै करै उर झांकी से पुकार पुरवाकी है २६॥

तथा। छायो नभ बरसत बारिद विजयनन्द आनँद अथोर चारोओर उमड़तहै। पायो मुद मालती के

कुंज कुंज गुंजतहै भृङ्गपुंज इन्दगेह गेहते भगतहै॥ धायो देश देशते बिदेशी सब कण्ठलायो निज निजको भयो सोदसों जगतहै। आयो सखी सावन सुहावन सही पै मोहिं बिन मनभावन भयावन लगतहै २७॥

स०। कर कागद लैकै वियोगिनि नारि लिखै इमि प्रीतम को पतियां। यहि पावस में परदेशछये बलिहारी तुम्हारी शिला छतियां॥ सखियां पियसंग हिंडोरे चढ़ीं कहैं गीत में गाभी भरी बतियां। अलिकारी डरावरी सांपिनिसी मोहिं शालति सावनकी रतियां २८॥

तथा। सखियां कोउ झूंकते झूलन के डरिलागहिं प्रीतमकी छतियां। कोउ डोर धरेकर एकत्यों एक ते पीकी बचावतिहैं घतियां॥ कोउ गाइ मलार रिझाइ रहीं अरु कोउकरैं रसकी बतियां। कब पीर निवारिहौ मों हियकी पिय जाती हैं सावनकी रतियां २९॥

क०। कीधौं उन बन घन घेरि न घुमड़ि आवे कीधौं कीच भूतलमें प्रकटी नहींनई। कीधौं दबिदादुररहे डराइ ब्याल के कीधौं पापी पपिहै पियाकी टेर ना दई॥ घासी-राम कीधौं बक बाजन की त्रास मान्यो कीधौं वहि देश वीर पावस नहीं ठई। कीधौं काम श्यामजू के तनुते नि-कसिगयो कीधौं मेघजूझे कीधौं बीजुरी सती भई ३०॥

तथा। कीधौं वहि देश घन घुमड़ि न बरषत कीधौं मकरन्द नदी नद पथ भरिगे। कीधौं पिक चातक चतुर चक्रवाक बक कीधौं मत्त दादुर मधुर मोर मरिगे॥ मेरे मन आवत न आली प्यारे आवत जो कामकूर निकरि

महीतेधौं कि करिगे। कीधौं पंचशरहर फेरके भसम कियो कीधौं पंचशरजूके पांचोंशार सरिगे ३१॥

तथा। कीधौं मोर शोर तजि गयोरी अनेक भांति कीधौं उत दादुर न बोलत नयेदई। कीधौं पिक चातक चकोर काहू मारिडार्यो कीधौं बकपांति कहूं अन्तर्हित ह्वैगई॥ बालन कहत घरआये नहिं लालन जो जेती बिपरीति रीति मानहुँ उतैठई। मदन महीपकी दुहाई फिरि देशतेधौं कीधौं मेघजूझे कीधौं दामिनी सतीभई ३२॥

तथा। धीरगयो हीको सुनि शोर बरहीको बीर नाम लैकै पीको या पपीहा आनि पीको है। मेघ अवली को शोर पौन अवलीको बहै मार अवलीको हाय मार अवलीको है॥ नाहसे पथीको कहूं आइबो न ठीको कहै देखि अवनीको रंग लागत न नीकोहै। डारै अघजीको मोहिं कीने अघजीको यह जानत न जीको भेद हरत न जीको है ३३॥

तथा। पीउपीउ करत मिले जो मोहिं आज पीउ सोने चोंच चातक मढ़ाऊं अतिआदरन। कठिन कलापिन के कण्ठन कटाइ डारौं देत दुख दादुर चिराय डारौं दादरन॥ मोतीराम झिल्लीगन मन्दिर मुँदाइ डारौं बधिक बुलाइ बांधौं बनकी बिरादरन। बिरहा की ज्वालन सों जिरहजराइडारौं श्वासनउड़ाऊं बैरीबेदरदबादरन ३४॥

तथा। लगीसो लगाय लंक खेहनि खराबकरौं मारि करौं मोरन अहार मारजारेको। सुकबि निधान कान आंगुरिन मूंदिमूंदि सुनिहौं न घोर शोर झिल्ली झनकारेको॥

भेकनकी भीर सहसानन मिटायडारौं मेटिडारौं गरब गरूर घनकारेको। पाऊं जो पकरि कहूं जालसों जकरि तन फीहाफीहा करौं या पपीहा दईमारेको ३५ ॥

तथा। कैधौं वा विदेश घनघुमड़ि न छावैंकहूं कैधौं वा विदेश कहूं दामिनी न दरसै। कैधौं वा बिदेश मोर शोर ना मचावैंजोर कैधौं वा बिदेश बेगबोलिकै न हरसै॥ कैधौं वा विदेशमें न झींगुर झनकझुण्ड कैधौं वा बिदेश न जुगुनू ज्योति सरसै। कैधौं वा विदेश में न रामचरित रसै जो कैधौं वा विदेश घटा घेरिकै न बरसै ३६ ॥

स०। निज नैनन को बरसा बरसा तरसातन आंसुन धोवती हैं। कहूं रामचरित्रन रोवतीहैं दिलकी दिलही बिच गोवतीहैं॥ हमतो नित पावसकी निशिमें सखि सूनीसेज टकटोवतीहैं। धनि वै धनि पावसकी रतियां पतिकी छतियां लगि सोवती हैं ३७॥

तथा। धनि वै जिन प्रेमसने पियके उरमें रसबीजन बोवती हैं। धनि वै जिन पावसमें पिसिकै मेहँदीकरकंज मलोवती हैं॥ धनि वै जिन सूरति साजि सजैं हम लाजकै बोझको ढोवती हैं। धनि वै धनि सावनकी रतियां पतिकी छतियां लगि सोवती हैं ३८॥

तथा। धनि वै जिन पावसकी ऋतुमें नित प्रीति में प्रीति सँजोवती हैं। धनि वै जिन कारीघटा में अटा बिच बिज्जुछटा छबिछोवती हैं॥ धनि वै जिन रामचरित्र हिये हिलिहौसन हर्षित होवती हैं। धनि वै धनि पावस की रतियां पतिकी छतियां लगि सोवती हैं ३९॥

क०। पौन भकभोर घनघोर घने घटा अटा आटा बिचबिरहके तापतन तापिनी। कहूं कल ना परै कामिनी कोकरै दरै दुखदापते दामिनी दापिनी ॥ दादुरौ झींगुरौ मोर सब शोरते रामचरित्तर बधे बोलि पिक पापिनी। भूत भूषणभयो चुरी चुरइलिभई राति रकासिनि भई सेजभई सांपिनी ४० ॥

स०। अब सावनमें इतनी गरमी भरमी मतिभोग न भावतहै। ऋतुमें अनरीतिभई सजनी रजनी दिन जो उबिआवतहै॥ कबि रामचरित्रकहै किमि कै सुखसे इये तापन तावतहै। बरसातमें बारिभरे बदरा बरसावत ना तरसावतहै ४१ ॥

क०। लागे भरिजोर मोर कुहुकन कुंजनमें पपिहा पियाको नाम लैलै कै पुकारैरी। कहैंनृप रामपरतापकारी कोलियाहू कूक देतीहूकै अरु झिल्ली झनकारैरी ॥ दादुर रटनि सुनि हियरा फटनलाग्यो जुगुनू चमकि सुधि सकल बिसारैरी। हाय प्राणप्यारे बिनु घेरि घन आये चहुँ बिरहब्यथा में मारमार मारडारैरी ४२ ॥

तथा। उमड़ि घुमड़ि घन बरषनलागे चहूं दशहूंदिशामें लागी दमकन दामिनी। पौनको भकोर अङ्गअङ्ग को मरोरदेत सावनकी कारी अतिभारी लगै यामिनी ॥ रामपरताप ऐसीसमै जाके प्याराढिग वाको अतिआनँद वो धन्य धन्य भामिनी। मेरेप्राणप्यारे तो बिदेशमें बसत हाय परी सूनीसेज तलफति ह्यांमें कामिनी ४३ ॥

तथा। कैधौं वहि देश में घमडिघन घेरैं नाहिं कैधौं

वहि देश दामिनीहूं नाहिं दमकै। कैधौं वहि देश में न बरसत बारिद रामपरताप कैधौं झिल्लीहूं ना झमकै॥ कैधौं वहि देशमें न बहति बयारि कहूं मन्द मन्द शीतल सुगन्धभरी रमकै। कैधौं वहि देशमें पपिहराहूं पीउपीउ टेर दैदै पीउको चेतावै न उधमकै ४४॥

स०। प्यारे औ प्यारी अटापर बैठिकै देखत दोऊ घटाको छवारी। बारहिं बार गराजत बादर दामिनियां करती ज्यों पटारी॥ बोलैप्रिया हँसि पीतमसों यह कारी घटा उनई है अटारी। रामप्रताप संयोगी सुखी पै बियोगिनिको भई बूंद कटारी ४५॥

तथा। घेरीघटा घहराय रही दरकाबतु है बिनप्रीतम छाती। कामिनियां हियरा तरसावत दामिनियां चहुँते दरशाती॥ रामप्रताप झकोरत पौन भई दुखदायिनि सावनराती। तापै बियोग बढ़ावतहै वह पी कहां बोलिपपीहरा घाती ४६॥

तथा। की वहि देश बसे जहँ प्रीतम घेरि घटा न कबू घहरैहैं। की वहि देश न दामिनि दीपति बूंदन मेह नहीं छहरैहैं॥ की वहि देश न रामप्रतापजू पौनझकोर चहूं लहरैहैं। की वहि देशमें पापी पपीहा पिया न कहै जो पिया बहरैहैं ४७॥

क०। पीउपीउ रटत पपीहा ऋतुपावस में दादुर पुकार सो न बांचीकुल चादरन। कोकिल की बोलन मयूर मेरु नृत्यनसों झिल्ली झनकार सुनिभये जिव कादरन॥ होतो यहकाल आलीआल जो दिवाकरजू हाव भाव कर-

तो कलोल अतिसादरन। जाइ वह देशको वसतहै हमार साईं रोज़रोज़ बिरह बढ़ावै बैरी बादरन ४८॥
तथा। आयो ऋतुपावस मुरेरमेरुबोलेभोर धुरवाधुंधार बुन्द बारिके भरै लगी। भनत दिवाकर सुरेश चाप ऊगेव्योम दादुर दराजसी अवाज करैलगी॥ झाइझाइ बात घहरात घनघोर शोर चातककी शोर चहुँओर बगरैलगी। झिल्ली झनकार बकपांती हहकार सुनि नेकु ना सोहात आली अंग थहरैलगी ४९॥
तथा। पवन वज़ीर बीर दादुर सिपाही सब पावस मुसाहब पयोद राखे तंबूतानि। भनत दिवाकर द्विरद शोर घोरघन चपला निशान साज धनुइन्द्र किरपानि॥ बरही सवार बकपांति हहकार पिक चारण पुकार बोले बीररसजूहू बानि। बूझके बेहालबाल आयो रतिनाथसैन कादर कियोहै ब्रजनाथ बिन सूने जानि ५०॥
तथा। झमकि झमकि झूलि रागकी सिखत्ति रीति छहरि छहरि बुन्द गिरत अकाशते। भनत दिवाकर करत मोर शोरबन बिहरे बहूटी बीर मेदिनी हुलासते॥ चातक चवाई चाई सुरति बढ़ावै चाव चूनर सुरंगसंग बासीहै सुबासते। सावन सिरायो मनभावन न आयो आली कादर करत कारी बादर प्रबासते ५१॥
तथा। पालेंगे शचान पिक कोकिल हेवानहेतु बेनी कोलुराइगाड़ दादुर लुरावोंगे। भनत दिवाकर सुरज शीशफूल ज्योति आहर सुखाय जिवभूमि प्रफुलावोंगे॥ बिरह दवारि ज्वाल पेड़ पात जारिडारो बार बगराइ के

अधार लजवावोंगे। रूंधन उसाल लुक पावनप्रकाश करि प्राविट प्रबल तोको ग्रीषम बनावोंगे ५२॥

तथा। कैधों वह देशशेष दादुरचब इडारो कैधौं शैल शिखर शिखीन बैठबोलेना। भनत दिवाकरकी इन्द्रके न देश वह धारामें न धारजल गान वह टोलेना॥ भरी लोगन मूकभई शब्द सुनावै नाहिं बिपिन बिहङ्ग सङ्ग करत कलोलेना। ऐसेसमय छन्द मोहिं बुन्दन उठाय हाय पावस निरानो श्याम आवत अबोलेना ५३॥

तथा। सरिता कलोलकरे बनिता हिंडोलधरे चपलाचमक चहुँओर नभ दौड़ोना। लतालपटत तरु संगन चलतमरु सुरवारहतहरु नेकुसंगतोड़ोना॥ भनत दिवाकर समुद्र ग्राह मड़ो कच्छ अच्छत प्रतच्छप्रीति राखतहै थोड़ोना। सावन भयावन अँधेरी रैनिभादौं कान्ह रहैगी अकेली भौन राधे संगछोड़ोना ५४॥

तथा। भादौंकी अँधेरी धुरवाकी लटकेरी पाकशासनकेरी छिन छिन छोड़े बानरी। बोलत भयान भोगी बासना तजतयोगी पतिसे बिहीन ना सोहात खानपानरी॥ भनत दिवाकर करार दरियावछोड़ी नावके नवाह बादशाह छोड़े शानरी। पावसप्रबलमेरे पिय को छोड़ायदीन्हों दोषन बिदेशीकरै कैसे कै पयानरी ५५॥

तथा। बूढ़के बढ़तकाम पावस सुखदधाम मेघ अभिराम श्याम बक व्योम उसके। भनत दिवाकर बिहङ्ग चोचा खोता खाइ करत बहार सुलहार लेत खुसके॥ देखि हरिआई भूमि गाइन हुलास होत रागकी प्रकास

वो त्रिकासकास कुसके। कुवसहरात घहरात घन छन
छन घन घन आली यह कौन चालीरुसके ५६॥

स०। जाइकेद्वारकाबैठिरहे जुलहेअबलाब्रजकीदुखभा-
री॥आवतमेघनयेउनयेजुगुनूदरसेसरसेनिशिकारी॥ को-
किलकूककरे हियहूक उलूकसोबोलतपीकपुकारी। आंसु
झरैंअँखियासेतिया छतियांकरकेबकेहाय बिहारी ५७॥

क०। श्यामसम बादर तड़ित पीत चादर से आ-
दरसे बात लगे मीठी घनघोरसे। छातीवनमालसे ल-
से हैं धनु देवराजमे तिनकी पांति बकबंशीटेर मोरसे॥
भनत दिवाकर सुआनन निशाकर से हीरन से जुगु-
नू धमारनके शोरसे। एरे पापी पावस अमावस के
राति अस कस अनुहारि पिय तोरे मन चोरसे ५८॥

स०। घहरानी घने घन घोरघटा करि शोर उठे ब-
हुमोरअटा। घनश्यामैमिले तिय ताहीसमै चलीदामि-
नीसी फहरै दुपटा॥ वाकेनैनघनेघने घालैंकटाक्ष भनै
भुवनेश सुकौनछटा। जनु बिश्व फतै करिबेके हितै फर-
कावै मनोभव भूप पटा ५९॥

क०। घहरि घहरि घनघेरि चहुँओर छाये छहरि
छहरि छबि शोभा सरसारैंरी। पवन झकोर जोर दादुर
मयूरशोर चोपभरे चारों ओर झिल्ली झनकारैंरी॥ एरी
मेरी बीर बनै धारत न धीर अब पातकी पपीहा पीव
पीवकै पुकारैंरी। यन्त्रको न धारैं अरु मन्त्रको उचारैं
जाते ताजिकै प्रवास मनमोहन पधारैंरी ६०॥

स०। बन बागनके प्रतिकुंजनमें घनी लोनी लवङ्ग

लता लहरैं। बसिकै नभमण्डल में भुवनेश भले क्षण जोन्हहियो थहरैं॥ बरषैं घन आंसुन ब्याजन नीर तऊ पै अधीर भये घहरैं। पपिहाऊ पिया रटलायो करैं मन मानुष को नहिं क्यों हहरैं ६१॥

तथा। चमकीसी फिरैं चपला चहुँघा द्युतिदन्तन की जबहीं सरसै। सुनिकै भुवनेश जु बैनसुधा सम कोकिल बोलनिको तरसै॥ यह मेरेही अंगनके परसादते पावस की सुषमा दरसै। लखिकै अलकैं घन आंसुन ब्याज बड़े बड़े बूंदन सों बरसै ६२॥

क०। गरजैं चहूंघा घनघोर मोर शोरकरैं लरजैं लतान वृन्द शोभा सरसाईहै। दामिनी दमाकैं जुरिजुगुनू चमाकैं कहुँ कोलिया दमाकैं भरी कूकैं सुखदाई है॥ मन अनुरागै प्रीति रीति उरजागै लखि इन्दुभटू रागै बन बागै छहराई है। अरज बिहारी पै हमारी भुवनेश येती मिलन योगुयेश पावसऋतु आई है ६३॥

तथा। पवन झकोरैं झकझोरैं झोरैं बुन्द बोरैं घने घनघोरैं घोरैं दौरैं चहुँओरैरी। बिज्जुछटा कोरैं बिन थोरैजी रसालकोरैं आवत अषाढ़ भारी ठौरैं ठौरैं खोरैं री॥ जोरैं प्रेम भोरैं चित्त धीरज बिथोरैं नाहिं मानत निहोरैं कान दादुर ये फोरैरी। तोरैलाज छोरैकुलकानि बरजोरैबीर मोरनकी शोरैं मोरैं मनहिं मरोरैरी ६४॥

स०। घूमिघने घुमरैं घनघोर चहूं चढ़ि नाचत मोर अटारी। त्यों द्विजदेव नई उनई दरशाति कदम्बनि की छविन्यारी॥ चूनरिसी क्षिति मानो बिछी इमि सोहति

इन्द्रबधूकी पत्यारी । काहि न भावति ऐसी समय ठकुराइनि या हरियारी तिहारी ६५ ॥

क० । चूनरी सुरंग सजिसोही अंग अंगनि उमंगनि अनंग अंगनालौ उमहति है । सौंध बैठि झांकती झरोखनिते कारीघटा चौहरे अटापै बिज्जुछटासी जगति है ॥ द्विजदेव सुनिसुनि शब्द पपीहराके पुनिपुनि आनँद पियूषमें पगतिहै । चावन चुभीसी मनभावन के अंक तिन्हैं सावनकी बूंदें ये सुहावनी लगति है ६६ ॥

तथा । सावनके दिवस सुहावने सलोने श्याम जीति रति समरबिराजै श्यामाश्याम संग । द्विजदेवकी सों तनु उघटि चहूंघारहो चुम्बनको चहल चुचात चूनरीको रंग ॥ पीतपटताने हरषाने लखैं लपटाने उमहिउमहि घनश्याम दामिनीको ढंग । रतिरन भीजे पैन मैन मद छीजे अरु रस बश होतऊ तनक पसीजे अंग ६७ ॥

तथा । कारो नभ कारी निशि कारियै डरारी घटा झूकन बहत पौन आनँदको कन्दरी । द्विजदेव सांवरी सलोनी सजी श्यामजू पै कीने अभिसार लखि पावस अनन्दरी ॥ नागरी गुणागरी सुकैसेडरै रैनिउर जाकेसंग सोहैं ये सहायक अमन्दरी । बाहन मनोरथ उमाहैं संगवारी सखी मैनमद सुभट मशाल मुखचन्दरी ६८ ॥

तथा । घहरि घहरि घन सघन चहूंघा घेरि छहरि छहरि बिषबुन्द बरसावैना । द्विजदेवकीसों अब चूक मति दाबि अरे पातकी पपीहा तू पियाकी धुनि गावैना ॥ फेरि ऐसो औसर न ऐहै तेरे हाथ येरे मटकि मटकि

मोर शोर तू मचावैना। हौंतो बिन प्राण देह चाहत तजो-
ई अब कतहिमरिशिमतू अकाश बीचधावैना ६९ ॥
तथा। घूमिकै चहूंघा धाय आवैंजलधर धार ताड़ित
पताके वांके नभमें पसरिगे। द्विजदेव कालिन्दी समी-
पनके नीपनके पात पात योगिनी जमातनते भरिगे ॥
चातक चकोर मोर दादुर सुभट जोर निजनिज दांवठांव
ठांवन सँभरिगे। बिन यदुराय अब कीजै कहा माय हाय
पावस महीपके चहूंघा घेरे परिगे ७० ॥
तथा। उमड़िघुमड़ि घनछांड़त अखण्डधार अति
ही प्रचण्ड पौन झूकन बहतुहै। द्विजदेव संथा कोला-
हलहै चहूंघा नभ शैलते जलाहलको योग उमहतुहै॥
बुधि बल जाको सोई प्रबल निशाको मेघ देखि ब्रज सूनो
बै आपनो गहतुहै। येहो गिरिधारी राखो शरण तिहारी
अब फेरि यहि बारी ब्रज बूड़न चहतुहै ७१ ॥
तथा। जबते हमारे प्राणप्यारे हैं पधारे उत धीर
नहिं धारेजात पीर हियमें जगैं। शीतल समीरभयो तीर
कालिन्दी के नीर बीर बलबीर बिनु नीर दृगते डगैं ॥
केशरी समान जब बिरह परैहै मान योग ज्ञान ये गयन्द
यूथ तबहीं भगैं। बोली कोकिलानकी करैहैं शूल हूल
हमैं ऊधो ये कदम्बनके फूल गोलीसे लगैं ७२ ॥
तथा। दूबरी भईहै देह कूबरी सनेह सुने ऊबरी न
शोकसिन्धु पाय ज्ञानबोहितै। रहीं अकुलाय हायकरैं
शिरको नवाय कहैं यदुराय रहे केतेदिनकोबितै॥ गाढ़
ये अषाढ़ देखि बढ़ति बियोगबिथा दामिनी दमक मोर

शोरहैं जितै तितै। आये घनश्याम काहू बामने सुनाई टेरि चौंकि चौंकि उठीं चन्द्रमुखी चहुँधा चितै ७३॥

तथा। सावन सोहावन या लागत भयावनसों आवन अवधि अब शोचैं गजगामिनी। ऐहैं कबहूंधौं बलबीर ह्यां कि नाहिं ऊधो कैसेधीरधरैं ये अधीर ब्रजकामिनी॥ जहां तहां योगनकी ज्योतिजगै ज्वाल जैसी यमकी जमातिसी जनाति जाति यामिनी। जारैहै पपीहरा पुकारै पीउपीउ टेरि घेरिमारैबादर दरेरि मारै दामिनी७४॥

तथा। लीने लेत ज्ञान कोऊ छीने लेत आनिबानि लूटेलेत कोऊहठि लाजके समाजको। द्विजदेवकीसों या अँध्यारीकी अँधाधुँधिमें लेत कोऊ कान्ह सुख सम्पति के साजको॥येरीमोरी तोहिं जऊ मानि मानदोषतऊसमय बिचारि कीजै ऐसे ऐसे काजको। तोहिं इतमानक अनादरन घेरो उत बादरन घेरोजाय जायब्रजराजको ७५॥

तथा। बरसतमेह नेह सरसत अंगअंग झरसतदेह जैसे जरत जवासोहै। कहै पदमाकर कलिन्दीके कदम्बनपै मधुपनकीन्हो आय महत मवासोहै॥ ऊधोयह ऊधम जतायदीजो मोहनको ब्रजसों सुबासो भयो अगिन अवासोहै। पातकीपपीहा जलपानको न प्यासो कह्यो ब्यथित बियोगिनि के प्राणनको प्यासोहै ७६॥

तथा। सोहत सुभगबैल बाहन बिमलतन बिशद बकालीशेषहार लपटायोहै। सादरसों लाय वर बादर बिभूति अंग दादुर उमंगधुनि डमरू बजायोहै॥ कारी घटा गजछाछधारा जटाहै बिशाल दामिनी छटा त्रिशूल

सुन्दर सुहायोहै। काटिहै कलेश मोद दैहैरी भटू बिशेष धरिकै महेश वेष सावन लखायोहै ७७॥

तथा। केकिनके नाचगान कुहूकूक कोकिलकी रटनि पपीहराकी नामधुनि ठानीहै। बूंदनके पात अलिलोचन स्रवतजात जाततृणजात पुलकावलिनिशानीहै॥ माल है विशाल बकपांतिनकी दीनदयाल बारिबाह नये बृन्द बन्दना बखानीहै। झलाझलझल चपलाकीद्युति ध्यान भई पावस न होय भक्तिकला प्रकटानीहै ७८॥

तथा। घनकी घनकघनघटा घनकत आलीदामिनी दमक देत दीपक प्रकासहै। बूंदनके फूल जाल धनुलै बिशाल माल आये झुकि मेघ सो प्रणामको हुलास है॥ मोरनके शोर चहुँओर बिनय दीनदयाल पवन झकोर चोरकरैं आसपासहै। पूजन करत प्रीतिरीति प्रकटाय यह पावस न होय परमेश्वरको दासहै ७९॥

तथा। श्यामछबिधरेफिरैं धुरवा धरणि छैरी इन्द्र-धनु पीतपट पटक दिखायोहै। दामिनी दमक द्युतिदेत देत चोर सोई कुण्डल अमोल लोल गतिचमकायोहै॥ बिशद बलाकनकी पांति बनमाल अलि मन्द मन्दमेघ बांसुरीलो स्वर गायोहै। आवन अवधि रही प्यारे मन-भावनकी सावन सुहावन सों साज सजि आयोहै ८०॥

तथा। पावसमें जागि अनुरागिरी सरोज नैन रैनि दिनदेत उपदेशको मनोज मुनि। नन्दके किशोर बिन कैसे रहै जीव छिन पीउपीउ होति पपिहाकी चहूं ओर धुनि॥ अंग थहरानलगे लता लहरान लखि सांख नाहिं

धीर पीतपट फहरानलगि । घटा घहरान छिन छटा छह-रानलगी हियो हहरानलगो झरि झहरान सुनि ८१ ॥

तथा । आली प्राण गाहक बकाली ये बलाहकमें दाहकसी जगैं पीर इन्द्र गोपगनते। धीरधरै वीर किमि पेखि शुनासीर चाप उठत समीरले कलापतपलनते ॥ ठौर ठौर मोरनकी कोर चहुँओर चितै हिये बरजोर ह्वै मरोरछिन छनते। दामिनी दमकदेखि उठीबरि कुंजवाम लखि घनश्याम झरिलगीरी दृगनते ८२ ॥

तथा । पावस न प्यारीचढ़ो सैनसाजिमैनभारी कोकि-लानकीब नौल धौल धुजाबकमाल । बन्दीजन मोरगन बुंदजोर बान घन दादुर निशानदेत दीह दीहनदीताल॥ प्यारेके निरादरते कादर करनिहारे कारे कारे धूम धारे बादर हिरद जाल। दामिनी दमकपर बालकी चमक शाल करति विहाल हमें वाल बिना नन्दलाल ८३ ॥

तथा। झूमत झुकत झूमिझूमि घूमिघूमिचले भ-ामसों भिरत मनो बलके उमंगये । बारबारगरज सुनावैं बरजे न जाहिं नहीं हैं उदारधार मदके तरंगये ॥ दन्त बकपांतिते डरावै विन कन्त भारे अंकुश समीर होन मानें कारेरंगये। करिये सहाय आय या छिनमें श्याम घन होहिं न सघनघन मदन मतंगये ८४ ॥

तथा। सांझहूंसकारे झनकारे होत नदीनारे पावस के मांझ झांझ झिल्लिन तजतये। दामिनी मशालको दिखावै तालदादुरदै मोर चहूँओर नाचनाटको सजत ये ॥ धुरवामृदंगनकी धीर धुधुकारठानै राते नैन माते

कलगानको भजतये। शोकको जनम ब्रजओक में भयो है ऊधो सांवरे बिरहते बधाये बजतये ८५॥

तथा। सावन सुहावन बिशेखि नभधनुलेखि यादि होति झटपट पीत अभिरामकी। तकि मृगपांती बिलपाती अकुलाती मति आवति सुरति वह मौलसिरीदामकी॥ मोरचहुँओरदेखि मुकुट सुरतिहोति चपलाचमक देखि कुण्डल ललामकी। ऊधो ब्रजबाम कैसे धीरधरैं सूनेधाम लखिघनश्याम सुधिआवै घनश्यामकी ८६॥

तथा। सांचीकहै रावरेसों भांवरेलगे तमाल आवै जेहिकाल सुधि सांवरे सुजानकी। फूल भार भरी डार जैसे यमजार ऊधो कालिन्दी कछार सजै धार ज्यों कृपानकी॥ चपला चमकलगैं लूकहै अचूकहिये कोकिलकुहूक बरजोर कोरवानकी। कूकमोरवानकी करेजाटूकटूक करैं लागतिहै हूक सुनि धुनि धुरवानकी ८७॥

तथा। पावसमें नीरदै न छांड़ै छिन दामिनिहूं कामिनी रसिक मनमोहनको क्यों तजै। अचलापुरानी पुलकावलीको आनी उर धाय रजवती सरि सिन्धु संगको तजैं॥ नीरको नपुंसक कहत कबिधीर सबै होयकै अधीर तेऊ नारी नारीको भजैं। कुसुमित लतालखो लपटी तमालनसों लालनसों कहौ ऊधो क्यों न अजहूंलजैं ८८॥

तथा। कलनपरहिये कन्हैयाकी सुगैयालखे चलन समैयामें ललनकह्यो आवनो। औधिआस श्वासरहीं प्यासअधरामृतको आयोयह सावनो न आयोमनभावनो॥ पीरेबादुकूलकी सुरति आयेशूलउठै कूलकालिंदी

को हूल लागत डरावनो। पावस रसम देखि दहत अ-समबाण ऊधो क्यों खसम कह्यो भस्म चढ़ावनो ८९॥

तथा। गये कहि आवन न आये यहि सावनमें ऊधो मनभावन भुलायरहे हैं तहीं। ह्वैरहीं बिहालबालब्रजकी गोपालबिना रैनिदिना नैनते अपार धारह्वैबहीं॥ बैठि जन पुंजठाम यमुना निकुंजधाम छांड़ि श्यामपाहि ह्यां सुहातनाहिं है कहीं। गरजैंहैं घनघोर लरजैंहैं बन मोर नन्दके किशोर सुनि अरजै अजौंनहीं ९०॥

तथा। ऐहैं कबहूं धौं हरि कहौ तुम सूधो ऊधो ब्रज की बधूटी जूटी बूझतिहैं वेरि वेरि। देहको परस स्त्रु सरस सनेह वह होयगो दरस घनश्याम को कि नाहिं फेरि॥ आयोयह सावन न आये मनभावन क्यों लगोहै डरावन मनोज जनु फौजघेरि। दूमैं द्रुमडारछोर झूमैं पिक बरजोर घूमैं घनघोर मोर जूमैं चहुंओरटेरि ९१॥

तथा। जादिनसे प्राणरखवारेने पधारे ऊधो तबते हमारे उर भारे खेद दैंसबै। कोकिल कुहूकहूकलगै वि-ज्जुकलालूक टूकटूककरैं हियो मेघ गरजैंजबै॥ घेरदुख सैनमति धीरजसकै न धारि आवत न चैन दिन रैनिमनमैं अबै। पैहैं सुख नैन मम लखे सुषमाके ऐन आये सुख दैन यह बैन सुनिहौं कबै ९२॥

तथा। गुंजरनलागीं भौंर भीरैं केलिकुंजनमें कैलि-याके मुखते कुहूकानि कढ़ैलगी। द्विजदेवतैसे कछु गहब गुलाबन ते चहकि चहूंघा चटकाहट बढ़ैलगी॥ लागो सरसावन मनोज निज ओजरति विरहीसतावन की ब-

तियांगढ़ैलगी। होनलागी प्रीति रीति बहुरिनई सी नवनेह उनईसी मतिमोहसों बढ़ैलगी ६३ ॥

तथा। होयरहीं हरीहरी ब्रजकीसकल भूमि फूलनके भारझूमिरहीं द्रुमडारीहैं। लहरैं कलिन्दनन्दनी की नीकीलसे नभ उमड़ि घुमड़िरहीं घटाघुरवारीहैं॥ प्यारी मनमोहनजू झूलत हिंडोरेजहां सुरभि समीर धीर चले सुखकारी हैं। प्रेमबश भीजत फिरतफेरि बरषा में बनमें बिहार करैं राधिकाबिहारी हैं ६४ ॥

तथा। जोबन प्रवेशमें बिदेश मधुसूदन जी निपट अँध्यारीकारी सावनकी यामिनी। यकटक रटत पपीहा पिक नीलकंठ हियो चमकत दमकत ज्यों दामिनी॥ सूनी सेज मन्दिर में सुन्दरी बिसूरै बैठि प्रीतमसुजान बिन कैसे जिये भामिनी। नैन भरिढरै मुखहरेहरे करै हाय उछरि उछरिपरै कामभरी कामिनी ६५ ॥

स०। घनघोर घटा चहुँ ओर चली चिनगी जुगनू चमकावनोहै। मुरवानके कूकअचूकहिये सहि हूकमहा पछितावनोहै॥ मनमाहिं सदामुददम्पति के बिरही जन ताप तपावनो है। अलि सावन में मनभावनते रहि दूरि महापछितावनो है ६६ ॥

तथा। चाहचढ़ी चितमें हितकी उत कोनहुके रसमें अनुरागे। लेतनहीं सुधि देत महादुख ये घुरवा मिलि आय अभागे॥ कौलौं रहौं धरि धीर कृपानिधि बोल उराहनके कढ़लागे। बेलीलगी गरबृत्तनके पियदक्षिण ह्वै परदेश में पागे ६७ ॥

क०। आयो ऋतुपावस प्रताप घनघोरभारी सघन हरीरी बन मण्डन बढ़ायेरी।कोकिल कपोत शुक चातक चकोर मोर ठौरठौर कुंजन में पक्षी सब छायेरी॥ यमुना के कूल औ कदम्बनकी डारनपै चारोंओर घोरझोरमोर-न मचायेरी।एरीमेरीबीर अबकैसेकै मैं धीरधरों आये घनश्याम घनश्याम नहिं आयेरी ९८॥

तथा। श्वेत श्वेत बकके निशान फहरानलागे ईंचि ईंचि चपला कृपाण चमकायेरी। घहरन भुशुण्डी की अवाजसी करन लागे बुन्दन के झरनन झीने झरलाये री॥ भनत प्रताप रतिनायक नरेशजू ने धीरगढ़ तोरिबे को पावस पठायेरी। एरी मेरी बीर,अब कैसेकै मैं धीर धरों आये घनश्याम घनश्याम नहिं आयेरी ९९॥

स०। आपसमें, चपला चखचुंधित चौंकि अचौंकि भुजान भरेंगे। साहसकैं रसकैं मुसकैं सिककैं बसहीत-ल ताप हरैंगे॥ पी परदेश करे हियपीर अधीर भये हम हाय जरैंगे। पावस में पियप्यारी प्रमोदित कोऊ बि-लासी विलास करैंगे १००॥

तथा। सोइगई पछिरात मैं आज तहीं मनमोहन आइगयोरी। तौलौं घनेरी घटा लखि के इन मोरन शोर मचाइ दयोरी॥ ऐसो वियोग दयो विधना सखि सापनेहू न सँयोग भयोरी। कासों कहा कहिये नँद-राम भयो उर सौगुनो शोच नयोरी १०१॥

शरदऋतुके कवित्त व सवैया ६॥

क०। अम्बरअमलहोत चन्दकी बढ़तज्योति खं-

जनकी गोत मानो परी आइ नाकते। भनतद्विवाकर तरं- ङ्गगङ्ग स्वच्छभयो उग्यो है अगस्त जल सूखे जनु सांकते॥ जहँ तहँ पथिक चलन लागे चारोंओर शरदनरेश कियो तिय पिय छांकते। दिनतो बितत संग सखिन हितत सतराति ना कटत बिनुश्याम चन्द्रांकते १॥

तथा। दीपदान देवन दिवारीको चढ़ाते सब जुआ खेलिदम्पति हिये में हरषाती है। बेश्यागन रसिक रि- झावैं कै शिंगारदेह मुखमुसुकाति हरे राग बरषाती हैं॥ भनत दिवाकर अटापै घाट बाट गेह रोशनी तमाम चहुँ कोन दरशाती है। प्यारो ब्रजराज बिनपापी द्विजराज सखी राति ये दिवारीकी अराति सम आती है २॥

स०। शीत समय परदेश को पीय पयान सुन्यो वह रोवनलागी। याऋतुमें हरिक्योंहूंरहैं घर देवता पूजि मनावन लागी॥ और उपाव लख्यो न कछू तब साजि कै बीन बजावनलागी। प्यारी प्रबीण भरे स्वर मेघ मलार अलापिकै गावन लागी ३॥

क०। फूले आसपास कास बिमल अकाश भयो रही न निशानी कहूं महिमें गरदकी। गुंजत कमलदल ऊपर मधुप मैन छापसी दिखाई आनि बिरह फरदकी॥ श्रीपति रसिकलाल आली बनमाली बिन कछु न उपाय मेरे दिलके दरदकी। हरद समान तन जरद भयो है अब गरद करत मोहिं चांदनी शरदकी ४॥

तथा। मन्द मुसुकाति चन्दज्योतिमें उदोतिहोति कुन्द में दिखावै द्युति दशन रसालकी। खंजन लखा-

वै कान्ह नैन मनरंजन से पानिलौं सुहावे कला कंजन बिशालकी ॥ भौंरनकी गुंजपुंज मंजुल मँजीरनसी हँसनि चलावै गति श्यामके सुचालकी । आयोरी शरदकाल दरद बढ़ावनको जरद करैहै हमें शोभाधरि लालकी ५॥

तथा। तारागण भूषण सघन अङ्ग अङ्गनने बसन मयूखनसों रहीलोनी लसिकै। दन्त कुमुदावली चमक चारु चोरैचित्त जोरे मुखचन्दको सुमन्दमन्द हँसिकै॥ मालती सुगन्ध सनी शालती हियेमें साल रहे नँदलाल कहूं याकेख्याल फँसिकै। शरद बिभावरी न होय सुनि बावरी तू दांवरी लियोहै यह सौति श्याम बांसिकै ६॥

तथा। डोलै नभबीथिन में बोलै धरि मौनव्रत भये सित भूति लाये रहे तित छजिकै। जीवन द्विजनको दै जीवन मुकुटहोय बनेहैं बिमल बाम चपलाको तजिकै॥ दीजैनहिं दोष एक ऐसे अलि ऊधव को श्यामभये बाम अब करो जो गरजिकै। नीरद शरद के दरददलि देश देश करैं उपदेश येऊ यतीवेष सजिकै ७॥

तथा। रतनजटित त्यों घटित घर चारों ओर दरन दिवारन किवारन मुदाये हैं। परदा पसम के असम के पड़ेहैं गोल गेंदवा गलीचन गिलम गुदवाये हैं॥ मंजु कवि आतश अँगीठी धूप धूम धूम धूम झूम झूम शुचि सौरभ सुहायेहैं। केलि कलक्रीड़ा व्रीड़ा हँसन बसनद्युति दम्पति दिपति दिव्य शीत सिसराये हैं ८॥

तथा। चन्द्रमा प्रकासनमें चन्द्रमुखी हासन में अवनि अकासन में कासन में छाई हैं। नन्दराम तालनमें

इन्दी बनमालन मैं चंचरीक जालन मैं अधिक अमाई है॥ माइत्रकाकी डारिनमैं मालती कियारिन मैं फूली फुलवारिन मैं सौगुणी सोहाई है। कासकैसी खेतिनमैं बालुकासमेतिन मैं सूरसुता रेतिनमैं शरद समाईहै ९॥

तथा। हैरही तयारी महारानी रासमण्डलकी मल्लिका व मालती सो तहां अमित अगारहैं। कहैं नन्दराम गई सरी सेत सारी साजि गोपकी कुमारी हिये हीरनके हारहैं॥ षोड़श कला सों आजु उदित कलाधरहै चांदनी के भारनसों छोड़े अभिसारहैं। सेत चांदनीमें सेत चांदनी धँदोवा तने मानो क्षीरसिन्धु परे पारा के पहार हैं १०॥

तथा। षोड़श हज़ार बाल षोड़श शृंगार साज़ि षोड़श बरषवैस मुदित बिहारहै। बाहुन सों बाहु जोरि मोरि मोरि अंगनसों कीन्हो महामण्डल अखण्डल अपारहै॥ कहै नन्दराम तैसे तार औ सितारामिलि चूरी खनकार स्वरपंचम उचारहै। भूतलादिशान बिदिशान आसमानहूलों छम छम छाई घुंघुरूकी झनकारहै ११॥

हेमन्तऋतुके कवित्त व सवैया ७॥

क०। ओकओक लोकसब करत कलोलनिशि कोकन कोशोक भो कलानिधि को काफांसो। भनत दिवाकर लगावत अतरअंग बारत हुताशन डरपके बराफांसो॥ राजा औ अमीर पशमीनाके बहारलेत मोजरा बरंगना करावत इजाफांसो। आयो ये हेमन्त कन्तलहत अनन्त सुख सन्त जड़सेनलेत जगत जुराफांसो १।

तथा। पलपल दिनदिन यामिनि घटन लागी भामिनी जगन लागी यामिनी एकन्तमें। भनत दिवाकर सँयोगिनी सुखीनी कीनी दुखिनी बियोगिनी लगीनीं हंसहन्तमें॥ घरधरधरधर बाजत कपाट फट सटपट सेज पै मजेज छबिवन्तमें। सखी यह पाखमें जो आयो ना हमारोकन्त होंगे प्राणअन्त नहिंपायके हेमन्तमें २॥

तथा। अगरकी धूप मृगमदको सुगन्धबर बसन बिशाल जाल अंगढांकियतु हैं। कहै पदमाकर सुपौन को न गौनजहां ऐसेभौनउमँगि उमँगि छाकियतुहैं॥ भोग औसँयोगहित सुरतहिमंतहीमें एतेसबसुखदसुहायेबाकियतु हैं। तानकीतरङ्ग तरुणापन तरणि तेज तेल तूल तरण तमूल ताकियतु हैं ३॥

तथा। छाई है हिमन्त बात तन्तकी बतायदेत अन्तको बराय जिय अन्तको न जाइये। द्विजबलदेव कहै कसकहि दूरिकरि कामकी कलोल कान्ह कामद मचाइये॥ अतर तमोल तेल तूलनके तुंगसाजि तातीसी सोहाती सेज तापै इतआइये। करतहैं आनताजि मान को समान नेकमानिये प्रमाण निशिभानु उरलाइये ४॥

तथा। छाइ शीतलाई मुरझाई कलाकुंजनकी मानो मनरंजनकी पाइकै जुदाई है। कापै कहिजाई दिनहूंकी लघुताई जनुरही ललताई लखि प्रीति सकुचाई है॥ रैनि अधिकाई भयो बिरह सहाई तासु शीत चहुँघाई बिनु मीत भीति धाई है। पीर सरसाई फूले सरसों सरसभाई हिमऋतु आई ना कन्हाई सुधिपाई है ५॥

तथा। तुलसीलसी सुअंग अतिसे उमंगदेति जासु मैन बास योगीजन बिलसन्तहैं। शीतल सँवारैं उरकलादरशाय करि जातन बिलोक शोक कोक बिलपन्त हैं॥ जासुकी बिभावरी बिशालखो दीनद्याल मित्ररूप सबहीके सुखद बसन्तहैं। किधौं हैं हिमन्तके सुतन्तसित सन्तसभा किधौं सुषमा लसन्त कमलाके कन्तहैं ६॥

तथा। सूर ऐसे सूरको गरूररूरो दूर कियो पावक खिलौना करदियो है सबनको। बातनकी मारहीते गात की भुलातसुधि कांपत जगत जाकी भय आनमनको॥ गिरिधरदास रातलागै कालरातकीसी नाहिंसों लगत भामराखत चरनको। आयो है हिमन्त भूमिकन्त तेजवन्तदीह दन्तन पिसावतो दिगन्तके नरनको ७॥

तथा। कंजना सुखाये ये सुखाये रंजमनही के शीत ना वढ़ाई नीत प्रकटीसमन्तहै। रात ना अधिककरी रति अधिकाई भाई दिन ना घटायो कर्मबासना तुरन्तहै॥ गिरिधरदास पौन शीतल असहहैन प्रेमके प्रबाह जग चलन टरन्तहै। राधिकाके कन्तको भगत मतिमन्दहै कि ब्रज शीतवन्त ऋतु प्रकट हिमन्तहै ८॥

तथा। अतिही अराम दैन ऐनको अराम अभिराम आठौ ओर ओरयो ऐश अवलनमें। आसन अनूप आप ईशहैं अनीश जापे अच्छि अवलोकिहै उदासी अम्ब जनमें॥ गिरिधरदास एको उपमा न आवतहै ईंगुरसी आछी अरुणाई अधरनमें। अगधर इन्दुमुखी ओजसो अमल ऐसे लसे अननसे अजब अगहनमें ९॥

तथा। भावन लगी है अंशुपावन प्रभाकरकी छावन लगी है गति शीतकी दिगन्तमें। रात अधिकानी दिन ह्वानी त्यों प्रतक्षभई सृष्टि सियरानी है गरमसललसन्त में॥ कहै तोष हरि सजू सूहेरंग अंगपट चाहत उमंग कन्त कामिनी इकन्तमें। सेवैं भाग्यवन्त मदमादकल-कन्त सुख श्यामाकोअनन्त छबिवन्त या हिमन्तमें १०॥

तथा। चारोओरमोर बैठे दावचारोओरन लों ज्यों मनमथराखोहिमनदुहाईमें। जावक अरगजाके तिलक बिराजरहे भागभरेभागनकी जगमगताईमें॥ अलक च-मर घनश्याम बाजे नूपुरादि बँटत हँसन अवलोकन बधा-ई में। थिर चर ऐसोराज देखो देखो सखी आज दुहुँन रजाईपाई एकही रजाईमें ११॥

स०। नवल निकुंजवनो रसपुंज चहूंदिशि हेम बि-तान है तानो। आछेपरे परदा मखतूलके तूलको चारु बिछायो बिछानो॥ केलिकरें गिरिधारनजू सँगलै तिय को मध आतशखानो। पावकही की शिखानके संग अनंगहि पावक पूजत मानो १२॥

तथा। सेजसजाई रजाईसमेत जहां तहँ आई प्रिया जो सुअन्तकी। गाढ़ सुराहै तुरन्त अँची तब कीनी शुरू कछु बात इकन्तकी॥ त्यों हरितोषजू सो हँसकै रसकै चसकै सिसकै छबिवन्तकी। हूलै हिये झुकझूलै सुसूरति भूलै नहीं हमैं केलि हिमन्तकी १३॥

क०। आयो है हेमन्तजोरजाड़े के प्रसंगनसों रेशमकै झंगनमैं अंगनदुरायेदेत। कहैनन्दराम त्यों हमामहूं न

सई तमाल डारी न्यारी छबिधारी है। कारी सुदकारी निशि बायुशीतकारी तामें यारी हरियारी मोहिं सावंती तिहारी है ६९ ॥

तथा। निशि अँधियारी यारी कारी घनश्यामघटा निरखी सुखकारी औ अटारी सुकुमारी है। अञ्जनदृगन साजि सुषमा सरोजश्याम हारी मनहारी तनमन वारि डारी है ॥ बरजरतारी की किनारी श्याम सारी धारी हेतु बनवारी भुवनेश छबि न्यारीहै। नणभाछहरारी सुघन घहरारी घटा तामें छबिसारी हिमकारी उजियारीहै७०॥

तथा। कारे घन कारे बन कारे नाग फणन के पांवरे पसारे पग देत न सकातिहै। बेनी लटकारी कारी मृगमद खौरिकारी कारीये पहिरि सारी कारी भारी रातिहै॥ भनत कबिन्द्र कारे कान्हर के मिलिबे को आजही तो सिगरी करहिही दिखातिहै। कारी अँधियारी तासों अधिक अँध्यारी साजि प्यारी चली जात की कहूं की करामातिहै ७१॥

स०। सांवरी सारी सखी सँग सांवरी सांवरे धाहि बिभूषणधै्वकै। त्यों पदमाकर सांवरेई अँगरागिन आंगीरची कुचद्वैकै॥ सांवरी रैनिमें सांवरी पै घहरें घनघोर घटाक्षितिछ्वै कै। सांवरी पांवरीकी देखुही बालिसांवरे पै चली सांवरी ह्वैकै ७२॥

क०। लाल लाल अम्बर अनोखे नैन लाल लाल लाल लाल अधर ललाई है दशनमें। लालनलाल रेशम के फूलरा सुकेशनमें छायरहे छाती पर छाजत कुचनमें॥

लाललाल करण बिराजैं कंज लाललाल लाललाल चरण चमक मुकतन में। कहै नन्दराम वाम रूपकी रसाला आला हेमकैसी माला ब्रजबाला चली बनमें ७३॥

तथा। रंगलाल रूपलाल अधर अधिकलाल दृगन के डोरे लाल कोरैंलाल पलकैं। चीरलाल चोली लाल लालडोरे गुहेवाल बेसरकी बेंदी लाल हियेमांझ झलकैं॥ कहै मृगलोचनी सोहाग भागतेरे आज सोहै लालभाल बेंदी और सोहैं अलकैं। पान लाल पीकलाल पीकहू कि लीकलाल एते पायप्यारी लाल लालहू को ललकैं ७४॥

तथा। लाललखि लाल रविमण्डल अभात भात लालही बसन लखि लाल ललकतु है। लाल अधरानकी सुलाली लसी लोचन में आली पान लालीसी कपोल बिलसतु है॥ भनै भुवनेश वेश बिन गुणमाल उरधारिकै बिशाल बनमाल निदरतु है। पगलाल पाग लाल एते लाल पाय अब मेरे लाल मोहिंलाल नाहक करतुहै ७५॥

तथा। नैन लाल बैनलाल अधर औ बीरी लाल लाल लाल दशन सनेह की लगन में। चीरलाल पाग लाल जरीको इजारलाल कलँगी शिरपेंच लाल माणिक नगन में॥ सेजलाल कुंजलाल छत्र चौंर व्यंज लाल सुषमा प्रताप लाल वसी है दगन में। बाली औ बुलाक लाल केसरिकी खौरलाल लाल लाल मेहँदी रची लाल के पगन में ७६॥

तथा। हरे बेलि हरी भूमि हरे द्रुम रहे झूमि हरी हरी कुंज हरी बागन सघन में। हरी हरी बूंद हरे बादर

बरषा पै हरे हरी हरी यमुना लहराय रही तनमें ॥ हरे छत्र हरे चौर हरी हरी सखियां सब हरी हरी झलकै प्रताप हरे मन में। हरे हरे फूलके शृंगार किये प्यारी पिय झूलत हिंडोले हरे हरे हरे वनमें ७७ ॥

तथा। हरी हरी भूमि जहां हरी हरी लोनीलता हरे हरेपात हरे हरे अनुराग में। कहैं नन्दराम हरे हरे यमुनाके कूल हरित दुकूल हरे हरे मोती मांगमें ॥ हरेहरे हारन में हरित बहारन में हरी हरी डारनमें हरेहरे भागमें। हरे हरे हरिको मिलन जात हरे हरे हरी हरी कुंजन में हरे हरे बाग में ७८ ॥

तथा। पीले पीले गोलन कपोलन बिराजि रहे पीले पीले कुण्डल दुचन्द द्युति दरसै। पीले पीले हारउर गेंदा गुलदावदीके पीले पीले कुसुम सुकेश छविसरसै ॥ पीले पीले केशरिके अंगराग अंगन में पीले पीले पौन ते पराग पुंज परसै। नन्दराम पीले पीले किंशुक झरत जात मानो प्यारी अंगनते पीलोरंग बरसै ७९ ॥

सिंहावलोकन छन्द ११ ॥

स०। लाल हैं भाल सेंदूरभरे मुख सिंदुर चारुबाहैं बिशाल है। शाल है शत्रुनको कबिदेव अतिसिद्धित सोम कला धरे भालहै ॥ भालहै देवजू सूरज कोटि सो काटत कोटि कुसंकट जाल है। जाल है बुद्धि बिबेकन को यह पारबती को लड़ायतो लाल है १ ॥

तथा। नामहिं के सुमिरे सुख पायहौ और न काम गिनौ जग कामहिं। कामहिं कोई न आयहैं ये सुत मातु

पिता प्रिय बन्धु औ वामहिं ॥ वामहिं हैं सिगरे भवके सुखहोत नहीं क्षणहू बिसरामहिं। रामहिं राम ररौ रे ररौ सब बेद पुराण को है परिनामहिं २ ॥

तथा। डरिहौं नहिं नेक यशोमति सों गहि मोहनको बशमें करिहौं। करिहौं सब खेल गोपाल सों आज भले सुख साजि हिये धरिहौं ॥ धरिहौं फगुवा मिसही मिस सों पटपीत उठाय हिये भरिहौं। भरिहौं पिचकारिन रंग सुरंग उमंग सों लालनपै डरिहौं ३ ॥

तथा। धाये हैं आज घने घनघोर सो बोलत मोर बियोग जनाये। जनायके मोहिं बियोग सों यौवन मारत कामके बाण चढ़ाये॥ चढ़ायके लाये हैं श्याम घटा बदरा चहुँ ओर महाझरिलाये। लायके मोहिं कहां बिलमें अजहूं नहिं पीउ बिदेश सों धाये ४ ॥

तथा। मोरी बिथासे अजान है फागुन आयो अबीर अबीकन झोरी। झोरी गुलालकी कालडसी होरीकैसे खेलौं मैं पिया चितचोरी ॥ चोरी कहाकरी सांची कहो अब फागुनहीं कोउ लाख कहोरी। होरी न होरी अहोरी सखी हियो दाहन को यह बैरिन होरी ५ ॥

तथा। सावँरी सूरति मोहिलियो मनगेह सोहात सोहात न गावँरी। गावँरी कैधौं न कुंजन में हरिहाय किते अब ढूंढ़न जावँरी ॥ जावँरी तो कुलकानि मिटै सब लोग लोगाई धरैं मिलि नावँरी। नावँरी तो अपनो करिले मोहिं आनि मिलायदे सूरति सावँरी ६ ॥

तथा। फागरी आयो सखी हमको बिन प्रीतम मैन

की आगसी लागरी। लागरी मेरी गोहारि सखी कर बेगि उपाय सबैरही जागरी॥ जागरी होत है राग चहूं दिशि मेरेहिये बिरहा दियो दागरी। दागतो मेरो जबै मिटिहै मिलि मोहन के सँग खेलिहौं फागरी ७॥

तथा। करकी पसुरी जब लागिलई जबते ऋतुपावसकी बरकी। बरकी सुधि आय गई जबहीं बरषैं बरषा वो धराधरकी॥ धरके नभबुन्द महादुरकै सजनी न लखै द्युति चादर की। दरकी छतियां सुमिरे बतियां पतियां न लिखैं अपने करकी ८॥

तथा। बालरी आई चहूं दिशिते तिन घेरिलियो नँदनन्दको लालरी। लालरी झोरी अबीर भरे मुसक्याय रँग्यो सखी श्यामको भालरी॥ भालरी बेंदी भली झलकैं उर सोहत मोतिन की अलिमालरी। मालरी लोनी न कोऊ लखै अवलोकि रहीं वसुदेव को बालरी ९॥

तथा। बालरी आई लिये रँगकेसरि खेलत मोहन के सँग फागरी। फागरी खूबमचो ब्रजमें अवलोकि वसन्त सोहावनो लागरी॥ लागरी नेहनयो हरिसों निरखैं निज पूरब को कृत भागरी। भागरी लोनी न कोऊ लखै अवलोकि रहीं नँदनन्द को बालरी १०॥

तथा। अरजी लिखि मोहन को सजनी ऋतुआई वसन्त सबै लरजी। लरजी डरियां जो पलाशन की पगरायल कोकिल की मरजी॥ मरजी सुनि कामचढो सजिकै शशि युवतिन की परजी परजी। परजी परजी अब देह सबै लिखुरी मनमोहन को अरजी ११॥

तथा। फागरी आयो सोहायो चहूँ दिशि गावत सुन्दरि सुन्दर रागरी। रागरी मेरोगयो हरिलै अब कासों कहों अपनो ये अभागरी॥ भागरी हूसे छुटै न शरीर रहो इनबातनको उरदागरी। दागरी मेरो तबै मिटिहै जब मोहनके सँग खेलिहौं फागरी १२॥

तथा। हारिगई मगहेरि चहूं दिशि दादुर शोर करैं अतिभारी। भारीहै दुःख मेरे जियमों नहिं आये पिया मोरीसुद्धि बिसारी॥ सारीसवाँरत गावतगीत बिनापिउ लागत मोहिं कटारी। टारिसकै बिधिरेख न कोउ मन शोधिकहो यह विप्र बिहारी १३॥

तथा। आवतगाढ़ अषाढ़के बादर मोतनु में अति आगिलगावत। गावत चाव चढे पपिहा जिनमोसों अनङ्गसों बैर बढ़ावत॥ धावत बारिभरे बदरा कवि श्रीपतिज हियरा डरपावत। पावत मोहिं न जीवत प्रीतम जो नहिं पावस में घर आवत १४॥

तथा। नई नोखी भईहो कहा तुमहीं उमहीं रहती मतिदीन्हीं दई। दईकाहूकी बीरी न लेतभटू तुम्हैं येबतियां कहो को सिखई॥ खईमों न बड़ो भयो कोऊकहूं क्षण ही अतिही रिस पूरिगई। गई भोर में नाहीं न नाहींकरो लखो कैसी घनेरीघटा उनई १५॥

तथा। गायहैं लोग लुगाई सबै जब्र आनँद कोटिहिये उपजायहैं। जायहैं खेलनफाग सुहागन भागभरी अनुरागन छायहैं॥ छायहैं बीर अबीर गुलालन दम्पति

अङ्ग तरङ्गन नायहैं । नायहैं कान्ह जो बेनी प्रबीण तो जातन प्राण बिलम्ब लगायहैं १६ ॥

तथा । लागरी ना इनबातनमों हरि आयहैं जान बडे निज भागरी । भागरी बैरिनकी चरचाते तजैं गुरु मान पिया रसपागरी ॥ पागरी सोहै न पांयनमें कबि पा-रसहै तुतो बुद्धिकी आगरी । आगरी लागै तिहारे हठै मनमोहन के उठि कण्ठ सों लागरी १७ ॥

तथा । बावरी तूतो बकै बहुतेरो लग्योनहिं नेक कहूं यह घावरी । घावरी घायल जानतहैं जिनके निशि बा-सर प्रेमस्वभावरी ॥ भावरी भोजन भौन न नींद हिये उरझी वह मूरति सांवरी । सांवरे रंगमें हौं मैंरंगी न चढ़ै अब दूसरो रङ्गरी बावरी १८ ॥

तथा । कोहै अरी वह गैल चलोगयो बेणु बजावत सांवरो सोहै । सोहै सदा अँग अङ्ग बिभूषण बीरसुधा सबको मन मोहै ॥ मोहिं बतावहियो हितकै बलिगांव औ ठावँ जहां अब जोहै । जोहै सोहै सुनुमेरीभटू जनि झांक झरोख को जानिये कोहै १९ ॥

तथा । गायहौं देवी गणेश महेश दिनेशहि पूजतही फलपायहौं । पायहौं पावन तीरथ नीरसों नेकुजमी हरि को चितलायहौं ॥ लायहौं आछे द्विजातिन को अरु गो-धनदानकरौं चरचायहौं । चाय अनेकनसों सजनी घन आनँद मीतहिं कण्ठलगायहौं २० ॥

तथा । सूझै न मोबन बाग तड़ाग सबै बिधि फूल पला-श न सूझै । सूझै न मोघर काज सखी नहिं सासु जेठानी

कि बात न बूझै॥ बूझै न मंगद बेणु नये नये सैनन नैनन में नहिं सूझै। सूझै वही वनमालगरे सिगरो जग सांवरो सांवरो सूझै २१॥

तथा। कान्हकी बांसुरी ऐसी बजी मन भैरो हरो सुधि नारही प्रानकी॥ प्रानकी कौन गुमान करै अनुमान विचार कियो सुर तानकी॥ तानकी तेग लगी जियमें हियमें अतिशोच करै वृषभानकी। भानकी भौन को भूली फिरै जबते परी कानमें बांसुरी कान्हकी २२॥

तथा। लालहि घेरि रही ललना मनो हेमलता लपटानी तमालहि। मालहि टूटत जात न जानत लूटतहैं रसरास रसालहि॥ शालहि सौतिन के उरमें चलरी उठि वेगि दै ताल उत्तालहि। तालहि देत उठी ततकाल लगायो गोपाल के गाल गुलालहि २३॥

तथा। तालरी बाजत भूरि मृदङ्ग छुटै बहुरंग भयो नभ लालरी। लालरी गुञ्जन की उरमाल अबीर भरे भरि झोरिन शालरी॥ शालरी होत बिलोके बिना नँदनन्दन आजु रच्यो ब्रज ख्यालरी। ख्यालरी लोने कहा वरणे मनमोहन नाचत दै करतालरी २४॥

तथा। हरीहै सबै सुधि बुद्धि हरी लिल सेज परी तनु चेत नरीहै। नरीहै कहां रतिरूप रतीकन सोने के सांच ढरी पुतरी है॥ तरी है मनोज महानदकी नृप शंकर शोभित लोल डरी है। डरीहै खरी यहि पावसमें पिक शोर सुने लखे भूमि हरी है २५॥

तथा। गायहौं मंगल चारु घने लखि आवतही तनु

ताप बुझायहौं। झायहौं पांय गुलावन सों कमखाव के पांवरे पुंज बिछायहौं ॥ छायहौं मन्दिर बादले सों शशि नाथजू फूलनकी झरि लायहौं। लायहौं सौतिन के उर शाल जबै हँसि लालको कण्ठ लगायहौं २६॥

तथा। धावन भेज सखी वहिदेश बसै ज्यहि देश पिया मनभावन। भावन ओर या लूक लगी तनु बीचलगी जियरा झरसावन ॥ सावनमें न भयो हनुमन्त दोऊ मिलि झूलि मलारहि गावन। गावन मोहिं सोहात नहीं बदरा बदशाह लगे जुरि धावन २७॥

तथा। हरजीवन नेह भरी न रहे घरजी मनमोहन के गरजी। गरजी सुनिकै उनकी मुरली ततकाल हिये में लग्यो शरजी॥ शरजीवन देह न ऐसी परी सो मनो धन प्राण गये धरजी। धर जीभ गई लठराय तऊ मुखसे निकसे हरिजी हरिजी २८॥

तथा। लैगई मोहिं कलिन्दी के कूल दुकूल देखाय ठगोरसी कैगई। कैगई आज बिथातनु में मनही मन मैन मरोरन देगई॥ दैगई दाग दगा करिकै औधेश कहैं तनु तापन तैगई। तैगई नेक न लाई कछू सुधि गोरी गुवालिनि मो मन लैगई २९॥

तथा। धनि वै जिहितात औ मातजनो जिहि देह धरी सो घरी धनिहै। धनिहै कवि ठाकुर धामवही जहां डोलै लली सो गली धनिहै॥ धनिहै उनको जो तुम्हैं दरशैं करसों परसैं सो महाधनिहै। धनि मैं धनि तू धनि तेरो हितू अरु जाकी धना सो धनी धनिहै ३०॥

तथा। छायकै प्रेम गये जबते तबते मैं बची सखी कोटि उपायकै। पायकै पावसकी ऋतुसों अब को बचिहै उठी कोकिला गायकै॥ गायकै सो नँदलाल कहैं चपला चमकै चहुँओरसों आयकै। आयकै हाथ मिले नहिं मोहन मेरी अटापै घटारही छायकै ३१॥

तथा। कोरनलौं दृगदेलीहौ काजर कारीघटा उमड़ी घन घोरन। घोरनते जो चली अलि सुन्दरि बोलत ज्यों सखी बारके मोरन॥ मोरनकी गतिनाचतहै नहिं मानत है हटको बरजोरन। जोर न अंजन देहु सखी अँगुरी कटिजैहैं कटाक्षकी कोरन ३२॥

तथा। आजुरी देखु घटाघन सुन्दर सावन कीन्हों सोहावन साजुरी। साजुरी भूषण भोग शृँगार सो तेरोई आजु बनोसब काजुरी॥ काजुरी आजुघरी वह नेहकी तेरे अधीन खड़े ब्रजराजुरी। राजुरी वारों तिहूंपुर को मुरलीधर आये मयाकरि आजुरी ३३॥

तथा। गहुरे हरिकेपदपङ्कज तू परिपूरोसिखावनहैयहुरे। यहुरेजगझूठोहैदेखुचितै हरिनामहैसांचोसोईकहुरे॥ कहुरे न कहूंपरद्रोहकी बात सुबंशकहै कोउसो सहुरे। सहुरेमनतोसोंकरों बिनती रघुनाथ निरन्तरको गहुरे ३४॥

तथा। गरजी पुनि घोर घटा सजनी रजनी दिन ऊबत भीतरजी। तरजी तड़िता नभ शोरसुने सुमुने मुने कानभयो मरजी॥ मरजी हित हाहाकरी कितनो अरजी न कबूल कियो बरजी। बरजी नहिंमानत मेरी भटू भयो चातक मो जियको गरजी ३५॥

क०। आईहै बहार बनबेलिन नबेलिन में बहुधा चमेलिनमें भौंरभीरछाईहै। छाईहै क्षपाकरकी मरीचिका दरीचिनमें तिनहूं लखि तनको तनुताप ताईहै॥ ताईहै सकल सुधिबुधि यशवन्त मेरी जबते प्राणप्यारे प्राणप्यारी बिसराई है। राई है न नेक कहूं नवमें कलेवर में कहियोहो कन्तसों बसन्तऋतु आईहै ३६॥

स०। लटकी छबि देखि वहां तरुणी तनुछांह परी पियरे पटकी। पटकी कहु प्रीति बिलोकनपै नहिंमानत नेक कही हटकी॥ हटकी हट सौंहटजाय उते कब नन्दन चालचलै नटकी। नटकी कहुँप्रीति बिलोकन पै लट छूटि कपोलन पै लटकी ३७॥

तथा। आयहो ना ऐसे सावनमें मनभावन पावस कैसे बितायहौ। तायहौ का तन तापनतें मन आपन होय सो लेख भेजायहो॥ जायहौ जल्द चले पुनि पाछहि रामचरित्तर देर ना लायहो। लायहो और कछूना हमैं जो बनै तो तुहीं चटसों चलेआयहो ३८॥

क०। गायगोरी मोहनी सुराग बांसुरीके बीच कानन सुहाय मारमंत्र को सुनायगो। नायगोरी नेहडोरी मेरेगरमें फँसाय हृदयथलबीच चाय बेलिको बँधायगो॥ धायगोरी रूप वाको अतिही अनूप हिय दीनघालआय आयचितको चलायगो। लायगोरी रोरी बरजोरी मति भोरीकरि तबहींते हाय लाय बिरह लगायगो ३९॥

स०। आयोअषाढ़सुनो सजनी रजनी दिनघेरिघटा घनछायो। छायो बिदेशहि रामचरित्र अँदेश लग्यो है

सँदेश न पायो ॥ पायोभले अपनेवश कैधौं कहूंकोउ सौ-
तिनसेज लुभायो। भायो कहा उनके मनमाहिं कि पाव-
स आयो पिया नहिं आयो ४० ॥

तथा। सावन शोकनशावनहै नहिं रामचरित्र मेरे
मनभावन। भावनमोहिंघटाघनकी बनकी हरियालील-
गी लुकलावन ॥ लावन कोउकहै उनको उनको करजोरि
कहौ गुण गावन। गावनमें सबको सुख है हमको दुखही
दुखहै दरशावन ४१ ॥

तथा। नईहै तुम्हें अवलोकतलाल लली यह चंचल-
तानमई है। मई है बिचारि कहौं बलदेव नेवारन धीरज
सैनदई है ॥ दईहै बचैमन ना सुनतै तनमैन महीपतिकी
कलईहै। लईहै उरोजन श्रीफलई यह नारि नईन की
रीति नईहै ४२ ॥

क०। दमकेदशौदिशा दुनालीज्योंढ़ दामिनी घनके
नगारे भारे उर उलझनके। झनके झनाक झुंडझींगुर
बिगुर बाजैं सनके समीर तीर शक्र शरासनके ॥ सनके
समरमद मेचक झिलमधारे ठनके नकीब दर्प दादुर
दमनके। मनके नदनके बिनकामिनी कदनके ये आये
वीर बादर बहादर मदन के ४३ ॥

स०। गईहरिनींद पियास क्षुधा जबते बन कोयल
कूक दईहै। दईहै हुआं बिरहीबन पल्लव फूलो गुलाब
बहार भईहै ॥ भईहै दशौदिशि भौंरन गुंज सुशीतल
मन्दसुगन्ध लईहै। लईहै नहीं सुधि पीतमजी शिरपै
ऋतु आय बसन्त गईहै ४४ ॥

तथा। पीरहैदूरि पपीहाके मतजैये वहां जहां सौ-तिकोतीरहै। तीरहै बैरी न बोलो यहां कखरौरन गुंजत भौंरकी भीरहै॥ भीरहै धीरज राखिबेको ह्लाद बसन्त मनोज की बीरहै। बीरहै कोऊ नहीं यहि गाउँमों बूझत कोऊ न काहूकी पीरहै ४५॥

उपमाके कवित्त व सवैया १२॥

क०। हाथी कैसो कान कीधौं पीपरको पान कीधौं ध्वजाको उड़ान कहूं थिर न रहत है। पानी कोसो घेर कीधौं पौन उरझेर कीधौं चक्र कोसो फेर कोऊ कैसेकै गहत है॥ रहटकी माल कीधौं चरखाको ख्याल कीधौं फेरिखात बाल कछू सुधि न लहत है। धूमकोसो धाव ताको राखिबेको चाव ऐसो मनको स्वभाव सोतो सुन्दर कहत है १॥

तथा। अश्वबिन दौरनहीं हुकम बिन तौरनहीं ब्याह बिन मौर नहीं जेब पाई। दयाबिन दान नहीं द्रव्य बिन मान नहीं तालबिन तान नहीं जात गाई॥ योगबिन युक्तिनहीं गुरुबिन उक्तिनहीं रामबिन मुक्तिनहीं वेदगाई। डोरबिन चंगनहीं तेगबिन जंगनहीं अंगबिन रंग नहीं होत भाई २॥

तथा। भोजन ज्यों घृत बिन पन्थ जैसे साथीबिन हाथी बिनदल जैसे दारु बिनबानहै। रावरंग रानी बिन कूप जैसे पानीबिन कबि जैसे बानीबिन सुगर बिन तानहै॥ रसरास रीति बिन मित्र ज्यों प्रतीति बिन ब्याह काज गीत बिन आदर बिन दानहै। रंग जैसे केसर बिन मुख

जैसे बेसरबिन प्यारीबिन रैन ज्यों सुपारीबिन पा नहै ३ ॥

तथा। बिद्या बिन द्विज औ बगीचा बिन आंबनको पानी बिन सावन सोहावन न जानीहै। राजा बिन राज काज राजनीति सोचे बिन पुण्यकी बसीठी कहो कैसेधौं बखानी है॥ कहैं जैदेव बिनहितको हितूहै जैसे साधुबिन संगति कलंककी निशानी है। पानी बिन सर जैसे दान बिन कर जैसे शीलबिन नर जैसे मोतीबिन पानीहै ४॥

तथा। गुन बिन कमान जैसे गुरु बिन ज्ञान जैसे मान बिन दान जैसे जलबिन सरहै। कण्ठबिन गीत जैसे हेत बिन प्रीति जैसे बेश्याबिन रीति जैसे फलबिन तरु है॥ तार बिन यन्त्र जैसे स्याने बिन मन्त्र जैसे पुरुषबिन नारि जैसे पुत्र बिन घरहै। बाणी बिन कबि जैसे मन में बिचारि देखो धर्मबिन धन जैसे पक्षी बिन परहै ५॥

तथा। चन्द्रबिन रजनी सरोजबिन सरवर तेजबिन तुरंग मतंग बिना मदको। बिनासुत सदन नितम्बिनी सुपति बिन बिनधन धरम नृपति बिन पदको॥ बिनहरि भजन जगत सोहै जन कौन नोन बिन भोजन बिटप बिना छदको। प्राणनाथ सरस सभा न सोहै कबि बिन बिद्या बिन बातन नगर बिना नदको ६॥

तथा। नैन जैसे सलिल चाहैं सलिल जैसे बिमल चाहैं बिमल जैसे कमल चाहैं सीता ज्यों रामको। पावस ज्यों पपीहा चाहै बहिन ज्यों भैया चाहै राधा ज्यों कन्हैया चाहै परदेशी धामको॥ गरजैसे मोरचाहै चन्द्र ज्यों चकोर चाहै चकई ज्यों भोरचाहै कामिनी ज्यों काम

को । सुख जैसे तन चाहै शूर जैसे रनचाहै वैसाही मेरा मन चाहै प्यारी तेरे नामको ७ ॥

तथा । हीराकी झलक जैसे जुगनू की दमक जैसे दामिनीकी चमक जैसे मोती झलकानहै । सुधाकोसीर जैसे नावकको तीर जैसे जादूको बीर जैसे करत पयानहै । शोभाको मूल जैसे फुलझरीको फूल जैसे तेजक त्रिशूल जैसे राखो धरीसान है । पुहुप बिकसान जैसे ज्योति शशि भान जैसे कञ्चनकी खान जैसे तेरीमुसक्यानहै ८॥

तथा । अश्व बिन बीरभोंड़ो गांसी बिन तीर भोंड़ो स्वादबिन क्षीरभोंड़ो नीरभोंड़ो झीलको । श्रीपतिसुजान कहैं राहबाटरेत भोंड़ो भूपति अचेत भोंड़ो खेत भोंड़ो बिलीलको ॥ पूरबको पौन भोंड़ो ऊंटचढ़ि गौन भोंड़ो बिधाधरमौन भोंड़ो भौन भोंड़ो भीलको । सांझभोरशौनभोंड़ो श्वाननकोचैनभोंड़ोशीलबिननैनअरुबदनबखीलको९॥

तथा । शीलवान नरनीको बालकको घरनीको दान युत करनीको उजियारो चन्दको । बिद्याको बिबादनीको रामगुण नादनीको कोमल मधुर स्वादनीको होतकन्द को ॥ गऊकोनवनीतनीको जेठमास शीतनीको श्रीपति जू मीतनीको बिनछलछन्दको । कारनीको झटपट श्याम रङ्गनीकोलट बटनीको बंशीबट नटनीको नन्दको १० ॥

तथा । तेलनीकोतिलको अजमेरको फुलेलनीको साहिबदलेलनीको सैलनीको चन्दको । बिद्याकोबिबादनीको रामगुणनादनीको कोमलमधुर सदा स्वादनीको कन्द को ॥ गऊकोनवनीतनीको जेठहूकोशीतनीको श्रीपतिजू

मीत नीको बिना फरफन्दको। जातरूपघटनीको रेशम को पटनीको वंशीबट तटनीको नटनीको नन्दको ११॥

तथा। चोरी नीकी चोरकी सुकवि की लबारीनीकी गारी नीकी लागति श्वशुरपुर धाम की। नाहीं नीकी मानकी सयान की जवान नीकी ताननीकी तिरछी कमाननीकी कामकी॥ तातहू की जीतिनीकी निगम प्रतीति नीकी श्रीपतिजू प्रीतिनीकी लागै हरिनामकी। रेवा नीकी बान खेत सुन्दरी सुठैवानीकी मेवानीकी काबुलकी सेवानीकी रामकी १२॥

तथा। ताल फीको अजल कमल बिन जल फीको कहत सकल कवि हवि फीकोरूमको। बिन गुणरूपफीको ऊसरको कूप फीको परमअनूप भूपफीको बिनभूमको॥ श्रीपति सुकवि महाबेगबिन तुरीफीको जानत जहान सदा जोहफीको धूमको। मेहफीको फागुन अबालकको गेहफीको नेह फीको तियको सनेह फीको सूमको १३॥

तथा। फूलबिन बागजैसे बाणीबिन रागजैसे पानी बिन तड़ाग अरु रूप बिनअंगहै। धनबिनसाज जैसे सोचे बिन काजजैसे राजाबिनराज्य जैसे नदीबिनतरंगहै॥ एकअंगी प्रीतिजैसे वेश्या बिनरीति जैसे प्रेम बिन मीत जैसे शोभा बिन रंगहै। प्यारी बिन रैन जैसे हाफ़िज बिचारि देखो शीलबिन नैन अरु साधुबिन संगहै १४॥

तथा। नर नीको शीलवान घर नीको धनवान कर नीको युतदान कहत जहानहै। रूपवान नारिनीकी द्वारेचारभारिनीकी शीतल बयारि नीकी तेज जन्नभानहै॥

बिषबुझ्योतीरभोंड़ो बैदबिनपीरभोंड़ो तालबिनतीर औैर मौनी बिद्यावानहै। रागभोंड़ो तानबिन तलवार सान बिन हाफ़िज़ अधिक भोंड़ो मित्रको पयानहै १५॥

तथा। माथे पैं मुकुट देखि चन्द्रिका चटकदेखि छबि की लटक देखि रूपरस पीजिये। लोचन बिशाल देखि गरे गुंजमाल देखि अधरको लाल देखि चित्त चोप कीजिये॥ कुण्डल हलन देखि अलकैं खिलन देखि पलकैं चलन देखि सरबस कीजिये। पीताम्बर छोर देखि मुरली की घोर देखि सांवरे की ओर देखि देखिबोई कीजिये १६॥

तथा। नटको न धाम ना नपुंसकको काम नाहिं ऋणी को अराम बास बेश्या ना सहेलरी। ज्वारीको न शोच मांसहारीको न दयाहोत कामीको न नातोगोत छाया ना सहेलरी॥ देवीदास बसुधामें बनिक न सुनो साधु कूकर को धीरज न मायाहै सहेलरी। चोरको न यार बटपारको न प्रीति होत लाबर न मीतहोत सौति ना सहेलरी १७॥

तथा। जारको बिचार कहा गणिका को लाज कहा गदहा को पान कहा आंधरेको आरसी। निर्गुणीको गुण कहा दान कहा दारिद्रीको सेवाकहा सूमकी अरण्ड कीसी डारसी॥ मद्यपीको शुचा कहा सांच कहा लम्पट को नीचको बचन कहा स्यारकी पुकारसी। टोडरसुकबि ऐसे हठीते न टारटरैं भावैंकहौसूधी बात भावैंकहौफारसी १८॥

स०। ईंटकोबन्धन नीमको चन्दन नीचकोनन्दन बामकोघूसा। मातेकीगान डफालीकीतान औगूंगाको ज्ञान

श्रीकृष्णचन्द्रजी का गोपियों के संग में होरी खेलना व गोपियों का श्री कृष्णचन्द्र जी के ऊपर पिचकारियों से रंग छिड़कना और श्री कृष्णचन्द्र जी का एक गोपी को आलिंगन करना.



कपूत को रूसा ॥ रङ्ककी रीझ औ मौजीकी खीझ अजानकी प्रीति जुवार को चूसा। राज को दूसरो छेरी को तीसरो रेंड़को मूसरो खासर खूसा १९ ॥

तथा। सांप सुशील दयायुत नाहर काकपवित्र औ सांचो जुवांरी। पावक शीतल पाहन कोमल रैनि अमावसकी उजियारी॥ कायर धीर सती गणिका मतवारो कहा मतवारो अनारी। मोतियराम विचारि कहैं नहिं देखी सुनी नरनाह की यारी २० ॥

क०। सम्पति सुमति नीकी विपति सुधीर नीकी गङ्गातीर मुक्ति नीकी नीकी टेक रामकी। पतिव्रता नारि नीकी परहित बात नीकी चांदनी कि राति नीकी नीकी जीत कामकी॥ बालकृष्ण वेदविद उग्रनीकी भूसुर कि भक्ति नीकी नीकी है रहनि हरि धाम की। अगन की हानि नीकी तातकी मिलन नीकी स्वरमिली तान नीकी प्रीति नीकी रामकी २१ ॥

फाग व होरी समय के कबित्त व सवैया १३॥

क०। बाजै डफढोल बाजै फागके समाज साजे ग्वालनके झुण्डलै गोविन्द फौज जोरी है। बांधे शिरचीरा हीरा झलकै कलँगिन मैं अंगनि तरंग रंग भूषण करारी है॥ केशरिया बागे अनुरागे प्रेम पागे मन माखन समागे फहरात पट छोरी है। लीन्हे भरिझोरी पिचकारी रंग बोरी आजु होरी आजु होरी बरसाने आजु होरी है १ ॥

तथा। फागुखेलि श्यामसंग सदन सिधारी प्यारी

---

देखो तसवीर नम्बर १८॥

राचै द्युति दामिनि सों भामिनि भरी अनंग। कविराव राना बैठि रतन सिंहासन पै दर्पभरी दर्पण लै भूषण सँभारै अंग॥ चन्दमुख चन्दनते चन्द की कलासी खा: सी कंचन की झारिन में जल भरिल्याई गंग। कोमल कपोलन में धोवती गुलाल लाली त्यों त्यों होति आली अति गहब गुलाबी रंग २॥

तथा। उतते कन्हाई लरिकाई के सखन लीन्हे करि चतुराई केलि होरीकी मचाई है। इत वृषभानकीकुमारी सुकुमारी प्यारी आलीगण आली में रसालीसी सोहाई है॥ लालन गुलालनकी लालनपै डारैं मूठि चलै पिच-कारी सुख कारी दुहुँघाई है। केसर रँग साने सुरंग नेह सरसाने डारैं बरसाने बरसाने झरिलाई है ३॥

तथा। होरीहोरी करत अबीर भरिझोरी लीन्हे खोरी खोरीफिरैं ग्वालबाल समुदाई है। तामें नँदलाल लाल चीराजरी धरेगरे भावत बिशाल बनमालकी सोहाई है॥ कीरति किशोरी संग गोरी यूथयूथ मिलि भरी अनुराग फाग श्याम सों मचाई है। केसर रँगसाने सुरंग नेहसर-साने डारैं बरसाने बरसाने झरिलाई है ४॥

तथा। आजु नन्दजू के है अनन्द भरे खेलैं फाग कोटि चन्द ते दुचन्द भाल द्युति लाल की। आभरण ही-रन के माणिक ललाई आई तैसी छबिछाई है बिशाल बनमाल की॥ अबिर उड़ावैं मूठिमूठि सी चलावैं सखी देखिये लुनाई नटनागर गोपाल की। सजे पीत पटपर मुरली लकुटपर मोर के मुकुटपर गरद गुलाल की ५॥

तथा। कीरति किशोरी संग श्यामैं लखि भई भोरी होरी देखि आई आज प्यारे बल बीरकी। सारी जरतारी की किनारी में गुलाल राजै तैसी छबि छाजै उत काश्मीर चीरकी॥ हरैंहरैं आवैं मन्द मन्द स्वरगावैं दोऊ मिलि मुसकावैं द्युति धावैंरी शरीरकी। नैनकोर ओरपर बरुनीकीछोर पर मोहन मरोर पर ओप है अबीरकी ६॥

स०। नन्द के मन्दिर जाउ सबै दुलही घर राखि मिलैं फगुवाके। होरी बढ़ावनको घरके गये आये हैं भोर भये रतियाके॥ भीतर भौनके लाय धरो ये केवांर उठाय नजायँ यहांके। सासुके ये सुनि बैन विशाल सों फूलि गये सब अंग तियाके ७॥

तथा। ऊधम ऐसो मचो ब्रजमों सब रंग तरंग उमंगनसीचैं। दै पिचकारिन छंजन जातिन ह्वै छबि छाजत केसरी कीचैं॥ त्यों पदमाकर होहुँगई हुति पीछे गोपाल गुलाल उलीचैं। यकसंगहिं जो फिरि मैं रपटी तो वैभये ऊपर मैं भई नीचैं ८॥

तथा। नाहक दो दिन माह रहो अब फागुन ते सब रंग मचैंहैं। गोपनमें मिलिकै बलदेव इतै नँदनन्दनहूं चलि ऐहैं॥ त्याग किये गृह तौ न बनी बलबीर अबीर जरूर लगैहैं। ना कहिबो हौं पाक कछू फिरि आपनि खोरि सबै अजरैहैं ९॥

तथा। फागकी रैनि अँधेरी गलीनमें मेल भयो सखि सांवरेजीको। हौं घरलीन अचानक दौड़ि लगावन काज गुलालको टीको॥ वाने गुलाल लगायो अली

जब लीन्हो मुठीमें अबीर सो नीको। बस्त्रहुँ छांड़ि कन्है-
या गयो न भयो सखि हाय मनोरथ जीको १० ॥

तथा। खेलन फाग सबै निकसीं अरु रंग गुलाल
लिये भरि झोरी। मूठि चलावत ग्वालिनपै अरु श्याम-
लके मुख आवनरोरी॥जबहीं हँसि हेरि गह्यो अँचरा पर
सादसी प्रीति गुलालसी जोरी। मोसे दुरैहो कहा सज-
नी निठुरे निठुरे कहुँ ऊंटकी चोरी ११ ॥

तथा। खेलिय फाग निशंकह्वै आज मयंकमुखी वड़
भाग हमारो। लेहु गुलाल दोऊ कर में पिचकारिन रंग
हियेमहँ मारो॥ भावै तुम्हैं सो करो मोहिं लालन पांव
परौं जनि घूंघट टारो। बीरकी सों हम देखिहैं कैसे अ-
बीरतौ आंखैं बचायकै डारो १२ ॥

तथा। फागके भीर अभीरन त्यों गहि गोबिंद लैगई
भीतर गोरी। भायकरी मनकी पदमाकर ऊपर नाय
अबीर कीझोरी॥ छीनि पिताम्बर कम्मरते सो बिदादई
मींजि कपोलन रोरी। नैन नचाय कही मुसुक्याय लला
फिरि आइयो खेलन होरी १३ ॥

क०। खेलै लगीं फाग संग रम्भासी रसीली नारि
नागरी गुलाल मुख मेले नन्द बेटे सें। कोऊ पिचकारी
रंग बसन उघारि मारि झपटि उतारि रंग बोरी कोऊ
फेटेमें॥ होरी होरी बोली गोरी बैस सब थोरी थोरी श्याम
श्यामा रोरी लैलपेटे श्याम पेटमें। तौलौं मुसुक्याय कुच
पकड़े दिवाकरजू धरेबाज कोक मानो एकही झपेटमें १४॥

तथा। नटके बटासे कलधौतके घरासे खासे लीन्हे

छटासे रतिराजजूके गट्टासे। दाड़िम नरंगी बेलबीज शैल शिखरसे सीव से दिवाकर जू आनक उलट्टा से॥ साहुल से गोल से सिंघौरा वटस्मार ऐसे अतिही कठिन पीन सीन पनवट्टासे। चक्रवाक शावक से लालरंग जावकसे बालाके उरोज धरे बाजके झपट्टासे १५॥

तथा। लैलैकर झोरी जुरिआई इतै गोरी उतैहोरीखेलिबेको ग्वालजालहू बनाया कीच। छायगो छिनै में योंगुलाल मेघमाल ऐसो द्विजदेव जासों न जनायो परै ऊंच नीच॥ ऐसी भई धूंधर धमारकी सुताही समय पावस के भोरे मोर शोरकै उठैं अपींच। घनके समान ज्योंज्यों दौरैं घनश्यामत्योंत्यों संपासी दुरतआली चम्पाघनवीचबीच १६

तथा। आलीहौंगईहौं आज भूली बरसाने कहूं तापै तू परैहै पदमाकर तनैनी क्यों। ब्रजवनिता वै बनितान पै रचैहैं फाग तिन में जु ऊधमिनि राधा मृगनैनी यों॥ घोरिडारी केसरि सुबेसरि बिलोरिडारी बोरिडारी चूनरि चुचातिरङ्गनैनी ज्यों। मोहिं झकझोरिडारी कंचुकी मरोरिडारी तोरिडारी कसन विथोरिडारी बेनी त्यों १७॥

तथा। मधुर मधुर मुख मुरली बजाई धुनि धमकि धमारनकी धाम धाम कैगयो। कहै पदमाकर त्यों अगर अबीरनकी करिकै घलाघली छलाछली चितैगयो॥ को है वह ग्वालिनि गुवालिनिके संगमें अंगछबि वारों रसरंगमें भिजैगयो। वैगयो सनेह फिर छ्वैगयो छराको छोर फगुवा न दैगयो हमारो मन लैगयो १८॥

तथा। अवधि बिताई येतीकरी निठुराई पिया पाती

नपठाई गुणराजनजरूरी मैं। ऋतुपति आई पाती अति ही सोहाई फिरी कामकी दुहाई दुखदारुण दरोरी मैं॥ फूलेहैं पलाश औ हुलास सब बाधनके अंग अंग अतर अबीर भरे झोरी मैं। मदन बढ़ोरी प्राण चाहत कढ़ोरी सखी और खेलैं होरी हम हारी होत होरी मैं १९॥

स०। फागमचो सिगरे ब्रजमों नभबादर लाल गुलाब से छाये। नागरी औ मनमोहननागर सामने होत चितै मुसुकाये॥ मानगयो छुटि मोदभयो मन दोऊ सनेह भरे बतलाये। मूठी अबीर चलाय सुगन्ध लगावत के मिसिसों लपिटाये २०॥

स्वप्नदर्शन बिषय के कबित्त व सवैया १४॥

स०। सोवत आजसखी सपने द्विजदेवजू आयमिले बनमाली। जौलौं उठी मिलिबे कहँ धाय सोहाय भुजानभुजानपै घाली॥ बोलि उठे ये पपीगन तौलगि पीव कहां कहि कूरकुचाली। सम्पतिसी सपनेकी भई मिलिबो ब्रजराजको आजकोआली १॥

तथा। आवतमें सपने हरिको लखि नेसुक बाट सकोचनछोड़ी। आगे ह्वै आड़ेभये मतिराम महूंचितयो चित लालच ओढ़ी॥ ओंठनको रसलेनको आलिरी मेरीगही कर कांपत ठोढ़ी। और भई न सखी कछु बात गई इतनेही में नींद निगोड़ी २॥

तथा। व्याकुल काम सतावत मोहिं पियाबिननीक न लागत कोई। प्रीतम से सपने भई भेंट भली बिधिसों

---

देखो तसवीर नम्बर १४॥

हज़ारा तसवीर नं० १६ मुतअल्लिके सफ़ा ४६२

श्रीराधिका जी का शयन में श्रीकृष्ण चन्द्र को स्वप्न में देखना और सम्पूर्ण वृत्तान्त सखी सों कहना



लपटायकै सोई ॥ नैन उघारि पसारिकै देखौं चौंकि परी कितहूं नहिं कोई। एरी सखी दुख कासों कहौं मुसुक्याय हँसी हँसिकै फिरि रोई ३ ॥

तथा। पौढ़ी हती पलँगा पर मैं निशि ज्ञानरु ध्यान पिया मन लाये। लागि गईं पलकैं पलसों पल लागतहीं पलसें पिय आये॥ ज्योंहि उठी उनके मिलिबे को जागि परी पिय पास न पाये। मीरन और तो सोयकै खोवत हौं सखि प्रीतम जागि गँवाये ४ ॥

तथा। लै अपने सपने मनकी दुलही उलही छवि भाग भरीसी। अंक निशंकसों लै परयंक लला मुख चूमि सुचारु धरीसी॥ यों लपटी चपटी हिय सों यशवंत बिशाल प्रसून छरीसी। नैननके खुलतै वह मूरति पास परी उड़िजात परीसी ५ ॥

क०। आये कान्ह द्वार आली बेगि उठि देखौ धाय काहू यह बात कही आनँद सुधामई। केतिकौ दिना की हिय तलफ बुझायवे को हौंहू परसाद प्यारे देखन तहां गई॥ झूठो सुख सपनेमें करन न पायो कोऊ एहो निरदई ऐसी तुरत दगादई। जौलौं भरिनैन वह मूरति निहारि देखौं तौलौं नैन छोड़ि नींद बैरिनि बिदा भई ६ ॥

तथा। ओढ़े पटपीत शिर सजनी सपन बीच साँवरो सलोनो एक देख्यो आज रैनको। जानो नहिं कौन हो कहांते आयो मेरे ढिग लैगयो छबीलो छलि घेरे चित्त चैन को॥ कंजनसे करे मनरंजन करत आली अंजन लगायो मेरे खंजन से नैनको। कहौं करजोरि तोसों आलिरी

मिलाय मोसों मोहिं अफसोसै दै भरोसै निज बैनको ७॥

तथा। काहूकाहू भांति राति लागीली पलकतहां स-पनेमें आय केलि रीति उनठानीरी। आयदुरे जाय सम नैनन मुँदाय कछु होंहूं वजमारी ढूंढ़िबेको अकुलानीरी॥ एरी मेरी आली या निराली करताकी गति द्विजदेव नेक हूं न परत पिछानीरी। जौलौं उठि आपनो पथिक पिय ढूंढ़ौं तौलौं हाय इन आंखिनते नींदई हिरानीरी ८॥

तथा। प्यारे के वियोग वश व्याकुल निहारि अनुहारि पीकी लखी शोभा सरसनकी। भूषण वसन तन दीपति की सरसाई दरशाई बालको विनोद बरसनकी॥ अवधि बिताय तुम आय सुकवीन्द्र प्यारे परखी न वेदना हमारे तरसनकी। दैगई विरहनो गई न करी भई वाके अक्षन प्रतीत प्रतिक्षण दरशनकी ९॥

तथा। सोवति उचकिपरी लालहि बिलोकि बालस्व-पन कहानी कहि सानी मृदुबानीसों। सांवरे सो डावरी लकुट पट पीतवारो मेरो पट पकरि लपटि उर आनीसों॥ सकुचि सकुचि आली लाजन मरत कछु काजन सरत एरीबिना दधिदानीसों। शोचि शोचि मोरिहग बावरी फिरत ज्यों सफरी सी तलफत प्यारी बिन पानीसों १०॥

तथा। तड़ितकलासी रतिकासी अमलासी हासतारा सी दिपतितेरी मेरेउरपारिगई। कमलाकनक ज्योतित-लन तिलोत्तमासी घृताचीसी छरि छबिनेक चित गड़िग-ई॥ उरमें न आवै उरबशी यक्ष किन्नरीसी नरीरूप क्योंन लगै ताके मनहरि गई। मृदूल मृणालिकासी मल्लिकासी

इज़ाफ़ा तसवीर नं॰ २० मुताल्लिके सफ़ा ४६५



कलियुग का स्वरूप जो आजकल वर्तमान है ॥

मालिकासी ब्रालिकामरोरि मनसेहरसो करिगई ११ ॥
स०। आजअली बहुद्योसनिमें मनमोहनजू सपने में निहारे। बातेंकरी अनुरागभरी अरु केलिकलानि के पुंज उघारे ॥ जातकह्यो न लह्यो सुख सौतिन सो मनसों सबही दुखटारे। जागिपरी अकुलामि भई जब देखे नहीं ढिग प्राणपियारे १२ ॥
तथा। सुनिबातसखी सपनेकी जबै हरिकेढिगको अकुलाय चली। मनमाहिं विचारत आरतसी उरबालकी आय करौंगिरली ॥ मनमोहन कुंजमें जाय लखे जहँ सोहैं कदम्बन की अवली। नवनागरि बेदनि भेदनिको सबकीने निवेदन भांतिभली १३ ॥
कलियुग व कालगति वर्णन के कवित्त व सवैया। १५ ॥
क०। कालसों न बलवन्त कोई नहीं देखियत सबको करत अन्तकाल महाजोरहै। कालहीको डर सुनि भाज्यो मूसा पैगम्बर जहां जहांजाय तहां तहां वाको घोरहै ॥ कालहै भयानक भैभीत सबकिय लोक स्वर्ग मृत्यु पातालमें कालही को शोरहै। कालही को काल एक सुन्दर अखण्ड ब्रह्म वासों काल डरै जोई चल्यो वहि ओरहै १ ॥
तथा। झूठसों बँध्योहै जाल ताहीते ग्रसत काल काल विकराल व्याल सबहीको खातहै। नदीको प्रवाह चल्यो जातहै समुद्रमाहिं तैसे जग कालहीके मुखमें समातहै ॥ देहसों ममत्व ताते कालको भयमानतहै ज्ञान उपजेते वह

देखो तसवीर नम्बर २०॥

कालहू बिलालहै। सुन्दर कहत परब्रह्महै सदा अखण्ड आदि अंत मध्य एकसोंहीं रहातहै २॥

स०। कालउपावत कालखपावत कालमिलावतहै गहि माटी। काल हलावत काल चलावत काल सिखावत है सबआटी॥ कालबुलावत कालभुलावत कालडुलावत है घनघाटी। सुन्दर कालमिटै तबहीं पुनि ब्रह्म बिचारि पढ़ै जब पाटी ३॥

क०। मायतो पुकारि छाती कूटिकूटि रोवतहै बापहू कहत मेरोनन्दन कहांगयो। भाईहू कहत मेरी बांह आज दूरिभई बहिनिकहत मेरा बीर दुःखदैगयो॥ कामिनी कहत मेरो शीश शिरताजकहां उन तत्काल हाथ मीसि धोयहै लयो। सुन्दर कहत ताहि कोऊ नहीं जानि सकै बोलत हतो सु यह क्षणमें कहांगयो ४॥

तथा। राजनकीनीतिगई मित्रनकीप्रीतिगई नारीकी प्रतीति गई यार मनभायो है। शिष्यन को भावगयो पञ्चनको न्यावगयो सांचको प्रभावगयो झूठही सुहायोहै॥ मेघनकी बृष्टिगई भूमिशुद्धनष्टभई सर्व सृष्टिही में बिपरीत दरशायो है। कीजिये सहायजू कृपाल श्री गोबिंदलाल कठिनकराल कलिकाल चढ़िआयो है ५॥

तथा। गृहीजे दरिद्रीभये संग्रही संन्यासीभये योगी संयोगी मन माया में मिलायोहै। तपी रोजगारी ब्यभिचारी ब्रह्मचारीभये कपटको स्वांग बहुलोगन बनायो है॥ ज्ञानीजन मानीभये दानीभये दम्भी पुनि आरम्भी बिरक्त राग द्वेष उपजायो है। कीजिये सहायजू कृपाल

श्रीगोविंदलाल कठिनकराल कलिकालचढ़िआयोहै ६॥
तथा। छमी भये छोभी कबिजन भये लोभी जिन हरी रसछांड़ि यश मानस को गायो। सूम भये स्वामी पुनि सेवक हरामी भये कामी भये पण्डित जे मान ठहरायो है॥ हीन भये धरमी अधरमी यतीन भये चाकर सुलीन अकुलीन धन पायो है। कीजिये० ७॥
तथा। प्रभूचरणामृत प्रसाद को कहूं न नेम भांग और अफीम आफू सभीने खायोहै। व्यास बाल्मीकिसूर तुलसीकी बानीतजी आल्हा पृथ्वीराजको सुनत सुख पायो है॥ गादी बैठ शूद्र उपदेश करत बिप्रन को बिप्र हरदेव छांड़ और देव ध्यायो है। कीजिये० ८॥
तथा। ब्राह्मणन पढ़ेवेद गायत्री तर्पण संध्या चाकरी मजूरी हलजोतिबेको धायो है। क्षत्री जमींदार अन्ध निजपुत्री को मारडारें कुलवधू बिसारें चित चेरीसों लगायो है॥ बिप्रन सों बन्दगी करावें कही बैश्यशूद्र ब्राह्मण बनेंनिन सों करें मनचाह्यो है। कीजिये० ९॥
तथा। एक की सगाई करें ताको पुनि दोष धरें धन लेकै मौर शिर और के बँधायो है। सबलकी सबकहैं निबलको दूनोंदहैं बिना अपराधही गरीब को सतायो है॥ ऊँटनीसों नातो हांतोहूं न करें कौड़ी के काज नीच सों नातो भांति भांतिकर बनायो है। कीजिये० १०॥
तथा। भानजी भतीजी चेला चेलीसों लगावें लाग और को बिबेक भांति भांति समझायोहै। बहिनिभतीजी भानजीको न खावें प्यावें कुटनी कुराही दाम देत न

अघायो है ॥ ईश्वर के हेत न कवीश्वर को देत कछू कञ्चनी के काज उधार जो मँगायो है। कीजिये० ११ ॥

तथा। भाई किये न्यारे जवाई किये प्यारे सारे घर रखवारे किये कछु ना दुरायो है। मायसों लड़त पायँ सासुके पड़त निज नारी के कहे में फिरतहि अनुसायो है॥ पिताते लजावें बोल गुरुन ते पलट जावें ऐसे जन देख उर महाअकुलायो है। कीजिये० १२ ॥

तथा। भाईजे बटोही हैं पुरोहित जेलम्पटहैं तातमात बेटाबेटी बेंच धन खायो है। कुलबधू भूखमरैं कुलटा शृंगारकरैं कन्या कुवांरिनपै मन ललचायो है॥ पानी भरैं ननंद जिठानी सासु पीसैपवैं बहूबैठि आपनोई हुकम चलायो है। कीजिये० १३ ॥

तथा। हारीभये भूपति सभासब अनारी भई प्रजाही के लूटने को मंत्रलै उपायो है। बहुरा भिखारी व्योपारी लवारी भये मारें जमाले और को दिवालो ले दिखायो है॥ ज्वारी भये जौहरी इज़ारदार हाकिम जे चोर चौकीदार जमींदार देत दायो है। कीजिये० १४ ॥

तथा। कानूंगोय चौधरी गुमाश्ता मुसद्दी कोऊ माल मारखांय कोरो कागज़ही दिखायो है। फ़ौजदार नायब मुसाहब अकोरलैके झूठोकरें सांचो पुनि सांचेको झुठायो है॥ आठौयाम धावेजाके उलटोले लगावें दोष भडुवा औ मसखरे को नाके अपनायो है। कीजिये० १५ ॥

तथा। सुघरन की ना सँभार शूरखड़े दूरद्वार हीजड़े अधिकार भीतरजोबँ आयोहै। शाहनतेदण्डलेत चोरनके

छोड़ देत चुगुल को एतबार अधिक सव
न को पूजैं साधुको न पूछैं कोऊ भली बु
ऐसो अन्धकार छायो है। कीजिये० १६ ॥

तथा। पिता पुत्र बैर घनो गैरसे सनेह घ
दरिद्र द्रव्य मूढ़को दिखायो है। माता को भार पतनी
को बताशा पान पिता पौरि पातरी को बंगली छवायो
है॥ साधुगुरु बिप्र छोड़ कोलियन के पांय पड़ैं पूजैं भूत
प्रेत भगवन्त बिसरायो है। कीजिये० १७॥

तथा। गुरुकरै लंघन गुरन्दे खांय खीरखांड़ राजकरैं
नटनाच नृप को नचायो है। भांड़न को बुलावैं कवि कोई
विधि न जाने पावैं भली कथा नाहिं भावै विरही गँवायो
है॥ प्रमाणीको पांच नहीं प्रपञ्ची को पचास देत पंडित
पियादे पिथूपालकी चढ़ायो है। कीजिये० १८॥

तथा। सुघर सिपाही शूरवीर रणधीर केते चाकरी
को छोड़ बैठे मनको घटायो है। धुना जुलाहादिक फें-
टबांध फूलटांके चौहट में रोहट फिरैं गरब जनायो है॥
जंगजुरे डरैं उलटे फिरैं मरैं नाहिं घनी कहैं लरैं नाहिं
पिता कुल को लजायो है। कीजिये० १९॥

तथा। सूरताई आंधरे में दढ़ताई पाहन में नासिका
नचानि मध्य नौन रही हाटमें। धर्म रहो पोथिन बड़ाई
रही वृक्षनि बन्धेज परा पातिन में पानी रह्यो घाटमें॥
याहि कलिकालने बिहाल कियो सबजग नायक सुकबि
कैसी बनी है कुठाट में। रज रही पन्थनि रजाई रही
शीतकाल राई रही राईते रमाई रही भाट में २०॥

अन्य तथा। पृथु नल जनक ययाति मानधाता एसे एते भूप भये यश क्षितिपर छाइगे। कालचक्र परे शक्र सैकरन होतजात कहांलौं गनावौं विधिवासर बिताइगे॥ बेनी साज सम्पति समाज सजिसेना कहां पांयन पसारि हाथ खोलेमुंहबाइगे। छुद्रक्षितिपालन की गिनती गनावे कौन रावण से बली तेऊ बुल्ला से बिलाइगे २१॥

तथा। चोहिणी अठारादल बाजेबाजे रावण के पूत भूत नाती केते भूतन को खाइगे। नवलाख गाइ ब्याइ तासों कहै एकनन्द ऐसे नवनन्द उपनन्दहू हेराइगे॥ श्रीपति भनत माया गिरिधरलालजूकी लेतदेत बार ना बजार ऐसी लाइगे। सौभये तिमिर के सहस साठि सगर के छप्पन करोरि यादौ छिन में सिराइगे २२॥

स०। कोऊ बनावत ऊँचे अटा घनघोर घटा लगे तम्बू कनातै। तामस के इतमाम रचे बहु भूषण भौनजमाकी समातै॥ बंदि मृषा भवको यह ख्याल महाभ्रम जाल घने उतपातै। एक रकार मकार बिना धिरकार सबै दुनिआयँ की बातै २३॥

क०। कालकी न खबर कहां धौं होय मेरेमन खाल की है काया सब पौनभरी खालकी। पालकी में बैठि सतभूलै मढ़िनालकी मैं कढ़िकरि तीरथ सुमतिलै सुचालकी॥ मालकी जनावै जिनमालन पै ग्वालकवि करि सतसंग बेड़ी काटि मायाजालकी। बालकी बिलोकनि बिसारि हलाहलकी तू छबिदीनयालकी बिलोकि नन्दलालकी २४॥

तथा। तात मात बहिनि सुता औ सुत बनिताहू भानजे भतीजे साथ चलिहैं न खेवापै। हाथी हथियार हय ग्रामधाम धौरे धौरे भूषण बसन छूटिजैहैं एकठेवापै॥ ग्वाल सतसंगहीते करि शुद्ध अन्तरङ्ग राखि निज व्रत एक सांवरेकी सेवापै॥ कोऊ है न हित्त नित्त बित्तके लिवैया सबै भूलै मतिचित्त इहिकालके कलेवापै २५॥

तथा। चोवा चारुचन्दन कपूरचूर चाहि लैलै अतर गुलाबका लगावै तन घाटीमें। खासा तनजेब के बसन बेस धारि धारि भूषण सँवारि कहा सोवै सेजपाटी में॥ कोहै तू कहांते आयो कहां फेरिजानो तोहिं भूलिकेसरूप धस्यो मायाकी सुटाटीमें। मोहमयी ममताकी परी मजबूत बेरी मेरी मेरी करत मिलैगी अंत माटी में २६॥

तथा। कूरभये कुँवर मजूर भये मालकार शूरभये गुपत अशूर भये जबरे। दाता भये कृपण अदाताकहैं दाता हम धनी भये निधन निधन भये गबरे॥ सांचन की बात ना पत्यात कोऊ जगमांझ राजदरबारन बुलैये लोग लबरे। भनत प्रवीन अब छीन भई हिम्मति सो कलियुग अदलि बदलि डारे सिगरे २७॥

स०। बन्धु बिरोध करो सिगरो झगरो नित होत सुधारस चाटत। मित्र करै करणी रिपुकी घरणीधर देखि न न्याउ निपाटत॥ राम कहैं बिष होत सुधा घरनारि सती पतिसों चित फाटत। भा बिधिना प्रतिकूल जबै तब ऊंट चढ़ेपर कूकर काटत २८॥

क०। मेघाहोत फूहर कलपतरु थूहर परमहंस चू-

हरकी होत परिपाटी को। भूपति भँगैया होत ठाढ़काम गैया होत गैवर चुअत मदचेरो होत चाटी को॥ कहै शिवनाथ कवि पुण्य कीन्हे पाप होत बैरी निज बापहोत सांप होत सांटी को। स्यारसुत शेर होत निधन कुबेर होत दिनन को फेर होत मेरु होत माटी को २९॥

स०। बैठि समुद्र की ओट के कोटमें कञ्चन के घर जाइ भुलाना। बीसभुजा बलवन्त हुतो तब इन्द्र गयन्दहु से हमताना॥ लाख करोरि सुता सुत बन्धव सो गृह रावण जात न जाना। धराको प्रमाण यही तुलसी जो फरा सो झरा जो बरा सो बुताना ३०॥

तथा। बलि बिक्रम बेणु दधीचि गये औ गये पारथ जिन भारत ठाना। बालि गये बल रूप गये जिनकी कखरी दशकंठ दबाना॥ गये दुर्य्योधन जङ्ग जुरे जिन चौंसठि कोस में छत्र बिताना। धराको प्रमाण यही तुलसी जो फरा सो झरा जो बरा सो बुताना ३१॥

क०। केते भये यादव सगरसुत केते भये जातहू न जाने ज्यों तरैया परभातकी। बलिबेणु अम्बरीष मानधाता प्रह्लाद कहांलौं गनावों कथा रावण ययाति की॥ तेऊ न बचनपाये काल कौतुकी के हाथ भांति भांति सेनारची घने दुखघातकी। चारिचारि दिना को चबाउ चाहै सोकरै अंत लूटिजैहैं जैसे पूतरी बरात की ३२॥

तथा। कासोंकरों मोह मोहिं मोहींको परीहैदेव मोहन से मोही महामायामें बिलायगये। मीनसे मुनीश महा मन से मनुज मानधाता सम मानी महामद सों सिराय

गये ॥ वामनसेरावनमे रामजूमे खेलिखेलि खलनकीखो-
परी खिलौनासी खिलाय गये। काटे महाकालव्यालबली
बलिभद्रऐसेबालिऐसेबलिऐसेबुल्लासेबिलायगये ३३ ॥

दुष्टजन व सज्जन विषयके कबित्त व सवैया १६ ॥

सुराजा बर्णन ॥

क०। न्याव सम हेत सदा राखेरहैं चेत सुधि सांकरे में
लेत देत दानकृत काजाहैं। पापनसों न्यारे प्रजा प्राण सम
प्यारे बलदेव हितधारे द्विजसत्त शिरताजा हैं॥ शत्रुको
न लेश यशछायो देश देश बीरता में अतिबेश जे सदाही
सुख साजाहैं। छलसों न काज़ा शब्द सांचो छत्र साजा
लखि शोभ और लाजा एक ऐसे महाराजा हैं १ ॥

कुराजा बर्णन ॥

तथा। न्याव नहिं पोते लेत जाते कहैं काहेइथ सोते
दिन रात प्रजा रोते बिन नाजाहैं। कोह मठियारनको लो-
हलठियारनको भांड़ मठियारन को सैन होत आजाहैं ॥
कविसों न हेत रीझि दानदांत काढ़ै देत अयश निकेत
बधिकीहे केहि काजाहैं। पापकी न लाजा कहैं याचक सों
जाजा इहां तेरो काह काजा घेल ऐसे एक राजा हैं २ ॥

सुमंत्री बर्णन ॥

तथा। सुबुधि बताते बलदेव सुख छाते सत सीधे करि
जाते शङ्क आतेही न देरीते। भूप मनभावैं कुलशील दर-
शावैं यश जागो जग पावैं जोर जीते रहैं जेरीते ॥ मंत्रीमं-
त्र पूरे लोभ लोलुपसों दूरे हीनताई तरुते हैं विचार परे

मेरीते । नीतिके निकेत ज्वाबदेत हेत चेत करि राज काजनेत सुखिलेत सब केरीते ३ ॥

कुमंत्री वर्णन ॥

तथा। काहूको न दीजै कछु लीजै सीख मेरी मानि पीजै मद कीजै काज आन सुख चाखैंना। हीन कूलहीके परनीके मंत्र भाषतहैं फीके परे जीके रहिजाय अभिलाखैं ना॥ भूपसों बखानैं और लूटिबे न जानैं हम ऐसे ब्योंत ठानैं ज मे रैयतको राखैंना। वाके एक दारा सो निकारा चहैं काहू भांति करत इशारा आपके तो कछु आंखैंना ४॥

सुचाकर वर्णन ॥

तथा। आयसु न फेरे कबों रुचि रुखहेरे और काज ते सबेरे नेरे आय रहैं ताकरे। नृप सुख हेत ज्वाब देत जौन पूछौ कछु परमसचेत नेत निमक अदाकरे॥ नीके नोकदार बलदेव कृतकार यार सबल करार रार सांकरे में आंकरे। चौकस चपल चाहु चौगुनी चमक चिहूं चतुर चलाक चारु चोपधर चाकरे ५ ॥

कुचाकर वर्णन ॥

स०। जो सहजैं सब काज करैं सहमैं त्यहि हेरि हिये कहलाकर। नातो जवानकी नोकैं बसैं निरखे परे औगुनके अति आकर॥ लागैं नहीं सँग जागै न नौकरी भागे कहूं नृपको लखि सांकर। चोर चमारसे चूल्हे परे यहि भांति चण्डाल जे चूतिया चाकर ६ ॥

श्रेष्ठद्विज वर्णन ॥

क०। सुन्दर सन्तोष दूरि करतहैं दोष सब नेकहू

न शेष बेद शास्त्र पारगामी हैं। सुगम बनाते बलदेव यश छाते जग बोलें पर आते हरिध्याते हितनामी हैं॥ पूरण प्रतापमान मण्डित महीपन मैं मञ्जुल बदत बैन ऐन अभिरामी हैं। रञ्चत बिधान गति दयाके निधान अति ऐसे द्विजराजनको धन्यते नमामी हैं ७॥

दुष्टद्विज वर्णन॥

तथा। दानहठठानैं दोष औरके बखानैं रीति भांति नहींजानैं औ न मानैं खांड़पूरी से। बिद्याको न लेश त्यों न बेषरूपरेख कछु हुज्जतिहमेश बाजआवैं नाहिं कूरीसे॥ खीझि केशराखैं बिषखैहैं इमिभाखैं चट टेढ़ीकरि आंखैं चीरिडारैं तन छूरीसे। कलियुग काजनको साजैं तजि लाजनको ऐसे द्विजराजनको दण्डवत दूरी से ८॥

शूरक्षत्रिय वर्णन॥

तथा। गो द्विजको पालैं सन्तमारगमें चालैं निजशत्रु दलघालैं रणमैंते मनमोरैंना। सुखद सजीले बीरतामैं गरबीले कुलएकहन ढीले हीनताई के निहोरैंना॥ जाको सँगधारैं ताको पार निरवारैं दान दायाको सचारैं धर्म्म धारैं तौ न छोरैंना। युद्धनकी पत्री सुनि मोद लहैं अत्री अति ऐसे शूरक्षत्री समता में और जोरैंना ९॥

क्रूरक्षत्रिय वर्णन॥

तथा। गावैंगीत गैतलसे भेद दरशावैं कबौं कर चटकावैं मटकावैं मुखफेरते। बिप्रको न मानैं पांव लागिबो न जानैं कहा शास्त्रकी प्रमानैं सुनि वा दिशि न हेरते॥ लम्पट लबारी में लखात सब लायकहैं लोहे के लपेट

मुनि लूकिरहैं देखते । ऐसे क्षुद्रक्षत्री क्रूरकाहे करतार किये कुञ्जरेनकी ह्वै शिर मूलीधरि टेरते १० ॥

शूद्र वर्णन ॥

तथा । आलस बिहीने बैनबोलत अधीनदीने श्रममें नखीने छोंड़िदीन्हें छलक्षुद्रजे । परकाज खेवाकरैं द्विजनकी सेवाकरैं तिनहींको धेवाकरैं जानि जिय रुद्रजे ॥ रोष उरआनैं नहीं निजहठ ठानैं नहीं बढ़िकै बखानैं नहीं लघुतामें शुद्रजे । सांचे काज राचेरहैं खांचरीतिरेख सब यांचे बिनलहत सहज सुख शुद्रजे ११ ॥

दुष्टशूद्र वर्णन ॥

तथा । ऐंठे ऐंठे बोलैं अधिकार निजखोलैं कहे कामको न डोलैं समुझाय जब हारिये । द्विजकौन होते कुलचीकने न मोते इहिभांति भाषि सोते में मशाल एक बारिये ॥ तुरतजगाय ताके मुख में लगायदीजे जनन भगाय क्षण एकलौं न टारिये । जानो महाखोटा चट पकरिकै झोटा ताको ऐसो शूद्र सोंटा जोहि जूतन सुधारिये १२ ॥

प्रसन्नबदन वर्णन ॥

तथा । दायाको द्रवत नैन फूलसेझरतबैन सांचेसुषमाके ऐन सोनशीलसाजे हैं । बिहँसतबोलैं वलदेवगुण खोलैं प्रेमपथ सों न डोलैं मनमोलैं कृतकाजे हैं ॥ मान सुखभारी उपकारी धीरधारी सुखस्वच्छता सचारी रीति रोचकमें छाजे हैं । सिद्धि के सदन उर काहूसों कदन यहि भांति जगबदन प्रसन्नते बिराजे हैं १३ ॥

रोवनीसूरति वर्णन ॥

स०। दूरिदशा करतार करैं त्यहिं जो गुण छोड़िके औगुण जोवनी। नीचे किये दृग बैठि यकान्त में हेरत और को होतक रोवनी ॥ कोई कहूँको बिवाद करै अपनी समुझैंहैं सदा मुख धोवनी। खीझ में जैसी खुशीहू में तैसही शोकभरी रहै सूरति रोवनी १४ ॥

श्रेष्ठपञ्च वर्णन ॥

क०। न्याव नित सांचे बलदेव रँगराचे मामिलाको खूबजांचे हाल बांचेते बिशेखामैं। रुचतन रारी उपकारी श्रुतिभारी भाव वंश धन धारी कृतिकारी रीति रेखामैं ॥ जागो यशबेश त्यों बड़ाई देश देश काहू पक्षको न पेश औ न लेश लोभ लेखामैं। समरंक भूप झगरेको करैं कूप तेई ईश्वरके रूपहैं अनूप पंच देखा मैं १५ ॥

दुष्टपञ्च वर्णन ॥

तथा। भांड़नको भेंटे तिमि मेटे मरयाद दुष्ट लोभके लपेटे बेटे काके बने काजी हैं। न्याव मुख देखा कियोरोषन की रेखा कियो लुच्चनमें लेखा कियो कैसे मूढ़ माजी हैं ॥ लोकमें न माल परलोक त्यों न पाल कछु पूछते न हाल टये चाल जालसाजी हैं। देतो लाहि राजी करैं केतो कहो नाजी करैं चेतो दगाबाजी करैं येतो पंच पाजी हैं १६ ॥

श्रेष्ठवैद्य वर्णन ॥

तथा। सुन्दर शुभग तन सुखद मुदित मन आनँदके धन धन क्षण हित साजहैं। दाया दानधारी बलदेव उप-कारी जग भारी भीर टारी शुचि शील के समाज हैं ॥

देशकाल जानैं तिमि औषध विधानैं सबही को सनमानैं ठानैं गुण शिरताज हैं । बिशद बिचारैं त्यों अचारैं श्री सचारैं चारु सेई सिद्धि भेई लघुतेई बैद्यराज हैं १७ ॥

दुष्टबैद्य वर्णन ॥

तथा । नारी नाहिं जानत अनारी कहे गारी देत तारी दै हँसतहैं हजारन को मारामैं । झोली बीच गोली तौन गोलीसी लगत यह तोली कई बारगई प्रोढ़ नको पारामैं ॥ करणी यही है घर घरनी रिझैबे योग बसु बैतरणी मिलै हिये में बिचारा मैं । बैठे हैं बधिकसे बिसारे बकरूप बनि ऐसे बैद्यराज को बहावै बारिधारामैं १८ ॥

दाता बर्णन ॥

तथा । दाया के निधान बिधि जानत बिधान कहैं द्विज बलदेव दान मानमें न देरकी । देते दिन रात हित दीन दरशात बसुबेस बरसात बात बदत न फेरकी ॥ बेद यश जांचे रहैं सिद्धिकर सांचे रहैं रीतिरस राचे रहैं हरषित हेरकी । टेरकी जो ताकी बिपत्ता को गहि जेरकी हैं बेरसी लुटावैं बीर सम्पति कुबेरकी १९ ॥

सूम बर्णन ॥

तथा । दरशन दीजिये दीजिये अशीश आयसु जब नायो ताहि पुनि पढ़ि दीजिये । द्विज बलदेव कछुलीबे जो चहत इत तौ तौ दगाबाजी जालसाजी सुनि लीजिये ॥ खानेकी बदत बैठि रहैं तहखाने जाय खैहैं ना खवैहैं सांच चित्तमें यतीजिये । फरचा कहत जांच मरचासी लागतहै खरचाकी बात इत चरचा न कीजिये २० ॥

सन्मित्र वर्णन ॥

तथा। आठोंयाम रटत रहत नाम गुणग्राम अति अभिराम रूप दृगनसों पीवेको। द्विज बलदेव बात दूसरी बखानै नहीं बदत बुराई बीरतासों बैरकीबेको ॥ प्राणनते प्यारो मित्रपरखो परोक्षहमैं कपट विहीने दुखताको हरिलीबेको। समयामैं सौगुणों सनेह सरसावै शोभ सांचेते तयार तन धन मन दीबेको २१ ॥

कपटीमित्र वर्णन ॥

स०। बातबदैं दृगदाबि जितै तित झूठहीं नेह जनायकरैंबस। पातरी पाछे कहैं सबकी नितबेष धरेरहैं सन्तनको जस॥ आपने कामको सौंहैंधरे बहु काढ़त भीर परे सगरी गस। धर्मतजे तिन कर्मनसों किन जानि परैं इनके पितरौं अस २२ ॥

रोटिकरा वर्णन ॥

तथा। उज्ज्वल उत्तमहैं कुलके सब लायक नेकहू लोभको खोजन। बीरतामें कठिनो गनिये बलदेव भरे दृगशील सरोजन॥ पाचक मिष्टनितैं रुचि रोचक सिद्धि समय करैं चाहत योजन। स्वाद सुधामैं सराहिबे योग हैं षोड्श भांति बनावत भोजन २३ ॥

नष्टरोटिकरा वर्णन ॥

तथा। भातमें लोन पहीति में पाथर डारिकरैं सब छूतिही छूकर। मांगेहूं सों परसै न कछू खल मैले महा मलको मानों सूकर॥ व्यञ्जन याबिधिके हैं रचे मुखसौंह

किये मन आवत थूकर। ये कबहूं नहीं दूबर होत रसो
के बिप्र कसाई के कूकर २४ ॥

श्रेष्ठवकील वर्णन ॥

क०। न्याय रसराचे अति अन्तगति जांचे अप
सों सदा सांचे अंकबांचे बरकारमैं। द्विज बलदेव सुर
सिद्धिनको सेवत्छुपो क्षोभको न बेष औ न लोभ दरका
मैं ॥ रूपगुण फाब फैलि राखत हैं आब अतिहाज़ि
जवाब हैं न तावत रुकारमैं। अमित बिचार अधिका
हेत मालिक के करैं कार पारते वकील सरकार मैं २५।

नष्टवकील वर्णन ॥

तथा। पूछी भूलि जावैं समै कैसे को बुझावैं तिन्है
आप को न आवैंकछू येतीकहैं ऐंठहैं। मामिले को बेर भइ
देर कोऊ ठेर करैं बन्दरसे बोले आवैं अन्दर में पैठहैं।
जीते हारिमानी कबौं जीते जे न आजलग तीते गनिली
जै और कीजै कहा ठैंठे हैं। ढील ढील गात बात नीलमुख
कीन्हे लखौ भीलकी शकलके वकील बनि बैठे हैं २६।

पण्डित वर्णन ॥

स०। जानत भेद सतासतको अभिमान तजे गुण
ज्ञानसों मण्डित। वेद बिधान बदै बलदेव बिनोद भरे
भुवि भाव अखण्डित ॥ निन्दत औरनको न कबौं त्यो
कहैं गुण दोष बिहाय प्रचण्डित। राजसभा में उद
ण्डित बुद्धि के तेई कहावतहैं बर पण्डित २७ ॥

मूर्ख वर्णन ॥

तथा। गर्बभरे हठ ठानतहैं दुरबाद करैं सबसों रहैं

कूरुख। प्रोजनहीन की बातैं अनेक करैं न कवौं तिन सों मनतूरुख॥ जानै कछू नहिं पूंछे लरै रहिजात तिन्हैं लखिकै सतपूरुख। प्रीति विना सतसङ्ग तजे लजे तेई कहावतहैं जनमूरुख २८॥

सत्परोसी वर्णन॥

तथा। काज बनै सो भनै बलदेव सदा बलदायक श्रीवरकोसको। सांकरे में सबलेत सुधारि सराहत सज्जन पालन पोसको॥ शीलभरे सतत्यों कुलसंयुत सम्पति सिद्धि सँभारत होसको। कोई सरोष ह्वै काहकरै जिनके उरभारी भरोस परोस को २९॥

असत्परोसी वर्णन॥

तथा। उत्तमसों उपहास बढ़ावत गैतलज्ञानगवांर गसे हैं। व्यंगवतात बदो कपटी सतरीति विलोकिठठाय हँसे हैं॥ प्रीति विहीन तजे सतसंग निलज्ज महामद मोह फँसे हैं। पातकी बातकी कानिकरै नहीं पातरेपाजी परोस वसे हैं ३०॥

सपूत वर्णन॥

तथा। कोस उदार प्रभूहित त्यों सतरीति सदा बलदेव लहावत। नामप्रसिद्ध सभा अतिचातुर आतुरआनँद आनि गहावत॥ क्यों न करै कुलको अधिकार स्वरूपभरे दुख दूरि बहावत। धूतनको मत कूतत हैं नित ते मजबूत सपूत कहावत ३१॥

कपूत वर्णन॥

तथा। आयसु मात पिताको न मानत नीति तजे

कुल रीति बहावत। नाम त्यों रूपलजावनो है सतसंगि-नहूं को गरूर गहावत॥ एकहु काम सरो न कबौं निर-लाज अघीलघु लोभलहावत। कायरकाग कुमारग के कलिकाल ठये ते कपूत कहावत ३२॥

सत्स्त्री वर्णन॥

तथा। शील सुरूप सुलक्षण लाज मैं शुद्ध सुधावच हैं मनभायक। प्रेम पतिव्रतसों परिपूरण सम्पति साज सजै सब लायक॥ चातुरी चंचलताको तजे गतिमन्द निरालस श्रीगुणगायक। भागभरे पतिभाव सराहत ते युवती जगमें सुखदायक ३३॥

दुष्टस्त्री वर्णन॥

तथा। रोप अहारको रूपबनी परमन्दिर मांझ सदा सुतिया है। मन्द मलीन अलाज अलायक लोभ तजे त्यों छली छुतियाहै॥ देत सबै धिग जा सतसंगसों धा-यरहीं चहुंघा दुतियाहै। दूरि करौ भुतिया को भयानक ऐती तियाते भली कुतियाहै ३४॥

सतमुसलमान वर्णन॥

तथा। रोजनको व्रतव्याज तजे नहिंजानतहै जगमें फिरि जल्लम। ध्यानधरै दृगमूंदि पुकारत है निजईश बिचारिकै पल्लम॥ बातरिझावनी आपनी रीति सिखाय सचोप मिलावत गल्लम। खान औ पान में आन नहीं कछु मानबड़े तेईमान मुसल्लम ३५॥

असतमुसलमान वर्णन॥

तथा। बातन बीच बड़ीहै झलाझल पात्रकरैं घरघूर

केकल्ला। भौंहपै टोपीधरे तिमि बारन तेल लगाय कै डारत छल्ला॥ लाजबिचार नहीं तिनके कलुपूरितपातकके मनो गल्ला। मूरुख मालन मानै कोऊ अतिमूसर से मतिमन्द मुसल्ला ३६॥

भड़ौवा व हँसी आदिके कवित्त व सवैया १७॥

तथा। पेटसों नवेली जाके आगे सब हारिचले राव और रङ्क एक पेट जीति लिये हैं। कोऊ बाघमारत बिडारत हैं कुंजरको ऐसे शूरवीर पेटकाज प्राण दिये हैं॥ यन्त्र मन्त्र साधत अराधत मशान जाय पेटआगे डरत निडर ऐसे हिये हैं। देवता असुर भूत प्रेत तीनोंलोक सुनि सुन्दर कहत प्रभु पेट जेर किये हैं १॥

तथा। प्रातही उठत जब पेटही की चिन्ता तब सब कोऊ जात आय आपके अहारको। कोऊ अन्नखात पुनि आमिष भखत कोऊकोऊघास चरत चरतकोऊदारको॥ कोऊ मोतीफल कोऊ बासरस पयमान कोऊ पौन पीवत भरत पेट भारको। सुन्दर कहत प्रभुपेटही भ्रमाये सब पेट तुमदियो है जगत होन ख्वारको २॥

तथा। दामहीसों आठोयाम बुद्धि को प्रकाशहोत दामहीसों सबैठौर होत बड़ो नामहै। दामही सों भैया बन्धुआय सब रुजूहोत दामही सों बनहू में होत सबै कामहै॥ दामहीसों सभामांझ आदरको पावत है दामहीसों गृहमांझहोत बिसरामहै। कहैं कबिहेम यहनीकेकै बिचारि देख्यो मेरेभाये बीसोंबिस्वा दामहीमें रामहै ३॥

तथा। दामही सों पिता पर पुत्रहूको प्रेमहोत दाम

ही सों पुत्र पर हेत खामो खाम है। दामहीसों गयोकाम हाथ फिरि आवतहै दामहीसों सुयशपसाखो धामोधामहै॥ दामहीसों साहिब को सेवकहू आयमिलै दामही सों रोग दोष मिटत जुखामहै। कहै कबिहेम यहनीकेकै बिचारि देखो मेरेभाये बीसोंबिस्वा दामही में रामहै ४॥

तथा। दामहीसों देवता बिमान बैठे सोहत हैं दामही सों लोकपाल करैं घने काम हैं। दामहीसों पांडुसुत यज्ञ और दीनेदान दामहीसों धर्म अर्थ काम मोक्ष धाम हैं॥ दामहीसों करत मनोरथको नानाभांति दामहीसों चित्र औ बिचित्र बने धाम हैं। कहै कबि हेमयहनीकेकै बिचारि देख्यो मेरेभाये बीसोंबिस्वा दामही में रामहैं ५॥

तथा। दामहीते अश्व अरु हाथीपर बैठत हैं दामहीसों हिये सोहैं मोतिन के दामहैं। दामहीसों भूषण अमोल नानाभांतिन के निशिदिन मांगिबेको चाहत सबामहैं॥ दामहीसों दानदेत याचक औ बिप्रनको दामही सों बंदीयश बोलैं ठामोठामहैं। कहैं कबिहेम यह नीकेकै बिचारिदेख्यो मेरेभाये बीसोंबिस्वा दामहीमें रामहैं ६॥

तथा। दामहीसों बने रङ्ग शीश और हवा महल दामही सों ठौरठौर मोतिनकी झामहैं। दामहीसों नृप होय बैठत हैं सभाबीच दामहीसों तेजबाढ्यो मानो जैसे कामहैं॥ दामहीसों नटुवा नृत्यकरत नानाभांति दामही सों गणिकाहू करति सलामहैं। कहैं कबिहेम यहनीकेकै बिचारि देख्यो मेरेभाये बीसोंबिस्वा दामही में रामहैं ७॥

तथा। दामहीसों दलसाजि चढ़त लड़ाइनको दाम

हीसों शत्रुगण डरत तमामहैं। दामही सों शूरवीर करै पुरुषारथ को दामहीकी हिम्मतसों करैं कतलामहैं॥ दामही सों जीतको नगारा देत रण मांझ दामही सों बकसीस करे बहुगाम हैं। कहै कविहेम यह नीकेकै बिचारि देख्यो मेरे भाये बीसोंबिस्वा दामही में रामहैं ८॥

तथा। दामहीसों दखिनमें मन्दिरहू खूब बने किला चितौड़ रतनभोर एक ठामहैं। आगरा प्रयाग मंदराज कलकत्ता कोटाबूंदी और जूनागढ़ चरनाट गामहैं॥ जलमें बनी है चारु संगत अँवरसर जैपुर बड़ोदा जावो ग्वालियर नामहैं। कहैं रससिन्धु यह नीके कै बिचारि देख्यो मेरे भाये बीसोंबिस्वा दामही में रामहैं ९॥

तथा। दामही सों दिल्ली मांझ लाट एकु ऊंची बनी दामही सिकंदरा इमामदौला ठामहै। जलबीचबने जग मन्दिर जगनिवास काशीमें धुरेरा दोय कालिजमें काम है॥ जाओ लखनऊ चारु बंबई सो डीगभौन रौजाताजबीबीकोजू देखो सरनाम है। कहैं रससिन्धु यह नीके कै बिचारि देखो मेरे भाये बीसोंबिस्वा दामहीमें रामहै १०॥

तथा। पैसेही के तात मात पैसेही से बहिन भ्रात पैसेही के हितू जात पैसे की लुगैयाहै। पैसे से आदर सनमान होत पंचनमें पैसेसे चलीजाति पटपर में नैयाहै॥ पैसेही से जंगल में मन्दिर तयार होत पैसे बिन मुख काहू बात न पुछैयाहै। सन्त कहैं साधो तुम मन में बिचार देखो दैयाने बनायो जैसो जगमें रुपैयाहै ११॥

तथा। लावत अफ़ीम कोई घोय बैठ भांगछाने गा-

लवा चुनावे कोई पिये जल चम्बूहै। कहै रससिन्धु कोई सुरती औ चून मलै कोई जो धतूराबीज बांधे वहां तम्बू है ॥ कोई पीवे मदक बीड़ी कोई चर्स गांजाहू कोई खड़ोपीवे हुक्का ताड़ी पेड़ लम्बूहै। कोई बछनागखाय कोई हाथ सोमतले पीवत शराब कोई चहुँ ओर बम्बूहै १२॥

तथा। काको यह घोरा है जाके हम चाकरहैं चाकर तू काके कह्यो जाको यह घोराहै। नाम क्यों न लेतकह्यो तूही क्यों न लेत अरे लिख दिखराव लिखे सूजजात पोराहै॥ एक दिना ना नाम लियो आधीरात रोटी मिली सोऊ तो उधारभई देह भई शोरा है। लालाजू को नाम तो दिनाई ते सरस भैया चले क्यों न जाउ तुम्हैं और काम थोराहै १३॥

तथा। देन कह्यो घोरा ताहि अबहीं तू मांगतहै अ-बहीं तो घोरा जब घोरीसों लगाइये। तब जाय जनिहै महीना दशबारहमें यतन अनेक जगदीशजी जिवाइये॥ पाछे दूधप्याय पालि पोसिके खवायवाय मूंहदै लगाम असवारी को सिखाइये। आपुचढ़ि बेटाचढ़ि तिनहू के नाती चढ़ि तब जाय तोहिं कहूं धाइये तो धाइये १४॥

तथा। दमरीमें सेहराबनाया मियां शीशहूपै दमरी में फौजसजी नौबत निशानाकी। दमरीमें तेललैके चौसठ चिराग जोरे दमरी में आतश छोड़ाई आसमाना की॥ दमरी दिवाय बहिन भानजी निहाल कीनी आकरे-चघेला मांझ सौज सजी खानाकी। खरचका कहर है

खुदाराखै लाज तेरो कोटराके सैयद की शादी आध-आनाकी १५ ॥

तथा। आजु जो कहैं तो आठ मासलों न लागै ठीक कालिह जो कहैं तो मास सोरह चलावहीं। पांचदिन कहैं पांच बरष बिताय देहिं पांच बर्ष कहैं तो पचास पहुँचावहीं॥ भाषत प्रधान जोवे ताहूपै न त्यागै द्वार आपना लजात फेर वाहू को लजावहीं। ऐसे सत्यभाषी सरदारहैं देवैया जहां काहेको पवैया तहां जीवतलों पावहीं १६॥

स०। दामकी दाल छदामके चाउर घिउ अँगुरीन लै दूरिदिखायो। टोनोसो नोन धख्यो कछु आनि सबै तरकारी को नाम गनायो॥ बिप्र बुलाय पुरोहित को अपनी बिपती बहु भांति सुनायो। साहसी आज सराध कियो सो भली बिधिसों पुरुषा फुसलायो १७॥

क०। कारीगर कोई करामातते बनाय ल्यायो लीनी दाम थोरी जानि नई सुघरईहै। रायजू को रायजू रजाई दीन्हीं राजी ह्वैकै शहर मे ठौर ठौर शोहरत भईहै॥ बेनी कबि पायके अबाय रहे घरी दोय कहत बनै न कछू ऐसी गति ठईहै। सांस लेत उड़िगो उपरला औ भितरला दिना दूकी बाती हेतु रुई रहिगई है १८॥

स०। साल भरेपर पथ्य लियो षटमास उपास कियो फेर ऐंठ्यो। माधो कहे नितमद्दल छुड़ावत दांत तुराय दिये धौं कैठ्यो॥ कोऊ कहूंकजो देई खवाइ तो कै करडारत शोच में पैठ्यो। मूड़ घुटाय औ मूछ मुड़ाय त्यों फस्त खुलाय तुलाचढ़ि बैठ्यो १९॥

तथा। सूमके सुखौने में चिरैयाने चलाई चोंच आप उड़िगई प्रान वाहूको उड़ाय के। करै हाय हाय फिरै गिस्यो मुरझाय वासे कछू ना बिसाय वह नाका दाव्यो आयकै॥ वाके घर पस्यो शोर बाल सब उठे रोय चिरीमार आयदोयचिरील्यायधायके। धानगिनलीने श्रौमकाई गि-निलीनी सब गिनिली मसूर तब प्रानपैठे आयके २० ॥

तथा। भांड़न को भोज कलावतन को कर्ण जैसे बिश्वनको बेनुसे उरोज रस लेबेको। बेड़िनि के बिक्रम औ रामजनी जयचन्द चुगुल को चतुर्भुजभारी मौज कीबेको॥ कहै अवसेरी मसखरन को मग जैसे चलैं बिपरीत धिरकार ऐसे जीबेको। सूमन के रहत दुइबातन की तंगी एक ईश्वर निमित्त औ कबीश्वरके देबेको २१ ॥

स०। साल छसातकी दाल दराय के साह कह्यो यह लेहु नई है। फूंकिदई लकरी बहुतेरिक सांझते आधिक रात लई है॥ खायलयो अकुलाय के काचिही चाकर चूल्ह निहार गई है। खोय दियो मुजरा दरबार को दाल दधीचि की हाड़ भई है २२ ॥

तथा। चींटि न चाटत मूसे न सूंघत बासते माछी न आवत नेरे। आनिधरे जबते घर में तबते रहै हैज़ाप-रोसिन घेरे॥ माटिहि में कछू स्वाद मिलै इन्हैं खाय सो ढूँढ़त हर्र बहेरे। चौंकिपस्यो पितुलोक में बाप सो आप के देखि सराध के पेरे २३ ॥

तथा। आदिहीधोबीन धोबेकोलेत कि पानीते बूड़े में पाऊँ न पाऊँ। जोररहे खुलिठौरही ठौर औ तापर खोपैं

चलीहैं अगाऊं ॥ लौकी कहैं हम जाच्यो दिवानजू और मैं जायके काहि सताऊं। जोपै मयाकरि दीन्हों भगा तो सूचीतगा दोउ साथही पाऊं २४ ॥

क०। चूकसों लगत चाखे लूकसों लगावै कण्ठ ताप सरसावैहैं अपूरबअराम के। रसको न लेश चोप रेशाहै हमेश छांड़ि दीने सब देश पकुसाने परेघ मके॥ बुरेबद-सूरत बिलाने बदबोयदार बेनी कहै बकला बनाय मानो चामके। कौड़ी के न कामके सुआये बिनादामके हैं नि-पट निकामके ये आम दयारामके २५ ॥

तथा। छेदहैं हज़ारन हज़ारनलगीं हैं पाती मैलेगंधे चीकटे सुचीथरा लपेटे हैं। कारीकारी हांड़ीफूटे पुरुवा पतौवा दोना आपने सिराने बड़े यतन समेटे हैं ॥ कहैं अम्बादत्त कबि इनसों बचावैं ईश बाढ़े बार भालू ऐसे धूरसों धुरेटे हैं। गाड़्यो धन ज़मींमें बिछाय राखी तापै खाट तापै रहैं लेटे ऐसे सूमनके बेटे हैं २६ ॥

तथा। नमक को लोन कहैं छरीहू को लाठी कहैं लालाकहैं मुनशी जो मन हुलसाईतें। जगतको लोक कहैं कटिहू को लङ्ककहैं कबि अम्बादत्त लालीसुतकी लुगाईतें। अंकनका लम्बर त्यों सुन्दर ललामभाषै ला-लयशुदाकेकहैं कुँवर कन्हाईतें। लइबेके लोभनते बेटन को ललाकहैं देइबेके डरते ददा न कहैं भाईतें २७ ॥

स०। लोहेकि लेहर लोहेकि जहर लोहेकि पायल हैं पगभारी। कौड़िनहार औ कौड़िन बेसर कौड़िनके गजरा अतिभारी ॥ रूपकिबातकही न परै मनोलीलके

कुंडसोंऐंचके काढ़ी। ईंटलिये पियको मगदेखत भामि-नि भौनमें भूतसी ठाढ़ी २८॥

क०। सासुके बिलोके सिंहिनीसी जमुहाइलेइ ससुरकेदेखे बाघिनीसी मुँहबावती। ननँदकेदेखे नागिनीसी फुफकारेबैठि देवरकेदेखे डाकिनीसी डरपावती॥ मनत प्रभानमोछैं जारती परोसिनकी खसमकेदेखे खांवखांव करधावती। करकशा कसाइन कुबुद्धिनी कुलघ्नी ये कर्मके फूटे घर ऐसी नारि आवती २९॥

तथा। दानबिन दरबि निदान ठहरान कौन ज्ञान बिनयश अपयश करिकरिगे। कबिरायसन्तनि सुभाय सुने सूमनिके धरम बिहूनेधन धरा धरिधरिगे॥ काम आयेकाहूके न दामदुहू दीननके धामगाड़ेगाड़े सबगथ गरिगरिगे। बोरिबोरि बिरद बड़ाई बेशऊर केते जोरि जोरिकृपिन करोरि मरिमरिगे ३०॥

तथा। तेरीनारकाटूं तोयखोदिहींके गाड़िआऊं तेरी पिण्डतोरूं तोय अबहूं न चेतहै। भोरही को गयो अब आयोहै कपूतभूत तेरेकरों कतलातें लगायो कहांहितहै॥ तेरीपकोरी तोरूं खाऊं खाऊं करतआयो खायगो कहा मोहिंपै बोयो कहां खेतहै। तेरीदिनकरूं तू सुनरे खुदाई खवार ऐसी कूर नार गार बालकको देतहै ३१॥

तथा। एरीदारी रांड़तू गारी बिनबोलतनाहिं बड़ीही खुवार तैंने कहा पन लीनो है। सुनरीखरग्याई औवेहाई बेशरम लुच्ची आयगये पाहुनेको पानीहू न दीनोहै॥ बड़ीही चांडाली तू चुगली में चतुर बहु ब्याह काजबीच

तैंने कर्यो काम हीनोहै । हौंतो अब हार्यो औ निहार्यो तेरो नीचकर्म एरी सुन रांड़ तैंने भांड़घरकीनोहै ३२ ॥

स० । बोक सों बोलत तेली सों डोलत कूर कभी कपड़ा न धुवावे । कारी औ पियरी कुछ धोरी त्योंभूरी बुरी खोगीरसी डाढ़ीहलावे ॥ लीखगिंडार जुवां मकड़ी खटमल्ल अटक्कपड़े जु खुजावै । है यमदूतसों ऊतकपूत या भूतके संग सों राम छुड़ावै ३३ ॥

तथा । भातको मांड़करै नहिं रांड़ औ सौगुनीसांभर सागमेंडारै । मूलकै खांड़लै डारत दारमें हींगफुलायकै खीरबघारै ॥ चाकतें रोटीहू मोटीकरै औ काचीहीराखै कै जारहीडारै । भूतसी भौनमें ठाढ़ीरहै परमेश्वर ऐसी सों पालो न पारै ३४ ॥

क० । मोड़ो तो देख अपनो जूतिनसों पिट्यो आयो वृथाभयो रिष्टपुष्ट होतकागरमहै । रांड़नके पास जाय नितआय लड़्योकरै छोटीबड़ी देखे नहीं करै ये करमहै ॥ आवतहै घरमांझ देखे सबठौरनीच छिप्योकह्योबापतेरो मर्यो अधरम है । बोलैगो बोहोतआय मारूंगी मैंतोये लट्ठ नोंचिलई डाढ़ीदौरि ऐसी बेशरमहै ३५ ॥

तथा । दौर्यो एक लट्ठलेइ चल्योवह मारनको पकरै ह्वांजाय कोई हांहां जो करत है । छीनलई लाठी आय भीरजुरी देखनको मच्यो वहां शोर खूब दोऊ झगरतहै ॥ दोनोंई उठाय जूतामारैं फटाफट्ट माथे मूंछ जो उखाड़ीं नारिटारेना टरतहै । चोटी गहिलीनी हाथ बार तब नोंचिलीने गाल काटखायो रांड़ लाजन मरत है ३६ ॥

स०। पांय बिहीन के पांयपलोट्यो अकेले ह्वै जाइ घने बनरोयो। आरसी अंधके आगे धरयो बहिरेसोंमतोकरि उत्तरजोयो॥ ऊषरमें बरस्यो बहुबारि पषानके ऊपर पंकजबोयो। दास बृथा जिनसाहिब सूमकी सेवनि में अपने दिन खोयो ३७॥

क०। जैसे फलझरेको बिहङ्ग छांड़ि देत रूख सुवा देखि सुवाछोड़ै सेमरकी डारको। सुमन सुगंध बिन जैसे अलि छांड़ि देत मोती नर छांड़िदेत जैसे आबदारको॥ जैसेसूखेतालको कुरंगछांड़िदेत मग शिवदास चित्तफाटे छांड़िदेत यारको। जैसेचक्रबाक देशछांड़िदेत पावस में तैसे कबि छांड़िदेत ठाकुर लबारको ३८॥

स०। खायकेपान बिदोरत ओठहैं बैठि सभामें बने अलबेला। धोतीकिनारी की सारीसि ओढ़त पेटबढ़ाय कियेजसथैला॥ बंशगोपाल बखानिकहैं सुनो भूप कहाये बने फिरि छैला। शान करैं बड़िसाहिबीकी अरु दानमें देत ना एक अधेला ३९॥

क०। बारी औ खँगार नाऊ धीमर कुम्हार काछी खटिक दसौंधीये हज़ूरको सुहातहैं। कोल गोड़ गूजर अहीर तेली नीचसबै पासके रहेते महाऊंचे भये जातहैं॥ बुधसेन राजनके निकट हमेशबसैं कूकर बिलार कहा गुण अधिकात हैं। दूरही गयन्द बांधे दूरि गुणवान ठाढ़े गज औ गुणीको कहा मोल घटिजातहैं ४०॥

तथा। गुनकी न पूछै कोऊ औगुनकीबातपूछै कहा भवोदई कलियुग यों खरानोहै। पोथी औ पुरान ज्ञान

ठठ्ठन में डारदेत चुगुल चवाइन को मान ठहरानो है॥ कादर कहत जासों कछु कहिबेको नाहिं जगतकी रीति देखि चुपमनमानो है। खोलिदेखो हियो सबभांतिनसों भांति भाय गुणना हेरानो गुणगाहक हेरानो है ४१॥

तथा। देखत के नीके परिणाम बहुआदर के देखत भलाई सदा जीवमें जरेरहैं। भेद भेद पूछें मूछें टेवत न आवे लाज पाप के समूहसिन्धु आंखिन अरेरहैं॥ कादर कहत जे नटीन के तलाशबे को हाटबाटहू में दरबार में खड़ेरहैं। निन्दाको जु नेम जिन्हें चुगली अधार परस्वारथ मिटाइबेको खोजही परेरहैं ४२॥

तथा। सूरताई आंधरे में दृढ़ताई पाहन में नासिका चनानि मध्यनैनरही हाटमें। धर्मरहो पोथिन बड़ाईरही वृक्षन वँधेगपरा पातिनमें पानीरह्यो घाटमें॥ यह कलिकाल ने विहाल कियो सब जगनायक सुकवि कैसी बनी है कुठाट में। रज रही पंथन रजाईरही शीतकाल राई रही राई ते रनाईरही भाट में ४३॥

तथा। भोजभनै एतेहोत हलके हरामज़ादे होशही नहीं जनक हार्गिज़ हितैयेना। कलही कलंकीपीर कृपिन कुनामी काक कपटी कुकर्मी क्रोधीकिंचित हितैयेना॥ चूतिया चवाई चोर चंचल चलांक चित्त चोप चोपचख तिन तरफ़ चितैयेना। वदी वदराही बदनामी बदक़ौल वद वेदरद वेदिल सों बातहू बतैयेना ४४॥

तथा। राजारावराज बादशाह जे जहानजाने हुकुम नमान हुकुमनतरआनेहैं। शूरवीर संगनमें सुघरप्रसंगन

में रीतिरस रंगन में अतिही बखाने हैं ॥ श्यामलाल सुकबि जहान में न तोसे भूप खोजिहारे पात पात आजके ज़माने हैं । हममरदाने जान बिरद बखाने पर हारे चोपदार कहैं साहिब जनाने हैं ४५ ॥

तथा । माया के निशान जे निशान अपकीरति के जानत जहान कहूं कहूं उसरनसों । कुंजसी कुएही अंग ऐबी गुमराही गुनी देखि अनखाय पगेपापके कुरनसों ॥ हरजू सुकबि कहै बचन अमोलनके जाति कुरवातन बसाति असुरन सों । मांगत इनाम करतार पै पुकारि कहौं परै जनि काम ऐसे सूमससुरन सों ४६ ॥

तथा । शामिल में पीर में शरीर में न भेद राखैं हिम्मति कपटको उघारे तौ उघरिजाय । ऐसो ठान ठाने तो बिनाहू यन्त्र मन्त्र किये सांपके ज़हरको उतारे तो उतरिजाय ॥ ठाकुर कहत कछु कठिन न जानो अब हिम्मति कियेते कहौं कहा ना सुधरिजाय । चारिजने चारिहू दिशाने चारो कोनगहि मेरुको हलायकै उखारैं तौ उखरि जाय ४७ ॥

तथा । बैर प्रीति करिबे की मनमें न राखैं शंक राजा रंक देखिकै न छाती धक धाकरी । आपनी उमङ्ग की निबाहिबेकी चाह जिन्हैं एकसो दिखात तिन्हैं बाघ और बाकरी ॥ ठाकुर कहत मैं बिचार कै बिचार देख्यो यहै मरदाननकी टेक बात आकरी । गही तौन गही जौन छोड़ी तौन छोड़ि दई करी तौन करी बात ना करी सो ना करी ४८ ॥

स०। भूलि न दान करै दमरी रणमें न कबूं किरवान चलाइस। पोतगिनाय धरै घरमें करै भूठीसो पांचन में फुरसाइस॥ बातें बनायकै नोनीनई जिन याचक को जियरा भरमाइस॥ राम कहैं न रहै चिर चौकस चीकने ठाकुरकी ठकुराइस ४९॥

तथा। पीनसवारो प्रवीन मिलै तौ कहांलौं सुगन्धी सुगन्ध सुँघावै। कायर कोपि चढ़ै रणमें तौ कहांलगि चारन चावचढ़ावै॥ जैसे गुणीको मिलै निगुणी तो पुखी कहे क्योंकर ताहि रिझावै। जैसे नपुंसक नाह मिलै तो कहांलगि नारि शृङ्गार बनावै ५०॥

क०। कुपढ़नदेतहैं कवित्तबाजेभांड़नको बाजे चुप चापसुनि नीबिसी अँचैरहैं। बाजेदशबीस गूढ़पूंछि हश कूटनको मूढ़सतसाखिनको चरचा मचैरहैं॥ बाजे अफ- सोसकरैं बाजेहिये रोसधरैं बाजे देभरोस दरबार में नचै रहैं। बाजेसूमसूकादेत पाथर लगायछाती बाजे सुमुसा- हिब सुपारीसी अँचैरहैं ५१॥

तथा। ह्वैकै महाराज हयहाथीपै चढ़े तो कहा जोपै बाहुबल निज प्रजनि रखायोना। पढ़ि पढ़ि पण्डित प्र- वीणहुँ भये तो कहा बिनय बिबेकयुत जोपै ज्ञान गायो ना॥ अम्बुज कहत धनधनिक भयो तो कहा दानकरि जोपै निजहाथ यशछायोना। गरजिगरजि घनघोरनि कियोतो कहा चातकके चोंचमें जुरंचुनीरनायोना ५२॥

तथा। सारसके नादनको बादना सुनतकहूं नाहकही बकबाद दादुर महाकरै। श्रीपति सुकबि जहां ओज

ना सरोजनकी फूलना फजूल जाहि चित्तदै चहाकरै॥ बकनकी बानीकी बिराजतिहै राजधानी काईसो कलित पानी हेरत हहाकरै। घोंघनके जाल जामें नरई सेवार ब्याल ऐसे पापी तालको मरालले कहाकरै ५३॥

तथा। खात हैं हराम दाम करत हराम काम धाम धाम तिनही के अपयश छावैंगे। दोज़खमें जैहैं तबकाटि काटि कीराखैहैं खोपरीको गूद काक टोंटनि उड़ावैंगे॥ कहैं करनेश अब घुस्सनिते बाजतजे रोज़ा औ निमाज़ अन्त यम काढ़िलावैंगे। कबिनके मामिले में करै जौन खामी तौन नमकहरामी मरे क़फ़न न पावैंगे ५४॥

तथा। चूकिजात जौहरी जवाहिर परखजाने चूकि जात पण्डित पढ़ैया बेदचारी के। चूकिजात घोड़े को चढ़ैया असवारपूरो चूकिजात बाजे रोज़गार रोज़गारी के॥ चूकिजात मेघ मेघराजनकी बातहूमें लेखोचूकि जात या लिखैया लेखधारी के। बानकिरबानको घलैया पूरोचूकिजात एकनहींचूकैहैं चुगुल चूतिमारीके ५५॥

तथा। बाबूदेत सैकरों करोरों बादशाहदेत लाखोंदेत राजा राव हाथी घोड़ा सँड़िया। शाहूदेत सत्तर पचास ज़मींदारदेत तीसदेत फ़ौजदार बीसदेतबँड़िया॥ चौदह देत चौधरी सवाई सातसूमदेत पांचदेत कानोगोय चारि देत डँड़िया। तीनदेत तेली सुतमोली हमैं एकदेत अधम अधेली देत मूकादेत गँड़िया ५६॥

तथा। जामें दुअधेली चारपावली दुअन्नी आठतामें पुनि आन सखी सोरह समातहैं। बत्तिस अधन्नी जामें

चौंसठ पैसाहोत एकसौ अठाइस सुधेला गुनमान हैं॥ युग शतछप्पन्न छदाम तामें देखियत दमरी सुपांचशत बारह लखातहैं। कठिन समैया कलिकालको कुटिलदैया सलग रुपैया भैया कापै दियोज़ातहै ५७॥

तथा। पंडित काजेसीखे भागवत ज्ञानगीताश्रोताहेत सीखेसार वेदनकोबांचिबो। कविनके काजेसीखे पिंगल पुराण छन्द दोहागाह चौपाई कवित्तन को सांचिबो॥ कलांवत काजे रागमांझ सबसीखलीने आपमुखगावैं रागरागिनी रांचिबो। देवेकाज महासूम इतने कसब जाने कसर रही है इक ताताथेई नाचिबो ५८॥

तथा। दोहरा कवित्त बैतगजल सुनावै कोय छन्दकू सुनावै ताहिदेतना पसमहै। पाहुनोजोआवैताहिपानी-हून देत सब जानत जहान यह कुलकी रसमहै॥ मो-हर रुपैया कहां कौड़ीको चलावैकौन बाहर न जानपावै भौनकी भसमहै। लेइबे को होयतो हज़ारों पर हाथउड़ें वाजेवाजे लोगनको देबेकी कसमहै ५९॥

तथा। कबिकोनमानै औ न ज्ञानगुरु लोगनको हरि की न भक्तिहै न दान भिखियारी में। मानै अहमेव हम आय नरदेवमेरी करैं सबसेव ऐसेभूलेडोल भारीमें॥ क-हैं युगराज महाधर्मको न काजकछू बैठके समाज बातक-हैं ऐंड़दारी में। राजी न सिपाह और जंगकी उमाह ज-हां यशकी न चाह ऐसी थूक सरदारीमें ६०॥

तथा। चन्द्रमा पै दावा जिमि करत चकोरगण घन-नपै दावाकै मयूर हरषात हैं। भान पर दावाकर निक-

सत कञ्जपुञ्ज स्वातीबुन्द दावाकर चातकच चातहै॥सु-
कविनिहाल जैसे करीके कपोलनपै अलिन अवलिकरि
नितसड़रात है । ऐसे महाराजनपै दावा कविराजन को
धूतन के द्वारे कहूं मूतन न जातहै ६१ ॥

तथा। शाहुभये सूमड़ा सुवादशाह हीनहद खग्गे
खगरेटन दुशाला बेंचखाईहै । भोले भये भूपति कनौड़े
धनीवन्त सब मूरख महन्य अन्ध देत ना दिखाई है ॥
कायथ कपूत भय कूर रजपूत धूत बनियां वरूथ पेखि
पुञ्ज पछिताई है। काकेढिग जाई काहि कवित सुनाई
भाई अब कविताई रही फजिहतिताई है ६२ ॥

तथा। ऐसे ऐसे दानी पूरे प्रकटभे कलिबीच देवैंना
दिवावैं आप पाया करैं नोसहैं । सुने ना सुनावें दुखदीन-
ताकीबात कछू निपट अजान ह्वैके बैठत खमोसहैं॥ क-
हत न चीज बीज सेतसेत एकसार देखेंना दिखावें आप
आंखें नाहिं गोसहैं । सैलनको चलैं तब गढ़हीते शोर
होत बचोबचो हटोहटो फोर्को पोस पोसहैं ६३ ॥

तथा। पण्डित कबिन्दनकी बूझहै न कूरनके कथि-
क कलांवत फिरत तान गानेको। कहत उदेश देखिस-
मर सपूतनको घोड़ेके चढ़ैयन को चना ना चबानेको॥
आदर सों लेत ताहि जौन वाहियातबकै छोड़िके पुरा-
ण बेद धरमके बानेको । जुरिके गँवारगट्टा बैठचवट्टा
देत आल्हाके गवैयाको रुपैया रोज़खानेको ६४ ॥

स०। चरचाकुटनीनकी नीकीलगै भँडुआनकीखा-
तिर ताजीरहै । रँडियानकी लागें भली बतियां गँड़िया-

नकी त्यों शिरताजी रहैं ॥ नहिं जालहै बात गुनीकी सुनी कविकोविदते इतराजीरहैं। निशिवासर पास जो पाजी रहैं तौ महीप यां कालके राजीरहैं ६५॥

क०। दानी कोउनाहिंने गुलाबदानी पीकदानीगोंद-दानी घनी शोभा इनहींमें लहे हैं। मानतगुणीकोगुणही में प्रकटत देखो याते गुणीजन मन सावधानी गहे हैं॥ हयदान हेमदान गजदान भूमिदान सुकविसुनाथे औ पुराणनमेंकहेहैं। अबतो क़लमदान जुजदान जामदान खानदान पानदान कहिबेको रहेहैं ६६॥

तथा। पौरके किवांर देत घरे सबै गारिदेत साधुन को दोष देत प्रीति ना चहत हैं। मांगने को ज्वाब देत बात कहे रोयदेत लेत देत भांज देत ऐसे निबहत हैं॥ बागेहूके बंददेत बारनकी गांठदेत परदनकी कांछ देत काममें रहतहैं। एते पै सबैई कहैं लाला कछूदेत नाहीं लालाजू तो आठोयाम देतई रहत हैं ६७॥

तथा। माने सनमाने तेई माने सनमाने सनमाने सनमाने सनमान पाइयतुहै। कहैं कवि दूलह अजाने अपमाने अपमान सों सदन तिनहीं को छाइयतु है॥ जानतहैं जेऊतेऊ जातहैं बिरानेह्वार जानबूझ भूले तिन को सुनाइयतु है। काम बशपरे कोऊगहत गरूर तोभा आपनी जरूर जाजरूर जाइयतु है ६८॥

तथा। स्यारन के शादी बकबादी श्वान सिकरनगी-धनकी गादीबैठि देखेको कटत हैं। होड़ाहोड़ी हारबोटी बोटी बांटलेहैं हम ऐसेकहे चीलहनके मण्डफ मढ़तहैं॥

गाड़ेतें पैरत शोक साड़ापरे पांयनमें सभामें धंसत दु-
र्गन्धसों मढ़तहैं। जीवजन्तु जोर जहां तहां करैं शोरसब
साहिब के घोड़ा आज बाहिर कढ़त हैं ६९॥

तथा। कांकनको भाग अनुराग सब गीधनको चाहि
अंग अंगनमें स्यारनसतायो है। पूरोक्रमपुञ्जसों कलेवर
कलित जाको जुरि दश पांचयोधा जोमसों उठायो है॥
कहैं मिथिलेश लागे अनुज भुशुंडिकैसो लोहूको न लेश
वेश विधिना बनायो है। दीरघ दिननको सुज़ाहिर दि-
शान मांझ ऐसो बर बाज कबिराजको बतायो है ७०॥

तथा। महासिहीं जामापाय पायजामा गुलबदनका
शीश चारु बांधे तुर्राजरी के निसारे हैं। तकिया लगाये
बैठे हुक्का पेंचवानपियैं खिद्मत गुजारनते करत इशारे
हैं॥बेनी कबि कहैं आहिऊहिमें प्रवीणबड़े धरम न चीन्हे
लाजसरस बिसारे हैं। खायबे सखाने आयबैठे खसखाने
ऐसे लाखहूं जनाने लखनऊमें निहारे हैं ७१॥

तथा। दाताघरहोती तौ क़दर तेरी जानीजाती आई
है मलेघर बधाई बजवावरी। खानेतहखाननमें आनि के
बसेरोलेहु होहु न उदास चितचौगुनो बढ़ावरी॥ खैहौं
ना खवैहौं मरिजैहौं तौ सिखायजैहौं यहि पूतनातिनको
आपनो सुभावरी। दमरी न देहौं कबौं जानेमें भिखारि-
नको सूम कहैं सम्पति सों बैठी गीतगावरी ७२॥

तथा। अगन बचाये शुभचारो गणनाये अरु उक्त
उपजायकै बिसारो नाम हरिका। लोभके अजान में स-
यान सब भूलिगये कीवे परे ऐमई अधम ऐसे अरिका॥

कहैं कबि लोग हम दानकोकहांलौं कहैं मांगेसे न दियो जाय जासों ठेक खरिको। सूमके कवित्तकरि मन में ग्लानि होत परेपछिताय ओ छिनारि कैसो लरिका ७३॥

तथा। दम्भी दगाबाजनकी बाढ़ी है अधिक थाप ज्ञानध्यानधारिनकी बात बेप्रमानाहै। पूंछत न कोऊ कबिकोबिद्प्रवीणनको नकली हरामिनको हाजिर खजाना है॥ ठाकुर कहत कलिकालको प्रभाव देखो झूठी बात कहि कहि जनम सिरानाहै। बड़े बड़े सूबा तेऊ जात पापड़ूबायहृ देखि जिये ऊबा की अजूबा कारखाना है ७४॥

तथा। राजनकी नीतिगई मीतनकी प्रीतिगई नारिनप्रतीतिगई जार जिय भायोहै। शिष्यनको भावगयो पंचनको न्यावगयो सांचको प्रभावगयो झूठही सुहायो है॥ मघनकी बृष्टिगई भूमि सोतौ नष्टभई सृष्टिपै सकल बिपरीति दरशायो है। कीजिये सहाय हे कृपाकर गोबिन्दलाल कठिन कराल कलिकाल बनिआयो है ७५॥

स०। सूरजके रथलागे रहो याके आगेभयो कई बर कन्हैया। लोमशके लरिकाईके खेलको भूलिगयो जग को उपजैया॥ ऐसो तुरंग मँगायके भूपति दानको काढोदरिद्रको छैया। भुषडन काकलगे फिरें संग मनोयह काकभुशुंडि के भैया ७६॥

क०। बेदकेपढ़ैयाको अढ़ैयाको न योग लागे आल्हाके गवैयाको रुपैया रोज खानोहै। होती क्यों न होती गरे पोथी कुलनारिन को हारआर नारिन को बसन खजानोहै॥ माखन कहत गुरु पैसाको पसेरीभरि पैसहीको

पैसाभर माहुर बिकानोहै। यारो गुणमानो और गुणको न दोषदेहु गुण न हेरानो गुणग्राहक हेरानो है ७७॥

तथा। धर्मके न कर्मके कुकर्मिनके मूलमूढ़ महामति मन्दर हैं त्रिधम समीरके। हेलकहैं हितुके न पितुके न मित्र के चित्तके मलीनहैं अधीर दलगीरके॥ बानी वेदवानके न कलमा कुरान के न रामरहिमानके न अयशी गँभीर के। बिप्रके न ईशके न पण्डित कबीशके सो बाजे बाजे बेसहूर गुरू के न पीरके ७८॥

तथा। कृपण कंजूस बड़े गुणके मंजूसजेर देहै कन-नूस राखे नियत भिखारी में। दानको न जाने सनमान को न आने गुणवानको न माने रहैं शिषणबरदारी में॥ ठाकुरकहत भलीबुरी को न शोच नेक रातिदिन सदा चितराखे मारामारीमें। राजीना सिपाह औ न जंगकी उमाहजिन्हें यशकी न चाह ऐसी थूक सरदारीमें ७९॥

तथा। शौक शेर मारिबेको सभामें सुनावें सदा स्या-रहू न मार्‍यो कहूं भारेकी भरीनको। हाथमें न जाके जोर सेरके उठायबेको जिक्राते उठायो करें पुंज सिख-रीनको॥ ग्वालकवि कहैं श्री युधिष्ठिर सों सांचो बैन देतसबही को दम याम औ घरीनको। बाजे बाजे भूप ऐसे बेशरम होय जात राखलेत हाथी चारो डारत चिरी-नको ८०॥

तथा। पन्नाके पंडोरगढ़ झांके झबैया झारि झारू-दारझांसीके भबैया मानपुरके। कहैं कवि कुन्दन कसा-यूंके कुम्हार भांड़ दाउदके दरजी दमामा दानीपुरके॥

तेली तिलगानके तँबोली तेजगढ़वाले भावजके भांगड़ सोनार सानपुरके। येते मिलि मारैंजूती चुगुल चवाई शीश कालपी के कूंजड़े कसाई कानपुरके ८१ ॥

बिबिधभांतिके कबित्त व सवैया १८ ॥

यह कबित्त यदि फ़ारसीकी तरह दूसरीतरफ़ से भी पढ़ाजाय तो भी एक कबित्त होगा ॥

स०। नचमो दुखके नवदेव दयाल बसौनत याम जहौनकलौ। नचरोष सुचेतनतो बिछुरे कबहूं कलवाहि परैन पलौ ॥ नचमों बिनमानित बानितिहीं नतसोबस चार बिचार भलौ। नचलौ चितचैन नहीं चिरुचोप रसारसगैल ललान हलौ १ ॥

क०। बातनके ब्योंतमें नकीजिये कतरब्योंत दरज मिलायके मिटाय देहौंजिरहैं। सुधीहौ सुधेव औरबयूकी नजानूं कछू तैसेही बचन मोसोंकहौ किनमारि हैं ॥ अब की न जानों रीति नई ब्रजचली कैसे नैननकी सैननसों फारिडारौं जिरहैं। अरज हमारीमान हरि सों बिचार कहा मिलौ मनमोहन सों खोलि दिल गिरहैं २ ॥

गूढ़ अर्थवाले कबित्त व सवैया १६ ॥

क०। ऊंची सतखनीपै अटारी राधारानीजूकी तामें ठौरठौर सीसेजरे हैं खरेनये। सांझकी समयमें सूर पश्चिम दिशामें लूग्यो प्राची मुहचूम्यो चन्दचाहि चितकोदये ॥ दुहूंओर दोउनको पर्यो प्रतिबिम्बकांच भीति

में बिलोकैं सब अचरज सो लये। देखहु बिचित्र या च-
रित्र कैसो दीखपरै बीसरबि दशशशि संगहीउदैभये १॥
तथा। मोरके मुकुटकीहू तैसे पीतपटकीहू छूटी भई
लटलीहू छबिनै सबैजये। यातो राज राजही शृंगार मैं
सराह्योजाय आजकी बिचित्रता सुदेखो चितकोदये॥
पांचरंग मणिको पचास दानेहारगुह्यो कंठलह्यो हरिके
हजारन चितैगये। सातगुरु आठबुध पांचराहु जाने
परैं बीसरबि दशशशि संगही उदैभये २॥
तथा। मानवती मन्दोदरी ओढ़ेपट सूतीहुती रैनि
माहिं रावण मनाइबे तहांगये। सकलभुजा में रत्नबाजू
को बनाय सब शीश पै किरीट चमकाये मुकुतामये॥
चादर को खैंचत चमकि चपलासी उठी पतिके शृंगार
माहिं दोऊ नैन को दये। बोली सेजके समीप कैसे कै
घटामें यह बीसरबि दशशशि संगही उदैभये ३॥
तथा। आजुहौं गईही वृषभानजूके भौनमाहिं राधा
पलिकापै बैठी कर आरसीलये। दत्तकबि सोहैं कंठमो-
तिनकी माल जुगकुंडल कपोल बेंदीभाल छबिसों छये॥
पांच पांच हीरनते लसी दुहूं ओर पाटी ताते दूने रतन
नबेनी छोरलों दिये। शीश सारिटरैं दीसे भूषण निशा
में मानो बीसरबि दशशशि संगही उदैभये ४॥
तथा। आरसी सोहाई आजु सुषमा अँगारसी या
राधिका के करके अँगूठेमें सखीअये। बीचमाहिं शीशी
छबिशीशो शुभदीसो परैं पांचते सुदूने रत्नघेरि चहुँघा
दये॥ चोखी चटकीली चितचोरनी चमकदार देखतही

मोहिं जैहैं मोहन तहांगये। ऐसी दीसपरै जगदीश की सों मानो विस्वेबीस रबि दशशशि संगही उदैभये ५॥

तथा। बैठ्यो यज्ञ करिबे को रावण निकुम्भिला में अभिचार अग्निमाहिं होमेपशुहूहये। जानिकै बिभीषण तें बानर पठाये राम हनूमान अंगदादि किलकि तहां गये॥ दशशीशको सुअवरोध अवराध्यो तिन शत्रुहिं विलोकि चहुँओर घेरिकेठये। तिनहींकी संख्याको बतैबोयह जानो कीश बीसरबि दशशशि संगहीउदैभये ६॥

तथा। भक्तहे गणेशकेते भूखेरहे चौथि तिथि कछुरौ न गये क्षुधापीड़ामें जबै भये। सिद्धि बुद्धिके समेत निज नाथ झांकीचही चन्द्रको उदय चह्यो याही रंगमें रहे॥ दासनके झुण्डको बिलोकि वक्रतुण्ड दुखी तिन्हैं सुखदेन हेतु उभय प्रियालये। ताहि समय कृपालदत्त जासु चन्द्रभाल बीसरबि दशशशि संगही उदैभये ७॥

स०। क्यों लग्योचन्द बिधुन्तुद आयके क्यों अरविन्दन भृङ्ग छिपायो। क्यों भये श्वेतअश्वेत मरालवियोगिनी क्यों घिसि चन्दन लायो॥ क्यों मृगराज मृगीन कियो बश क्यों गजराज गजी शिरनायो। सांची कहौ पिय भेद लहौ रजनीपति के गृह क्यों रबि आयो ८॥

तथा। बाघ बछानको गाय ज्यवांवत बाघिनपै सुरभीसुत चोखैं। न्योरन को सहरावत सांप अहारन दै उन्हैं प्रतिपोखैं॥ व्याधिकथा नहिं मैं न सुनी अवलोकि बसे जहँ कुण्डल ओखैं। नैनन रागमयी पिकके मरु बिरही बैन शरीरके धोखैं ९॥

तथा। गंग नहीं मुक्ता भरी मांग है चन्द्र नहीं यह उद्यत भालहै। नील नहीं मखतूल की पुञ्जहै शेष नहीं शिर बेनी बिशाल है॥ भूति नहीं मलयागिरि है बिजयाहै नहीं बिरहा से बेहाल है। येरे मनोज सँभारि के मारियो ईश नहीं यह कोमल बालहै १०॥

तथा। सरितापतिकी तनया पति बोलत सात औ पांच कछूनहिं कीजै। पङ्कज पीतमको ऋतु बीतत मानिनी शैल सुता सुतकीजै॥ हेहरहार अहार सुबन्धन तारन केर समावत जीजै। तारन ईश बिमान थके नँदराम कहैं उठ बाम चलीजे ११॥

तथा। चन्द्र नहीं बिषकन्द है केशव राहु यही गुण लीलि न लीन्हों। कुम्भज पावन जानि अपावन भोरि पियो पचि जान न दीन्हों॥ यासों सुधाधर शेष बिषाधर नाम धस्यो बिधिहै बुधिहीनों। शूर सुभाय कहा कहिये जेहि पापीले पाप बराबर कीन्हों १२॥

तथा। जोत्रयमूरति केसुत को सुत तासुत कोसुत लेहु बिचारी। तासुनेवासके नामको जोसुत तासुत बाहनको भवकारी॥ ताअरिपुरकेहारबसैयकभूसुर तेजप्रतापहै भारी। तासुअहारबराबरदुःखभयोमोहिं उद्धवबिनगिरिधारी १३॥

तथा। जीवहैं द्वै रसना मुख एकहै तीनहैं नैनते रूप बिशेखैं॥ तीनि तिया विधिके रति एकहै ताके सपूत हैं शेष बिशेखैं॥ होय न कूट कहैं कबि भञ्जन चातुर होय हिये महँ लेखैं। बांझको पूतहै आनिकि आंखि अमावसके दिन पूर्णिमा देखैं १४॥

क०। प्रथम पचीसहूंके बैरको न्यवारति हौं छठयें अठारह औ पन्द्रह चढ़ायकै। चौबिस बतीसऔ सताइस सतावतिहैं तातेक्षितिसुतसों उठत अकुलायकै॥ भनै रामलाल प्यारी प्यारोको सँदेशो लिखि प्यारे मुखबैन कह्यो पथिक बुझायकै। जीवत जो चाहैं कान्ह तुरतमों मिलैंआनि नातो नाक जातीहौं भुवनऋतु खायकै १५॥

तथा। अजब पखेरू एक हाड़है न चाम जाके आप उड़ि जाय पर पंख न देखातहैं। ताके बार बीनिबीनिबसन वनावें लोग ओढ़ि तनुमेलैं दिव्य रोजही देखात हैं॥ जपतप योग वारे षटरस भोग वारे लालचन्द्र ओढ़ि ओढ़ि हिये हरषातहैं। सुर मुनि ईशनको पण्डित कवीशनको मत सब कोहै यहै वाको मांस खातहैं १६॥

स०। मंगल होत कहूं शिवराज कहो क्यहिके दुख होत बिशेखो। कौन सभा महँ बैठि न सोहत को नहिं जानत चित्त परेखो॥ कौननिशा शशि कौन उदोत भो का लखिकै बिरही दुख पेखो। बांझको पूत बिना अँखियान कुहू निशिमें शशि पूरण देखो १७॥

तथा। सिंहके सिंहके अंशमें जोगुरु होहिं तो भूल्यहु ब्याह न कीजै। मेषके सूरज होहिं तो कीजिये भाषत पण्डित सो सुनि लीजै॥ गोदावरी अरु गंगके बीच में मेषहूके रविमें न कहीजै। पंडित एक कहै गुण मंडित जी में विचारि जनौ मति दीजै १८॥

तथा। चन्द्रते श्याम कलंकते उज्ज्वल है निशिचन्द्र पै चन्द्र न होई। बर्षि सुधा सबको सुखदेत रहै जो महेश

के मस्तक सोई॥ है विपरीत नहीं विपरीत सो वेद पुराण कहै सब कोई। मासके मध्यमें हेम गोपाल बदौं नर ताहि कहै कवि जोई १९॥

तथा। कञ्जमरै रविके दरशे कबहूं न मरै वह चन्द्र दिखाये। मीनमरै जल के परशे कबहूंनमरै वहपावकपाये॥ नारिमरै पियके दरशे कबहूं न मरै परदेश सुनाये। संत जो पापकरैं तोतरैं कबहूं न तरैं हरिके गुण गाये २०॥

क०। सासु मेरी राधिका कि सौति सो न जानै कछू पांचै ज्ञान इन्द्रिन सों ज्ञान ना बताई है। देवकी नँदन कहैं सुनौहो बिहारीलाल पथिक तिहारे भागहीते रैनि आई है॥ तीनि मेरे दूती ते प्रवीनी परमेश्वरते रचीविधि एकै करि हमैं आठिनाई है। एक सूरदास दासी एकजगन्नाथ दासी एक भृगुदास दासी ताकी एक आईहै २१॥

तथा। पौढ़ी परयंक पर कोमल कनक लता लगाहै कनक गिरि बनक बिशालहै। कहैकवि दूलह सुअंगन सहित तामें तरुण तमाल छबि छलकत जालहै॥ कमलके नालपर राजत युगल रंभा रंभा पै कमल युग शोभित सनालहै। कमलपै कुरविन्द कुरविन्द पर चन्द्र चन्द्र पर चढ़े चारु बोलत मरालहै २२॥

दोअर्थी कवित्त व सवैया २०॥

जेवर॥

क०। लाई बीर तो हित बिशेषि बरबाक जौन द्विज बलदेव लैलै हरष हमेलेहैं। छल्ले मन भावैं तौ लखावौं सब सोन साज शोभित समाज मोपै कानफूल झेलेहैं॥

बेसरि छल्ली औ पायजेब सुख देती अति जानत बने बिशद जोसनकी रेखे हैं। लटकन लेरी फिर बांकी पहुँचीलकस वाला बेस भारी जानि सुंदरी पछेले हैं १॥

भोजन॥

क०। केती बीरहागे औटि लखिये कढ़ी ललित करत बराबरी सो शशि छवि धोई में। द्विज बलदेव तो त्रिलोक्यो कहिबे की कहा भाते भावसानी जगजानी सो कहोई में॥ पुरी लोरईते कछु शक्कर रहत ताहिखोवै काज राख्यो करि नीकी भांति लोई में। चलिये चतुर लाल परस समय बिचारि जोई जोई चाहौ सोई सोई है रसोई में २॥

पक्षी॥

क०। कस नई कीरति बिशेष द्विज बलदेव श्यामा चटकीली कुही काविधि जकत है। मैनाकर बोलैहै कबूतरी अटासों बनि गीधिमें न जानी कसलिकरे सकतहै॥ लाल तो चकोरै मोर मानत कहोना कछू कैसी करबानक तिलोरी तैं तकतहै। काली मतिसरस पपीहा करि जात बेमरा की बाज आवे तूतिया का बकत है ३॥

तथा। तूती है अमोल और कोकिला सोहाय बैन लख ततबीर करि श्यामहि सिखाई मैं। होतही तयार आई मन्दिर तिहारे आज मैना फिरि जानौं अतिहित सों पठाई मैं॥ आछे पर पक्षी है अनूप रूप पेखियत भनत अनन्द शोभा दृगन बसाई मैं। देखिये देवानी

गति लालकी न जानी अस बखत भुलानी तौ चकोर है चेताई मैं ४ ॥

तथा। मांग में तिलोरी तू बटेर मुनिआतौ लाल ती-तरके जायबेको अति अकुलात है। मोर कहा मानतै कबूतरको दीन्हो बाल क्षेमकरी शाम तूतिया भाग सर-सातहै ॥ कहैं नन्दराम मैना बकत पतैना रहै अबलौं कुहीहै बाज आइना लखातहै। आपही चकोरहै सो वाको हाल सारसहै सावनसों गीधहै महोका दरशातहै ५ ॥

ग्राम ॥

क०। कानपुर कौन रति मोर गति छोड़ि पाली मालवा की बर उरबासी नर धारेहै। काबिल दिली के गुण आगरे बिचारि देखो सूरति विलोको मैनपुरी सुन भारो है ॥ सौर कहि ध्वाई शक्तिपुरमें न कीजे धाम रूप यशवन्त सौम धन्य धारो है। सामके तरनि करो पटना उदयपुर जो बिजयपुर कीन्हो भाग नगर हमारोहै ६ ॥

तथा। तोहीसों बनारस बिहारकरा जौनपुर तेरोई सोहाग पुर पुरवा बखानिये। अवधि तिहारी करि बि-जयपुर आवतहै तेरो परनामें जोतिपुर अनुमानिये ॥ आवै बिजनौर वातें भावैतो दिलीके बीच आगरे गुणिन धनसिंह जवाजानिये। काशमीर डोलै बर उर पटनाहीं खोलै मानिये सलोनो मतिमैनपुर ठानिये ७ ॥

वस्त्र ॥

क०। नीकी जो न लागै तौ लखाऊं अतलस आज तूल तजि मौन मारकीन इम गायोहै। खासे चारखाने

चमलेट डोरिया सो लाय बलदेव बिशद बिचार ठह-
रायोहै ॥ गाढ़ा हेत राखो तौ गवनहू दरेस होत चिकन
को टारि सुख जारी मन भायोहै ।नैनसुख लीजै तनुजेब
ललि सारीलाल बिशद किनारी गुलबदनसोहायोहै ८॥

वृक्ष ॥

क० । पीउपै रिझायबे को सहज न जानै लाल
अमलीन जानै तैं अनारन रसालहै । बेलमति कीजेशिर
सावित लिहारे चूक बिसमैन पैहै और रतिसे बिहाल
है ॥ कहैं नन्दराम तूतौ सनकी रहत वासों मोसन
वकैना नीवी कसत न हालहै । रूस रूस तूनके साखू
व कमरख बेर दूर्वतिन कासनीय चन्दन तमाल है ६॥

तथा । अमिली रहति काहे बरसों हमेश आली
पीपरहैंढार गहे जीत नेम तेरोरी । साजनो बताऊं साख
जाकी आम नामा घनी येते परकरत करारजो घनेरोरी ॥
चोखे कहैं बार बार जामुनि न पावै पार महुवासों रिसात
ऊमर तरु हेरोरी । येरी कचनार तूतो बार बार कहर
करै माहुली लगाय जात आवरी बहेरोरी १० ॥

तथा । चतुर बिहारी पै मिलन आई बाला साथ
मांगतहै आजु कछु हम पै देवाइये । गोदलेहुफूल देहुनी-
के पहिराइ मोती पाननकी पातरी हुताशनलै आइये॥ऊंचे
से अवासके झरोखे चढ़ि बैठिये जू सेज श्याम चलिये
सुरति पति धाइये। ग्वाल समुझायबे को उत्तर जोदी-
न्हें एक उकति बिशेष भांति बारी नहीं पाइये ११ ॥

तथा । बासौबर उरके उदासी भये मोरगते पाली

गति अन्तही प्रीतम पियारमें । परमाण लीजे मो सुहाग-पुरदेवीदास काबिलके दिल्ली हो गुणागारे बिचारमें ॥ बि-जैपुर कीन्हे भाग नागर हमारे आज कशमीर तिलकमें ललित लिलारमें । असनीके लागे लालओंधिमें मिलै है मोहिं पटना समात उर उमँगि बिहारमें १२ ॥

समस्याके कबित्त व सवैया २१ ॥
आंगने खेलत नन्दको लाला ॥

स० । चौतनी सूहा सजी शिरपै सखि पीरो झगा उर मोतिन माला । लाल लटू चकई चटकीली लियेकर बोलत बोल रसाला ॥ धावत गावत मोद बढ़ावत ढं-ताजु घेरि रहीं ब्रजबाला । होंअबहीं लखि आवतहों नँ-दआंगने खेलत नन्दको लाला १ ॥

तथा । माखन चोरिबे कृष्णगये घरमें लखि लीनो गुवालकी बाला । आपत्यों बाहर ह्वै चुपचाप लगाय चली सुदुवार में ताला ॥ आजु यशोदहिं ल्याय दिखाय हों दाउँ भलो परिगो यहिकाला । योंकहिकै तहँ जाय लख्यो नँद आंगने खेलत नन्दको लाला २ ॥

तथा । प्राण चढ़ायके योगकरो कहा काहे करो ब्रत पुञ्ज बिशाला । देह तपाय तपाय पचागिन काहे सहो बनबैठि कसाला ॥ ब्रह्म बिचारत जो हियमें सोइ रूप धरे नरको यहि काला । जाय लखो किन वा नँदरायके आंगने खेलत नन्दको लाला ३ ॥

तथा । लिखिकै शुभ चित्रहि ल्यायोचितेरो बिलोकि

रहीं त्यहिको ब्रजबाला। निज आंगुरी दैदै बतावतहैं नँदभवनके भीतरको सबहाला॥ यह बैठीमथै दधिको यशुदा यहगाय दुहावतहै ब्रजबाला। यहदत्तअहैं बल बीर खड़े यह आँगने खेलत नन्दको लाला ४॥

तथा। जाहिंजितै तित प्यारोलखैं हमैंनाहीं बियोग अहै किहुँकाला। ऊधवकृष्ण बसैं चितमें नित नैनन आगेरहैं सबकाला॥ भाषहिं कृष्णसखा बनमाहिं बि-लोकहिं बेनु बजावैं गोपाला। नन्दके धाममें जाहिं जबै लखैं आँगने खेलत नन्दको लाला ५॥

तथा। भाषती हैं यशुदा की सखी सह्यो जाय न कृष्ण बियोग कसाला। ऊधोजू कैसी समय यह आय भयेब्रजव्याकुल गोप गुवाला॥ द्योस भले कितधौं वै गये करिकै हम श्याम शृँगार रसाला। लेतहीं नैनन के सुखको लखि आँगने खेलत नन्दको लाला ६॥

तथा। छांयच मण्डल को दिग मण्डल धूरिते पूरि दई त्यहि काला। लैगो अकाश में ज्यों हरिको त्योंट-णावरतै पटक्यो है गोपाला॥ खोज मच्यो इत कान्हर को सबै ढूंढैं गलीन गलीन गुवाला। देखो अबै वा गयो कितधौं हुतो आँगने खेलत नन्दको लाला ७॥

तथा। धूरि रमैं बिलसैं सब अंग मचावत जंगरहैं तिहुँ काला। छीनतहैं लटवा करते झकझोरिकै काहू कि तोरत माला॥ फेंट गहैं बिरुझाने रहैं घर जाने न देतहैं एको गुवाला। दत्तजू यों बहुभायन ते नँद आं-गने खेलत नन्दको लाला ८॥

छपै चन्द्रमा करै प्रकास॥

क०। कानन में मोतिन के झूमका सुझूमैं जामें नथ में अकथ मुकतानकी बन्यो बिकास। बेनी माहिं हीरा जगमग करि रहे ऐसी रानी राधिका को रह्यो आनन क्रिये उजास॥ तापै नीली सारी को सुघूंघुट फरफरात वायुते यों दत्तदीख्यो तासमयमें रूपखास। मेघमण्डलीते जैसे तारामण्डली समेत अम्बर के माहिं छपैचन्द्रमा करै प्रकास ९॥

तथा। कोयलिया कूकिकै सुकरति करेजे घाउ काम पस्यो पीछे बाधा देतुअहै ज्यों पिचास। दक्षिणकी पौन डाढ़ै देहको ततक्षणही हूलसी करति हिये फूलनहूं की सुवास॥ दत्तपीय विनादिनरैनि अकुलाईरहों ओधिलौं सखीरी कैसे बचिवेकीकरौंआस। मेरेप्राण लेइवेको विष कीकिरनिलियेएरीयाहुनाहिंछपैचन्द्रमाकरैप्रकास १०॥

तथा। कालिन्दी के कूलपै तमालन की कुंज माहिं कदमके बृक्षमें हिंडोरा को बन्यो अवास। दत्तजूदुहूंघा बेसरेशमकी डोरैलगीं रतनजराऊ चौकीझालरैं बनी हैं तास॥ गादी मखमलकी पै सादी श्यामसारी पैन्हिबैठी मध्यराधापैंगें सखीजुगैं आसपास। झूलतमें प्यारीछुत माहिंदुरैदीसैमानोघनमाहिंछपैचन्द्रमाकरैप्रकास ११॥

आजबिपरीत समय सबै बिपरीतहै॥

क०। शीशलै मुकुट धस्यो कुण्डल करन कस्यो तैसेही उतारि ओढ्यो उपरैना पीतहै। वेष धरि पीको नीको राधिका रही है राजि राधारौन त्योंहीलई राधिका

कीरीतहै ॥ रूप विपरीत रचि रति विपरीत रचि दोउन दुहूँनलखि वादीदत्त प्रीतहै। आलीजाय जालीरन्ध्रराह तैं निलोकिआजु आजुबिपरीतसमय सबैबिपरीतहै १२॥

तथा। श्यामने निहार्यो तोहिं तैंने मुखमोर्यो ताते तिनकरी प्रीत तैं विनाशी प्रीतरीतहै। तोहिं अंकमाहिं लेत तैंने झिझकारदयो सोऊगयोरूठिलखि तेरी या अनीतहै ॥ कलहविरंचि पछितातक्योंविरहभये तोहिंचन्द चांदनीके करत सभीतहै। कामहू जरावै बनवायु तोहिं तावैजानि आजु बिपरीत समय सबै बिपरीत है १३॥

तथा। मेरेप्राणप्यारे बारे बनको सिधारे सीय लषण समेतधारि मुनिन की रीतहै। दत्तकवि खानपान राग रंग भावैनाहिं भावैनाहिं सेज औ सिंहासन अजीतहै ॥ प्रेतके निवास सों अवास यहलागै मोहिं भोजन सुधासों लगै सुधातें अतीतहै। आनँद के कन्द रघुनन्दन बिनारी आली आजु बिपरीतसमय सबै बिपरीतहै १४॥

पेटसों और नहीं कोई पापी॥

स०। पेट के कारण जीवहते बहु पेटही मांस भखै औ सुरापी। पेटही लैकर चोरीकरावत पेटहीको गठरी गहिकापी॥ पेटही फांसि गलेमेंडारत पेटहिडारत कूपहिं बापी। सुन्दर काहेको पेटदियो प्रभु पेटसों और नहीं कोई पापी १५॥

पेटही के बश प्रभु सकल जहानहै॥

क०। पेटहीके वश रंक पेटहीके बशराव पेटहीकेबश और खान सुलतानहै। पेटही के वश योगी जंगम सं-

न्यासी शेष पेटही के बश बनबासी खातपानहै ॥ पेटही के बश ऋषिमुनि तपधारी सब पेटही के बश सिद्धसाधक सुजानहे । सुन्दर कहत नहिं काहूको गुमानरहै पेटही के बश प्रभु सकल जहानहै १६ ॥

मुरिमुसुकान को ककाकी सौंहखानकी ॥

क० । भूलै नाहिं भौंह वै कटीली खमदारखासी कीरतिनशाई जिन कामके कमानकी । हँसत मैं दीसीसोन भूलत बतीसीदंत भूलत न नैनसैन देन दधि दानकी ॥ अंतरंग सखातैं कहन हरिहीकी बात भूली नहिं जाति बारि मोरन गुमानकी । भूलत न गूजरीकी ऊजरी गहत भुजा छबिमुसुकानकी ककाकी सौंह खानकी १७ ॥

तथा । जादिन गईहोन्योते नन्दकेविनयबानी हरिने बखानी भटू तैंहूं ताकी कानकी । अंकमालिका की समय लीन्हो तैं शपथभोर मिलिहों किशोरसमय कुक्कुटके गान की ॥ दत्तगई नाहिं यादिकरैं मनमाहीं सोई भूलिगे सकलगति मुरलीके तानकी । चूभिसीगईहै छबि कान्हके करेजे तेरी मुरिमुसुकानकी ककाकी सौंह खानकी १८ ॥

तथा । छूटी लरिकाई आई सबै चतुराई अंग अंग में निकाई कामदेव प्रकटान की । नैन में लुनाई सुघराई सरसाई ताकी कोक की कलासी खासी मूरति बखान की ॥ जोबन जवाहिर सो चमक्यो सकल देह नेह की लगन हियेमाहिं हुलसान की । थोरेसे दिनाते भौंह को मरोरिलई बानि मुरि मुसुकान की ककाकी सौंह खानकी १९ ॥

तथा। माखन चोरावै मेरो दही ढरकावै कान्ह गारी मोहिंगावैकरै निज मनमानकी। अंगमाहिं लपटिकै अंगियाको नोचिलेत यशुदाजी सांची कहौं बात मैं प्रमानकी॥ यामैं झूठी है न सौं कक्काकि है दत्तमोहिं सुनि नँदरानी कह्योयारी बृषभानकी। मैं नहीं प्रतीतकरौं तेरीहै सहज बानि मुरि मुसुकानकी ककाकी सौंह खानकी २० ॥

तथा। दक्खिनकी गनिकाके गनेजात गाढ़ेकुच गुरुवे नितम्ब बानिरखैं तानगान की। बंगाली बरंगना के केशभले बेशहोत नैनऊबिशाल बानिघने पानखानकी॥ जैपुर की वेश्या भली भेषरचि जानैदत्त बरनी है बानि कांई कांई के बखानकी। बारबधू ब्रजकी देखियत बानि यहै मुरि मुसुकान की ककाकी सौंह खानकी २१ ॥

तथा। रतिरस रैनिमाहिं करि और ठौर श्याम भोर समय आय राधाकीरति बखानकी। सुनि उठि कीरति किशोरि त्यों लिवायल्याई क्रोध ना दिखायो कछू पूजा मैं सुजानकी॥ कान्हकरि सौगन्द कह्यो जूमैं घरेहीहुतो देखि मुसकात तिन्हैं बोली वृषभानकी। पूछे बिनबोलत सुबानि येपरी है कहा मुरि मुसुकान की कका की सौंह खानकी २२ ॥

तथा। घूंघट उठाय सतराय नैनको चलाय कुंजके मिलान में तैं शपथ प्रमानकी। तादिनते जाउ जाउ ल्याउ ल्याउ ताकीयहीबात तजि श्याम दूजी बातना बखानकी॥ चलै मतिचलैयहखुशीहैतिहारीसीखदै तिहौं मैं दत्तकवि सुनिलैसयानकी। भले बापकीहै तो सुआजुहीते

छोड़िबानि मुरि मुसुकानकी ककाकी सौंहखानकी २३ ॥

तथा। औचक निकुञ्ज मोहिं मिली आजुगोपिका या कालिहही मैं जाकी अति कीरति बखान की। भुज भरि चाह मैं चहीहे मनमानी कीवैं तौलौं ताने काहुकी पगाहटको कानकी॥ छपकि चली है छूटिदत्तजू छबीली गहिकह्यो मैं शपथ बोली फेरहू मिलानकी। बोलिछवि आपनी हिये मैं धरिगई मेरे मुरि मुसुकान की ककाकी सौंह खानकी २४ ॥

पायोभलो सेवती सुहागफलपूरो है॥

क०। गूंजत रहत बसुयाम मुखनाम तेरो देखत छबीलो जाको श्यामरंगरूरो है। चम्पादिक आपने शृ-ङ्गारको दिखावैं घनी दत्तसदातिनतैं रहत अतिदूरो है॥ सदाके संगाती जे कमल मकरन्द बारे मन्दके तिनहूं तेरो ह्वै रह्यो मजूरो है। चंचल भवँर को सुवश कीन्हों ताते तैंने पायो भलो सेवती सुहाग फल पूरो है २५ ॥

तथा। शीशपैजटाहै भालचन्द्रकी छटाहै जाके फूलन में जाके प्रिय आक औ धतूरो है। गङ्गऊ रहति सङ्ग भसम रमाये अङ्ग कण्ठमाहिं बिषपैन कहै बैन पूरो है॥ जाके तीनि नैन दत्त कविहूके चैन दैन नन्दीगण जाके नितरहत हजूरो है। तिनशिवके पदारविन्दनको गिरि-जा तैं पायो भलो सेवती सोहाग फल पूरो है २६ ॥

कैसी अद्भुत बरषाकी ऋतुआई जो संयोगिनि दुखद बिरहिनि सुखदाई है॥

क०। पावसके आवत इत सरवर माहिं हंस जल

माहिं होति देखीनित कलुषाई है। मानसर चलिबेकी सुरति लगाई निज हंसिनीसुबंशिहू हिये यादि आई है॥ तहांके निवासी पची पक्षिणी कहन लागे प्रीतिपरदेशीकी न हमहिं सुहाई है। कैसी अद्भुत वरषाकी ऋतु आई जो संयोगिनि दुखद बिरहिनि सुखदाई है २७॥

तथा। माताकी औ सासकी कछुक ईरषाई वश एक तियगेह एक नैहर बुलाई है। पतिने दुहूंतेप्रेमनेम निरवाहिवेको सासुरेके गांवमाहिं नौकरी लगाईहै॥ चार मास चौमासेकी छुट्टीलेइ ऐबै लग्यो तहांकी तियासों शिर धुनिपछिताई है। कैसी अद्भुतवरषाकी ऋतु आई जो संयोगिनि दुखद बिरहिनि सुखदाई है २८॥

तरवार वही तरवाके तरेलौं॥

स०। भोरते सांझलौं सूर्य्य चलै अरुशूर चलै हैं कबन्ध परेलौं। यही शिरताज गनीमन को प्रणतौन टरै दुहूंलोक टरेलौं॥ ऐसीवही अरबीगरबी शिवशंकरहू यमलोकडरेलौं। सो शिरकाटि गनीमन के तरवार वही तरवाके तरेलौं २९॥

तथा। लैप्रभुको वसुदेव चले सो बिचार कियो तब नन्दगृहेलौं। जाय कलिन्दी में ठाढ़े भयो बसुदेवडरेजल आयो गरेलौं॥ चरननको यमुनाउमहीं जलबाढ़ोजबै वसुदेव गरेलौं। छूंकतही यदुनन्दन के यमुनाजी वही तरवाके तरेलौं ३०॥

सांवरी सांपिनि सोइरही॥

स०। मृगनैनी की पीठपै बेणीलसै सुखसाजसनेह

समोइरही। सुचिचीकनीचारचुभी चितमें भरिभौनभरी सुख बोइ रही॥ कबिगंग जू या उपमा जो कियो लखि सूरति ता श्रुति गोइरही। मानो कंचनके कदली दलपै अति सांवरी सांपिनि सोइरही ३१ ॥

पांचरबि दश शशि संगही उदय भये॥

क०। सारीश्वेत प्यारी पैन्हि मोतिन किनारीदार बड़े स्वच्छमोती नाक नत्थ गुथिकोदये। बीचबीच बेंदी भाल केसरके वेसदेइ बन्दी छोरहीरा असदात सातको लये॥ शीशफूलशीशचौबुन्दाचरईगुरके हारदशदानेदेव नागमणिको धये। अमिततरैयन ऋषीशसातकविगुरु पांचरबि दशशशिसंगही उदय भये ३२॥

तथा। शीशफूल शीश छुटि मोतीलर मांगहुटिभालसे उचटि टीका बारबार फरकी। अंचलउड़तअंग घूंघुट खुलत संग कुचन उतंग आँगीबंदगयोतरकी॥ आय आय कागअनुरागबोलेआंगनमें हाथन उड़ावती झुमेल मधुकरकी। भनत दिवाकर पियाके आगमन जानि नीवी कटिबन्धन समेत प्यारी सरकी ३३॥

अमी निकस्यो बहि पूंछकी ओरन॥

स०। एकसमय वृषभानसुता सो प्रभातगई सरितान की खोरन। अंजनधोय अँगोछतदेह अरुबाहर बैठि कै बार निचोरन॥ ब्रह्मभनै त्यहिकी उपमा जलके कणका बहैं केशके छोरन। मानहु चन्दको चूसतनाग अमी निकस्यो बहि पूंछकी ओरन ३४॥

हमारी ओर हेरिये ॥

क०। तापनको तिमिर मिटायहित आपनदै थापन कोथापि पुंज पापनको पेरिये। द्विजबलदेव कहैं द्रौपदी पै दीन्हों डीठ दीन सुखदायक गयन्द गति गेरिये ॥ प्रीति घन आपने पगनको वसाय मन तन बचहूंसोघन आनँदको घेरिये। एहो गिरिधारी बनवारी श्री बिहारी लाल वारीको बिचारिकै हमारी ओर हेरिये ३५॥

कान्हके कलाकी कठिनाई है॥

तथा। कौतुक बिलोकन कलिन्दिजा के कूल कलि कालिहही कढ़ी थी गतिकैसीकरि लाई है। कबिबलदेव कहैं कलना परलनेक कौनढग कानन कहाधौं छबिछाईहै॥ भृकुटी मटक पर अलक लटक पर नैनकी नटक पर च-टक सोहाई है। कांटासी करेजे में कसक करिदीन्हों कह कुञ्जनमें कान्ह के कलाकी कठिनाई है ३६॥

चुचुवाती लटैं अरु मूड़मूंड़ाये॥

स०। शङ्कर श्रीगिरिजा अरधंगकै मज्जन तीरथ-राजमें आये। त्यागकियो शिरकेश वृषध्वज मुण्डनबार उमानहिं भाये॥ बीच सितासित छैनिकसे अवलोकि प्रभा बलदेव बताये। छातीछटाछबिकी क्षितिपै चुचु-वाती लटैं अरु मूड़ मुड़ाये ३७॥

नजरि सँभारे लाल डारियो॥

क०। उरज उतंगन पै जोर युग जंघनपै त्रिवली तरंगनपै भरि भरि ढारियो। लटकी चटकपर भृकुटी मटक पर आनन चटक पर पलक न पारियो॥ और गोरे

गातपर मनरुचि घातपर बलदेव बातपर नेकहू न टा-
रियो। शंकमानि प्यारीजूकी लंक लचकीली पर ढीली
ढीली नजरि सँभारे लाल डारियो ३८॥

त्यहिहेत सखी मुरझानी पड़ी॥

स०। जब ते मनमोहन मौन सुन्यो तबते बिरहागि
हिये में पड़ी। चहुंघा मुख हेरत दूतिन को भरि ऊरध
श्वास अनङ्ग जड़ी॥ अतिनीर प्रवाह चलै चख सों
मनों सूखीलता गति हेमछड़ी। कछु चेत नहीं मुख
श्वेत भयो त्यहिहेत सखी मुरझानी पड़ी ३९॥

लाजको जहाज आज डूबन चहत है॥

क०। कैसो ठानि बैठी हठ मेरी मन वा क्षणसों कोऊ
समझावै तासों बैर के रहत है। ह्वैहै कहा एहो बलदेव
दशा देखो यह नीरको प्रबाह दृगदूनों उमहतहै॥ कछु
तनधनके सँभारकी गिनावौं कहा प्राण तो निछावरे कर-
नको कहत है। तजि सब काज संग कीन्हो सुख साज
अब लाजको जहाज आज डूबन चहत है ४०॥

यहि लाज निगोड़ी पै गाजपरै॥

स०। बनशीरी समीर लगै तन तीरसों पीरमें क्यों
मनधीर धरै। अति ओज जनावत रोज सरोज मनोज
बिथा उर आनि अरै॥ हठि होयगो हाल जो भाल लि-
खो गुरु लोगनको शिषजाल जरै। मिलिहौं ब्रजराजको
आज अली यहिलाज निगोड़ी पै गाज परै ४१॥

मछरी जल छोड़ि चली बनको॥

तथा। हठि तू न फँसै ब्रजचन्द के फन्द बिनय करिहौं

बरजो मनको। अब बीन बजैलगी कानन सों सुनिपीर करै तन बेतनको॥ अँखियां दुखियां किमि धीर धरैं ढरैं नीर भरैं सिगरे तन को। मृगछौनन की छबि छीनी मनो मछरी जल छोड़ि चली बनको ४२॥

लोटिलोटि जात जैसे लोटन कबूतरी॥

क०। सम्पुट सरोजसे उरोज खोज चोजन को रोज रुचिरूरी श्रीमनोज कैसी पूतरी। कैधौं रूपराशि रति रम्भासी सराहै सब रतनजटित मानो अम्बरसे उतरी॥ प्रथम समागम नवोढ़ा त्यों नवल पति पानिप प्रकाशी करैबातैं मुखतूतरी। नखतन खोंटिखोंटि पटीपट जोटि जोटि लोटि लोटि जात जैसे लोटन कबूतरी ४३॥

दन्तदाबि आंगुरी हथेली दाबि छतियां॥

तथा। प्यारी के मिलन काज सांकरी गलीके बीच ठाढ़े नँदनन्द लसि जानि निज घतियां। अतिही समीप पाय फूलो गात आनँद सों भरिबे को अंक चह्यो दाँव भली भतियां॥ सिसकि सलोनि बाल भृकुटी नचायवर कछुक पछेलि कह्यो शंकित सी बतियां। उतही रहौजू पीछे आवति यशोमति है दन्तदाबि आंगुरी हथेली दाबि छतियां ४४॥

तथा। प्रेमवश धीरज को धारत न कौनौभांति उदित मयंक ऋतुराज रस रतियां। आतुर ह्वै सांकरी गली में नँदनन्द ठाढ़े प्यारीके मिलैकी सबभांति गनि घतियां॥ आवत समीप सिसकी सो सौंह हेरि हँसी भृकुटी नचाय कह्यो चौचँदकी बतियां। अन्तको चली सोतन्त कन्तको

बिचारिबाल दन्तदाबि आंगुरी हथेली दाबिछातियां ४५॥

भांगकेकबित्व व सवैया २२ ॥

क०। बैठे हैं अमली सब पीसत हैं भांग कोई छानत हैं कोई तहां पीवैं मनपूर पूर । कहैं रससिंधु फेर खात हैं अफीम कोई गालवां चुवावैं कोई ठाढ़े भये दूर दूर ॥ मलत तमाखू कोई पीवत हैं हुक्का ऐंठि चाटैं मुखश्वान आयभये वह सूरसूर । कोइनके चेहरा पर भिनकै हैं माखी आय भये सब नशों में जु देखो यह चूरचूर १॥

तथा। आयोफेर मूसा भांग साफीलेइ भाग चल्यो मारत हैं तीर कोई अंगुली देखावैं हैं। काढ़ैं तलवार कोई हाथ लिये बरछीहूं काढ़ि काढ़ि जूताकोई हाथ न बतावैं हैं॥ कमर कटारी खैंचि पिनिकले झूमि झूमि कोई लेय लाठी कूदि मारनको धावैं हैं । कोईले बंदूक तहां देखिकै निशाना खूब कोई दौरिढेलालेइ तापै यों चलावै हैं २॥

तथा। अरब के देशते जु आई यह हिन्दमांझ खात सब कोई यहि मनमें उमंगी है। देख मनचले फेर वाहि समय भांगलेत बांधत हैं फेंट याकी उपमा सुदंगी है॥ तुलसी के पत्रहू ते बाढ़्योहै प्रताप याको फैली देशदेशन में भांगकी उमंगी है। लागी जब अंगी गतचलत त्रिभंगी खूब तमाखू बहुरंगी गुणमेंहू यह जंगी है ३॥

तथा। जरकी है सासु दुष्ट दुलही हलाहल की बीछी की बहिन परपंच रूपसाजी है । नानी करियारे की धतूरे की ममानी पितियानी बच्छनाग की जहानमें बिराजी है

देखो तसवीर नम्बर २१ ॥

भांग घोटने वाले पुरुष की मूर्त्ति ॥



कहैं गंगादत्त वह पचावै धन्यप्रानी औ अफीमकी जेठा-
नी विषखोपरे कि आजी है। माहुर की मौसी महतारी
सिंगिया की यह तमाखू दइमारी को किन्ने उपराजीहै ४॥

तथा। बुद्धिको गणेश बलदेव की बिधाता जैसे चातु
री को वाक बानी थम्भन अफीम सी। योग जैसे रुद्र
औ वियोग जैसे रामचन्द्र भोगको कन्हैया और रोगन
को नीमसी॥ जागिवे को गोरख ध्यान धरिबे को ध्रुव
त्यों देइबे को चलि सब काज को अतीमसी। निपट
निरंजन सो विजया विचित्र जानि सोवे को कुम्भकर्ण
भोजन को भीमसी ५॥

स०। भीजतही सब रीझत हैं अब धोय धरी शिव
के मनमानी। मिर्च मसालो मिलाय दियो तब घोटि
करी वाकी रसघानी॥ साफी सुरपतिराय बनी यहि
ब्रह्म कमण्डल के जलछानी। गंगते दूनी तरंग उठैं जब
अंग में आवत भंग भवानी ६॥

क०। छूटी दुरवासना सुवासना चहूंघा घूंटी ऐसो
गुण सुनि सो सुकूटी योग ज्ञानकी। इन्द्रकी वधूटी रङ्ग
नैन छवि छूटी लूटी सम्पति कुबेर फूटी कलिमल कान
की॥ जूटी जस बेलिझूटी मायाको निकासि फूटी फिक्रि
फराक टूटी अमल अपान की। कूटी कामदेव की अनूठी
उक्त दान ऐसी बूटी देख टूटीहैं वधूटी देवतान की ७॥

स०। खाये ते ज्ञानकी खान खुलै बिन खाये खुशी
नहिं होतहै बानी। चाहत हैं सब योगीयती अरु देवन में
महदेवहु मानी॥ याके समान न आनकछू हमें जानपरी

यह मुक्ति निशानी । कोटिन रंग दिखावत है जब अंग में आवत भंग भवानी ८ ॥

तथा । बिजया जो लई ऋषितापस ने सनकादि लई जिन है व्रत धारयो । नारद शारद दत्तदिगम्बर व्यास लई जिन वेद बिचारयो ॥ अंगद आप सुग्रीवलई हनुमान लई जिन लंक सुजारयो । बिजया सिद्ध अहै सब कारज रामलई जब रावण मारयो ९ ॥

क० । खाय देखे बीजवन्द असगन्ध आदि सब और खाय देख्यो मैंने सेमर को मूसरा । दिल्ली के हकीम वैद सब देखिडारे मैंने ताहूते उखरयो नाहिं खिष्टक को लफूसरा । दूध औ बताशे बहुपिये बंगडार डार ताहूते सरयो है नाहिं कारज को खूसरा । कहत मस्तान चौदह विद्याके निधान भैया भांगके भरोसे मैंने ब्याहु कियादूसरा १० ॥

तथा । देखत हरी है गुण अमित भरीहै सिद्ध साधन धरी है ज्ञान भरी समशेश की । ध्यानकी पुरीहै कवितान ईश्वरी है मतिदेत हरबरीहै बुद्धिकरत गणेशकी ॥ जिन्हों ने गहीहै तापै प्रभुताकरी है कविलाल वरणी है ये निकाई यह देशकी । सुर ईश्वरी है नर नागधीश्वरी है जल थल में भरी है यह लाड़िली महेश की ११ ॥

तथा । जबलौं न आवै रंग भंगको शरीर मांहिं तब लौं बजाय शंख कान ना सुनात है । लायघोट छानिकैल गाय भोग दाऊजू को तबै दुख द्वन्द्व सब दूरते परातहै ॥ औरई विचित्र गुण देखो एक याको जोई सिद्ध कियो चाहै बात सोई बनजात है । जानै गुणी जनपै मूरख न जानै

मेव बूटी. बिनछाने दुनिया लूटीसी दिखात है १२॥
तथा। चाहै चित्रकूटमें बिचित्रतेसुचित्रह्वैके नित्य हीं प्रबीनपढ़ै बेदऔपुरानको। चाहै यंत्रमंत्र औ अघोर घोर सिद्धकरै चाहैकरै कानन गोबिन्द गुणगानको॥ चाहै शिवराम गिरिनारके गुफामें बैठि करैयोगजपतप कोटिन बिधानको। ज्ञानको गणेश मन करिबेको प्रमा निधान बिना भांग भजन न भावै भगवानको १३॥
तथा। मिरचमसाला सौंफकासनी मिलायभंग खायेते अनेकरंग अंगको उबारती। जारती जलोदरकठोदरभंगदरको सन्निपात बवासीर बावन बिदारती॥ सो कवि शिवराम दाद खर्राको खराबकरै छई छीकछंजन नसूरको निकारती। पीनस प्रमेह बीस बावन तरहकी पीर कमर दरदको गरद करिडारती १४॥



रेलके कवित्त व सवैया २३॥

क०। भकभक भभकभभक ज्वालाझकझक धकधक धुवांहोत बमकलदानमें। आसमान छाये जात हवा

छितराये जात सन्मुखहो ताके वाके परे अँखियानमें॥ वचन भनत इक्कदरशि तमाशेदेखि खुशीहोत जातअपने मुसाफिरानमें। तड़ तड़ तड़ तड़ तड़ तड़होतजाते बात सुनिपरत न दूसरे कि कानमें १॥

तथा। हाथी है न घोड़ा है न बैल गैलजोड़ा है न हांकिबेको कोड़ाहै फकत एक कलहै। चारि चारि अँगुरीकेलोहनकी पटरीपै चारिचारिअँगुरीके पहिया प्रबलहै॥ हलचल चलिजात तनिकन बिचलिजात सीधी सीधी गलिजात अजब अकलहै। बेगमें प्रबलहै सवारीकी सकलहै बेवानकी नकलहै सोपालकीसकलहै २॥

तथा। भारीकारीगरनकी गतिमतिमारीगई किसने बनायो अरु काको यह ख्याल है। आगे आगे फरफर फूटत फुहारे जात मानो मतवारो गज कारो यह हाल है॥ वचन भनत एकरेलके अजबखेल काहूपै मुसाफिरान काहूपर मालहै। कोटिमन बोझको न समझै कहांलौं कहौं एक विकटोरियाको सिर्फ अकबालहै ३॥

तथा। घनसों घहरात औ उड़ात हाहाकार करि खातकाठपानी धुवां आसमान छायोहै। बैठक बहार देशदेशनकी भेंटहोत ऐसी फहरात मानो अर्जुनको बान है॥ माधवकबिकहै ऐसो पाइकै बखानकरै लाखन मन लादि लेत जानत जहानहै। धावे जो समान बात दूसरी न आनयार रेल मेरी जान तौ कुबेरको बिमानहै ४॥

तथा। पीनस मतंग गजसांड़िनी तुरङ्ग और बाहन नरिन्द तामझाम और रत्थहै। बग्घी औ किरांची

सुखपाल टमटमगाड़ी यक्काडाककाटमें लिये तेतो गरद है ॥ नाव मोरपंखी और बनी सब खूब खूब चलैं दरियावबीच अगिनबोटजल्दहै। सो कबिगजराज कहै हृदय में बिचारि देखो रेलकी सवारी से सवारी सब रद्दहै ५॥

तथा। फफकत फहरात औउड़ात धुन्धकार करि बाज ऐसी धावत प्रचण्ड की प्रमान है। ऐश की सवारी महसूल आध आना कोश सतन के करत काम माधव कबि बखान है॥ देखो तौ अजूबा चीनवाले की मन्सूबा पेंच के इशारे से चलत प्राण की प्रमान है। धावे ज्यों शशान बाज दूसरी न आनयार रेल मेरी जान तौ कुबेर को बिमान है ६॥

तथा। रथकी सवारी गज रथकी सवारी देखी तांगेकी सवारी देखी गाड़ी तक मदहै। पालकी सवारी और नालकी सवारी सुखपालकी सवारी देखी पीनस में गद है॥ बग्घीकी सवारी सेजगाड़ीकी सवारी बानगाड़ीकी सवारी देखी टमटम तक हदहै। किश्ती की सवारी धूवांकसकीसवारीभाई रेलकी सवारीसे सवारी सबरद्दहै ७॥

भाषा व फ़ारसी मिले हुये कबित्व व सवैया २४॥

क०। श्यामतनु जाकारचाहाथमें हिनाकारंग औरलबों कीलाली गुल्लालीसेदुचन्द है। काननकीबालीऔघुंघराली जुल्फ़जाली देख परी है जी आली बनमाली इस फन्दहै॥ सोहनीसीसूरतहै मोहनीसी मूरत है खासाखूब सूरतहै पूनोकासा चन्द है। हंसती पेशानी कबिबाल इस सानी यारो आनँदका कन्द देखा नन्दफ़रज़न्द है १॥

तथा । इश्क़ दरियावबीच पैरते फिरै हैं हम गरम न होहुहाथ अपना दियाकरो । जिगर औ जान दिलकीभी सब आनडूबी दामनसेलगा तिसे किश्ती में लियाकरो ॥ बेशक बिहारीकी कोशिश हरबारी हुई बाल कवि प्यारे तुम युग युग जिया करो । डालदो भरम जार नरम ग़रीबों पर छोड़के शरम टुक करम किया करो २ ॥

तथा । बनेदल्लान जिनके पड़दे बुलंदजान शहन कीशानके फ़रशबंद शसमें । लालोंके खरंजे रंगामेज़ रंगरेजेहीरा फटिककेखम्भे छज्जेछाजे छबिकासमें ॥ बादलों के सायबान डोरी मखतूलों की कलाबत्तून काम के हैं परदे परकाश में । जहांकोटि काम ऐसी अति अभिराम श्याम बैठे सरे आम घनश्याम आम ख़ास में ३ ॥

स० । सांझसमय घरसे निकसी सब सखियन साथ वह सांवरी मूरत । रम्ज़ो नाज़ नमूद सनम् बेताब शुदम् अफ़ज़ूद क़दूरत ॥ मुसक्यायके मोतन देखि दियो तिरछी अँखियां चितवनकी मरोरत । होशम् रफ़्त न मुन्द मदस्त शुदह दिल मस्त ज़िदीदने सूरत ४ ॥

तथा । कौन घड़ी करिहै बिधना जब रूये आंदिलदार बुबीनम् । आनँद होय तबै सजनी दर सोहबत यारे निगार नशीनम् ॥ प्राण पियारी मिलै जबहीं दर बाग़े वस्ल गुलैश बिचीनम् । सूरत मित्रकी चित्रबसी कविगंग कहैं चूंनक़्शनगीनम् ५ ॥

तथा । चेहरे नूर बयान करूं महताब न लावत ताबे शफ़ा है । अब्रू खूबबनी महेनौव ग़रूर जवानीका ज़ोरो

जफ़ाहै ॥ क़द्दकी हद्द कहांलौं कहौं कविराज कहैं सब देखि खफ़ा है। हुस्नकी यार वहार यही बसदीदनेयारे दिदार नफ़ाहै ६ ॥

तथा। तानसुनाय बजायके बांसुरी दिलकी बिथा इज़हारनुमायम्। चाहै अत्यंत हृदय मिलिबो क्यहिभांति नज़ारै यार नुमायम् ॥ लोग चवाई बसैं यहि गांव सो हाफ़िज़ मन नक़रार नुमायम्। चन्द्रमुखी मुख घूंघुट खोल कि ता अज़दूर दीदारनुमायम् ७ ॥

तथा। जादिन ते यमुना तट तोहिं बजावत बांसुरीनेक निहारो। होशमरफ्त न मुन्द बदस्त उर ध्यान रहै दिन रैन तिहारो ॥ हाफ़िज़ फ़िक्र कुदाम नुमायम् कोई उपाय चलै न हमारो। कौनसी ह्वैहै सखीरीघड़ी की जो भरि अंक मिलैगो पियारो ८ ॥

तथा। कासों कहौं यह बिथासजनी चूंबुर्द दिलम् अज़ जौरो सितम् । दर्श सुधारस प्याइयेजुज्ञे जुदाइये तो मनजां बलबम् ॥ ताप बुझाओ हिये कि मेरेतुम गाह बगाह नमूदः करम्। चैन नहीं दिन रैन परै अब हाफ़िज़ हाल बेहाल जेगम् ९ ॥

तथा। बंशी बजी बलबे यमुना चलो चलिये सखी सब मिलके वहम्। तान बसी चूंनक़शेनगीं अब चैन नहीं क्षणपलअदिलम् ॥ शर्मोहया कुलकी तजिकै करलो दर्शन चलि निज़देसनम्। हाफ़िज़ हाथसों हाथ मिलायके शीतकरैं हिरदै हम् तुम् १० ॥

तथा। क्यों इतनो बतरावत हौ मन शर्मो हयारा अ-

से मीदानम्। ऐसो उपाय करो मिलिकैकि क़रार बिगी-रद ईंदिलेज़ारम्॥ हाफ़िज यामें न लाभ कछू अज़ गुफ्तोशुनूनै मतलब दारम्। कासमुझावत को समुझै दिलेमारां बुबुर्दकि आं महेपारम् ११॥

तथा। कासों कहों मनकी ये बिथा अपनो तनु आप जरानो परो। खेशोबुज़ुर्ग अक़ारिब राहमें देखि अत्यन्त लजानो परो॥ तेरी मुहब्बतो उल्फ़त में हमैं हाफ़िज़ हाय बिकानोपरो। दिलरफ़्त ज़ेदस्त नमुन्द बदस्त अफ़सोस महापछितानोपरो १२॥

तथा। बदनामशुदम् दर कुवोंजवार अब कौनसी बातको शोचरहाहै। हाफ़िज़ खेशो बुज़ुर्गोअज़ीज़ अब मानो बुरो हमसोंऊ सहाहै॥ होनी हुती सोतो होयगई इनबातनमों अबलाभ कहाहै। मतलबेमन न बरा-मदहैक यह भागकी लाग हमारे महाहै १३॥

तथा। हरगिज़ लाग किसी कि नहीं सब हाफ़िज़ हैतक़सीर हमारी। वक्ते बिदा न किसी ने कहा हमसाथ चलैं कि रहैं बनवारी॥ सो कहते न बनी कछुहाय करैं अबका ब्रज नारी गँवारी। देखि चले सो सबै कहियो अबऊधव जी तुम्हरे बलिहारी १४॥

तथा। जोवत राहथकी अँखियां अरु आये नहीं ऊधव गिरिधारी। ज़ाहिर में तो ख़ता हमसे नहीं कोई हुई गाहेजुज्यारी॥ हाफ़िज़जातकही न बिथा कि भई है कहा गति हाय हमारी। सो मरिहैं बिषखाय सबै ऐहैं जो नहीं यहां कुंजबिहारी १५॥

फुटकर कवित्त व सवैया २५ ॥

स०। सुन्दररूप त्रिया मन जानकी लोक औ बेदकी सेड़त मेटी। अवधपुरी सुख सम्पति सों रजधानी सदा लछतासों लपेटी॥ कहैं सूर किशोर बनाय विरञ्चि सनेह कि बात न जातहै मेटी। कोटिक जो सुखहै ससुरारि तौ बापको भौन न भूलत बेटी १॥

क०। प्रेमकीदुकानमें विचारिमैन पैठियतु कामकी दुकान सों सयान सब हारा है। क्रोध कोतवाल जिन प्यादेको पकरि पाया दायाको दिवान जिन माया फांस डाराहै॥ मोह के गुमाशता जे सिले भले आदरसों मोह छविगाहक जोवचिकैबिचाराहै। ऐसेऐसेबनिजकोठादि हैं गोपाल लाल कंचन शहर परपंचन बिगारा है २॥

तथा। चन्द अरविन्द बिम्ब विद्रुम फनिन्द शुककुन्दन गयन्द कुन्दकली निदरतिहै। चम्पा सम्पा सम्पुट कदलि घनश्याम कहां कुंकुमको अङ्गराग अङ्गना करतिहै॥ केहरी कपोत पिक पल्लव कलिन्दी घन दर के निरखि दासी छतियांबरति है। मेरेइन अङ्गनकी नकल बनाई विधि नकल बिलोके सोहिं नकल परति है ३॥

तथा। वैरीप्रीति करिबेकी मनसें नशंकराखे राजारंक देखिकै न छाती धक धकरी। आपनी उमंगकी निबाहि कीहै चाहजिन्हैं एकसो दिखात तिन्हैं बाघ और बकरी॥ ठाकुर कहत मैं बिचारिकै विचारिदेख्यो यहै मरदानन की टेकबात अकरी। गही तौन गही फेरि छोड़ी तौ न छोड़ि दई करी तौन करी जौन न करी सो नकरी ४॥

तथा। जानतहौं ज्योतिष पुराण और बैद्यकको जोरि जोरि अक्षर कवित्तनको उच्चरौं। बैठि जानों सभा मांझ राजा को रिझाय जानों अस्त्र बांधि खेत मांझ शत्रुन सोंहौं लरौं॥ राग धरि गाऊं औ कुदाऊं घोड़े बागधरि कूप ताल बावरी नवारन में हौं तरौं। दीनबन्धु दीनानाथ येते गुण लिये फिरौं करम न यारी देत ताको मैं कहा करौं ५॥

तथा। दोऊ तिरभंगी दोऊ मुरली अधरधरे दूनोतनु एकसे निरंजन निरंजनी। दोऊ बनमाली दोऊ मोरके मुकुट दीन्हें दोनों दृगआंजन रीनौ खंजन औ रंजनी॥ दोऊ प्रेम पढ़े दोऊ मनहीं के सांचे गढ़े दोऊ कामरति मद भंजन औ भंजनी। भनै दलसिंह दोऊ वृन्दाबन के बिनोदी दुहूंन के दोऊ मन रंजन औ रंजनी ६॥

तथा। एरेगुणी गुणपाइ चातुरी निपुणपाइ कीजिये नमैलोमन काहूजो कछूकरी। बीरन बिराने द्वार गये को यही स्वभाव मन अपमान काहू रेकरी कि जूकरी॥ क्रूर और कबि चलेजातहैं सभाकेमध्य तोसों तौ हटाके देवीदास पलटूकरी। दरवाज गज ठाढ़े कूकरी सभा के मध्य कूकरीसों कूकरी औ तूकरी सों तूकरी ७॥

तथा। यशको सवाद जोपै सुनो कबि आनन सों रसको सवाद जोपै औरको पियाइये। जीभ को सवाद बुरो बोलिये न काहू काहूं देहको सवाद जो निरोग देह पाइये॥ घरको सवाद घरनी मन लियेरहै धनको सवाद शीश नीचे को नवाइये। कहे द्विज राम नर जानिकै

जान होत खैबेको सवाद जोपै और को खवाइये ८ ॥

स०। द्वारिका छाप लगै भुजमूल कह्योफल वेदपुराणन तौनहै। कागद ऊपर छाप सुनी जिहिको सिगरे जग जाहिर गौनहै॥ आपु लगाई जो कुंकुमको सो सुहाई लगै छवि सोउर भौनहै। छाती के छापको प्यारे पिया कहिये हँसि याको महातम कौनहै ९॥

तथा। पीनसवारो प्रवीन मिले तौ कहांलौं सुगन्धी सुगन्ध सुंघावै। कायर कोपि चढ़ै रणमें तौ कहांलगि चारन चाव वढ़ावै॥ जोपै गुणी को मिलै निगुणी तौ पुखीकहु क्योंकरि ताहि रिझावै। जैसे नपुंसक नाह मिलै तौ कहांलगि नारि शृंगार बनावै १०॥

क०। एकैलिये चौंरीकर छतुरीलिये एकैहाथ एकैलिये छांहगीर एकैदावन सकेलती। एकैलिये पानदान पीकदान सीसासीसी एकैलै गुलावनकी सीसीशीश मेलती॥ वोधाकवि कोऊवीन वांसुरी सितारलिये लाड़िली लड़ावै फूलगेंदनके झेलती। छोटे ब्रजराज छोटीरावटी रंगीन तामें छोटी छोटी छोहरी अहीरनकी खेलती ११॥

तथा। ढुवन दुशासन दुकूल गह्यो दीनवन्धु दीन ह्वै कै द्रुपद दुलारी यों पुकारी है। छांड़े पुरुषारथको ठाढ़े पिय पारथसे भीम महाभीम ग्रीव नीचेको निहारीहै॥ अम्बरलौ अम्बरअमर कियो वंशीधर भीषम करण द्रोण शोभा यों निहारी है। सारी मध्य नारीहै किनारी मध्य सारीहै किसारिही किनारी है किसारीहै किनारीहै १२॥

तथा। चाहके हैं चाकर गुलाम गोरे गातनके सेवक

हैं सांचे सुघराई सुखदान के। खानैजाद खासे खूब मूरतिके मोजमनै जोशावरदार तेरे कदम कलाम के॥ छोरा छांह छबिके पिछोरा पायँ पोछनके भौंरा खसबोई सुख मधुर बतानके। मोहके मुसाहिब मुसद्दी दृग फेरन के हेरनके हुकुमी हजूरी हांसे जानके १३॥

तथा। बंशीवारे प्यारे तेरी वाणी के प्रवाह वीच तरत सभाकी सभा प्रेमनीर छाकी है। बेणुकी अदाकी तान बांकी बेस कबिलाल चर थिरताकी थिर चरताहू थाकी है॥ अकथकथाकीकथाकहांलौंबखानौंतथाभवको व्यथाको नेक सुनत वृथाकीहै। पण्डित प्रथाकी मतिथाकीहेलथापथहै नइहिव्यथाकीयाकीकहनकथाकीहै १४॥

स०। कोऊ डरानी परानीकोऊ डरपै नहिंमेरो हियो मजबूतहै। बावरी ये घर बाहेर की सब जाहिर मोहिं तिहारो अकूतहै॥ लावों दिखावों मिटावों कलंक यहां ब्रजएक बड़ो अवधूतहै। तोहिंतो भाव भवानीको आवत गांवके लोग लगावत भूतहै १५॥

क०। जोरपरे जोर जात भारपरे भूमि जात झूमि जात योबन अनंग रंगरसहै। कहैं हेमनाथ सुख सम्पति बिपतिजात जातदु:खदारिद समूह रसबसहै॥ गढ़ गिरिजात गरुआई औ गरबजात जात सुख साहिबी समूह सरवसहै। बाग कटिजात कुंवा ताल पटिजात नदीनद घटिजात पै न जात जग यसहै १६॥

स०। पण्डित पण्डितसों खलमण्डित सायर सायर सों सुखमाने। सन्तहि सन्त भनन्तभले गुनवन्तहि को

गुणवंत बखाने ॥ जाकहँ जापर हेतनहीं कहिये सुकहा तिनकी गतिजाने। सूरको सूर सती को सती अरु दास यती को यती पहिचाने १७॥

क०। आई तुम कैसे हमें बांसुरी बुलाई श्याम कहो कौनकाम छबिधाम तो शरनको। तात मात भ्राततुम्हैं हैंसनेही किधौं नाहिं सांवरेसुनातो हमें रावरे चरनको॥ पति के तजेते गतिहोय न बड़ो है दोष श्रीपति भरोस अफसोस न तरनको। लोकबेद मरयादतजी क्योंप्रमाद परि जानै न बिवाद गह्यो प्रेम के परन को १८॥

## पद्मिनी लक्षण ॥

तथा। कमलकेफूल कैसीबास अंगसुकुमार कमलसी योनि तहां जलतो न लहिये। चन्द्रसों बदन तनचम्पक सों कुन्दन सों बनी ठनी सब ठौर जैसी जहां चहिये॥ भावै देवपूजा श्वेतबसन सों रुचि हिय लिये लाजमान गति हंसकी सी गहिये। थोरोखात पिकबैनी बिचक्षण मृगनैनी जासें गुण सुन्दर ये पद्मिनी सो कहिये १९॥

## चित्रिणी लक्षण ॥

तथा। खीनकटि पीनकुच मीनसे चपलनैन गजगौन कारे बार मोर कीसी बानी है। मधु कैसो गन्ध जाके सुरतके जलकोहै लांबीहै न ठैंगनी न पातरी मोटानी है॥ सुन्दरसलोन सुकुमार योनि सजैतासु जैसे फूल बटुरारो जामें भयो पानी है। रति सों न रति उपभोगहीसों रति चित्र संगीत सों भाव लिये चित्रिणी बखानी है २०॥

शंखिनी लक्षण ॥

तथा। मोटा लांबी राजैदेह तैसीऊंची मोटीकटि टेढ़ी चितवनकुच छोटेछोटीमनुहै। योनि में बिगन्धकामजल घन घनेबार उत्ताइलि चले चालि गाजत त्यों घनुहै। रातोपटभावै नखसुरतिमें लावै चारु ताते गात दयाहीन रोसहीं सो पनु है। दीरघहैं दांत हाथ पान त्यों बहुत खाइ ऐसे जाको चिह्न सोई शंखिनी को तन है २१ ॥

हस्तिनी लक्षण ॥

तथा। मोटी देह मोटे ओठ भूरेबार गोरी आप थोरे लाज पेटभरि खातिहै अघायकै। टेढ़ेपांयपांयनकी आं-गुरी हैं टेढ़ीसब ठेंगिनीसीकूरपुनि बोलै घहरायकै॥ काम जलकी है गन्ध मदके गयन्दकीसी सुरतन कियो जाय जासों सुख पायकै। चलै मन्द गति यहै कांधे जाके नये रहैं हस्तिनी के लक्षण ये दिये हैं दिखायकै २२ ॥

तथा। हौरे हौरे डोलती सुगन्ध सनी डारनते औरे औरे फूलनपै दुगुन फबोहै फाब। चोथते चकोरन सों भूले भये भौंरन सों चारोओर सम्पन पै चौगुनो चढ़ोहै आब॥ द्विजदेवकीसोंद्युति देखनभुलानो चित्त दशगुणी दीपति सों गह्वबगह्वेगुलाब। सौगुनोसमीरह्वै सहसगुने तीरभये लाखगुणीचांदनी करोरगुनो माहताब २३ ॥

तथा। सिद्धिश्री सकल गुणगणके निधान शुभ ज्ञान धन बुद्धिमान जाहिर जहान है। विद्या के अपार जग पावत न पार कोई सरिता समूह सहसिन्धुके समानहै॥ शीलवान धर्मवान दृढ़व्रत नेमवान जगमत इसलाम

साहब सुजानहै। बन्नापुर शालाकर पाठक सो रघुनाथ नाम श्रीमुहम्मद हफ़ीज़ुल्लाहख़ान है २४॥

तथा। सांडीशहरगर्रातट सुभगमहल्ला सोहै ऊंचा टीला नाम जाको जानत जहान है। ताही को निवासी सब जनन चरणसेव्य कृपा अभिलाषी नामहफ़ीज़ुल्ला ख़ानहै॥ अफ़सरमुदर्रिसी करत ग्राम बन्नापुर तहसीली ज़िलाहरदोई विद्यमानहै। निजशुभचिन्तक चरणअनुगामीजानि क्षमोअपराध ममजाहि कुछ न ज्ञानहै २५॥

तथा। मोहिं लखि सोवत विथरिगो सुबेनी बनी तोरिगो हियेको हार छोरिगो सुगैया को। कहै पदमाकर त्यों घोरिगो घनेरोदुःख वोरिगो बिसासी आजलाजही कि नैयाको॥ अहितअनैसो ऐसो कौन उपहास यहै शोचत खरी मैं परी जोवत जुन्हैयाको। बूझैंगे चवैया तब कैहौ कहा दैया इत पारिगो को मैया मेरी सेज पै कन्हैयाको २६॥

स०। लोकहि हेत परो जल में कोउ पावक पारि तपैतन तैसो। कोउ मयाधरै त्यागि दया कोउ भोगत ताकहँ छीनिकै जैसो॥ वोदर कोउ बड़ोकै टँगोरहै राति दिना चिमगोदर ऐसो। नाच सबै जगकी जगदीश नचावतहै कठपूतरी कैसो २७॥

इति॥

# हज़ारा के चित्रों का सूचीपत्र ॥

## ४ महिपालसिंहसरोज ॥

यह भी अपने दो विद्यार्थियों के नामसे ३०१ कवित्व का बड़ा और संग्रह छपवाया है ॥ वहीं से मिलेगा ॥

## ५ प्रेमतरंगिणी ॥

ह भी छोटा चटपटा लहरदार संग्रह है यह मौलवी इब्राहीम-सेनसाहब थर्डमास्टर नार्मलस्कूल लखनऊ के द्वारा छपाहै ॥

## ६ रसिकसजीवनि ॥

यह सबसे बढ़कर उत्तम और मनहरण २१६ कवित्तों का आ मनभावन रसीला संग्रह है कि जिसके देखनेही से भूख प्यास ाती है भारतजीवन प्रेस बनारस में छपा है ॥

## ७ तालीमुल्मसाहतबेहल ॥

उर्दू में पैमायश की बड़ी उत्तम पुस्तकहै जो अवधके सरकारी दर्सों के मेडिल व दूसरे तीसरे क्लास में पढ़ाई जाती है ॥ वह शी रामप्रसाद साहब डिपुटी इन्स्पेक्टर मदारिस ज़िला हरदोई नामसे मैंने छपवाई है आदिसे अन्ततक सब मेरीही बनाई है ॥ शी नवलकिशोर साहब के मतबे में छपी है ॥

## ८ तालीमुल्मसाहतमैहल ॥

जिसमें कुछ सवालात व कायदे ज्यादा करके मय तसवीरात ायत उम्दा तरहसे मौलवी इब्राहीम हुसेन साहबके द्वारा छप-

वाई है जिसमें केवल हमारेही बनाये हुये १५५० बड़े उम्दा सवालात हैं ॥

## १ गुल्दस्ते हफ़ीज़ुल्लाहखां ॥

उर्दू में है ॥ इसमें दो भाग हैं पहिले में गानेवाली उर्दू, फ़ारसी की ग़ज़लें, शेरें, मोखम्मस, रुबाई और दूसरे में सब राग दोहे, कवित्त आदि हैं हमारे कृपानिधान श्री मुन्शीनवलकिशोर साहबके यहां छपाहै ॥

आपका भवदीय कृपाकांक्षी

स्वर्गवासी हफ़ीज़ुल्लाहखां
मुदर्रिस मदर्सा बन्नापुर डाकखाना बघौली जिलाहरदोः
मुल्क अवध—